# प्रकाशकीय

साधुमार्गी जैन परम्परा मे महान् क्रियोद्धारक आचार्यश्री हुक्मीचदजी म सा की पाट–परम्परा मे षष्ठम् युगप्रधान आचार्यश्री जवाहरलालजी म सा विश्व–विभूतियो मे एक उच्चकोटि की विभूति थे। अपने युग के क्रातदर्शी सत्यनिष्ठ तपोपूत सत थे। उनका स्वतन्त्र चिन्तन वैराग्य से ओत–प्रोत साधुत्व प्रतिभा–सम्पन्न वक्तृत्वशक्ति एव भक्तियोग से समन्वित व्यक्तित्व स्व–पर–कल्याणकर था।

आचार्यश्री का चिन्तन सार्वजनिक सार्वभौम और मानव मात्र के लिए उपादेय था। उन्होने जो कुछ कहा वह तत्काल के लिए नहीं, अपितु सर्वकाल के लिए प्रेरणापुज बन गया। उन्होने व्यक्ति समाज ग्राम, नगर एव राष्ट्र के सुव्यवस्थित विकास के लिए अनेक ऐसे तत्त्वो को उजागर किया जो प्रत्येक मानव के लिए आकाशदीप की भाँति दिशाबोधक बन गये।

आचार्यश्री के अन्तरग मे मानवता का सागर लहरा रहा था। उन्होने मानवोचित जीवनयापन का सम्यक् धरातल प्रस्तुत कर कर्तव्यबुद्धि को जाग्रत करने का सम्यक प्रयास अपने प्रेरणादायी उदबोधनो के माध्यम से किया।

आगम के अनमोल रहस्यो को सरल भाषा में आबद्ध कर जन–जन तक जिनेश्वर देवो की वाणी को पहुचाने का भगीरथ प्रयत्न किया। साथ ही, प्रेरणादायी दिव्य महापुरुषो एव महासतियो के जीवन वृत्तान्तों को सुबोध भाषा मे प्रस्तुत किया। इस प्रकार व्यक्ति से लेकर विश्व तक को अपने अमूल्य साहित्य के माध्यम से सजाने–सवारने का काम पूज्यश्रीजी ने किया है। अस्तु! आज भी समग्र मानव जाति उनके उदबोधन से लाभान्वित हो रही है। इसी क्रम में अजना/सकडाल पुत्र/सुदर्शन चरित्र' किरणावली का यह अक पाठकों के लिए प्रस्तुत है। सुज्ञ पाठक इससे सम्यक् लाभ प्राप्त करेंगे।

युगद्रष्टा युगप्रवर्तक ज्योतिर्धर आचार्यश्री जवाहरलालजी म सा का महाप्रयाण भीनासर मे हुआ। आपकी स्मृति को अक्षुण्ण रखने और आपके कालजयी प्रवचन साहित्य को युग–युग मे जन–जन को सुलभ कराने हेतु समाजभूषण, कर्मनिष्ठ आदर्श समाजसेवी स्व सेठ चम्पालालजी बाठिया का चिरस्मरणीय श्लाघनीय योगदान रहा। आपके अथक प्रयासो और समाज के उदार सहयोग से

श्री जवाहर विद्यापीठ भीनासर की स्थापना हुई। सस्था जवाहर साहित्य को लागत मूल्य पर जन–जन को सुलभ करा रही है और पण्डित शोभाचन्द्रजी भारिल्ल के सम्पादकत्व में सेठजी ने 33 जवाहर किरणावलियों का प्रकाशन कर एक उल्लेखनीय कार्य किया है। बाद में सस्था की स्वर्ण जयन्ती के पावन अवसर पर श्री बालचन्दजी सेठिया व श्री खेमचन्दजी छल्लाणी के अथक प्रयासो से किरणावलियो की सख्या बढकार 53 कर दी गई। आज यह सैट प्राय बिक जाने पर श्री जवाहर विद्यापीठ ने यह निर्णय किया गया कि किरणावलियो को नया रूप दिया जावे। इसके लिए सस्था के सहमत्री श्री तोलाराम बोथरा ने परिश्रम करके विषय अनुसार कई किरणावलियो को एक साथ समाहित किया और पुन सभी किरणावलियो को 32 किरणो मे प्रकाशित करने का निर्णय किया गया।

ज्योतिर्धर श्री जवाहराचार्यजी म सा के साहित्य के प्रचार–प्रसार मे जवाहर विद्यापीठ भीनासर की पहल को सार्थक और भारत तथा विश्वव्यापी बनाने मे श्री अ भा साधुमार्गी जैन सघ बीकानेर की महती भूमिका रही। सघ ने अपने राष्ट्रव्यापी प्रभावी सगठन और कार्यकर्ताओं के बल पर जवाहर किरणावलियो के प्रचार–प्रसार और विक्रय प्रबन्धन मे अप्रतिम योगदान प्रदान किया है। आज सघ के प्रयासो से यह जीवन निर्माणकारी साहित्य जैन–जैनेतर ही नहीं अपितु विश्व धरोहर बन चुका है। सघ के इस योगदान के प्रति हम आभारी हैं।

धर्मनिष्ठ सुश्राविका श्रीमती राजकुवर बाई मालू धर्मपत्नी स्व डालचन्दजी मालू द्वारा आरम्भ में समस्त जवाहर साहित्य प्रकाशन के लिए 60 000 रु एक साथ प्रदान किये गये थे जिससे पूर्व मे लगभग सभी किरणावलियाँ उनके सौजन्य से प्रकाशित की गई थी। सत्साहित्य प्रकाशन के लिए बहिनश्री की अनन्य निष्ठा चिरस्मरणीय रहेगी।

प्रस्तुत किरणावली का पिछला सस्करण श्रीमान् हजारीमलजी सेठिया ट्रस्ट करीमगज, भीनासर, श्री जवाहर विद्यापीठ, भीनासर एव श्रीमान् सुगनचन्दजी धोका मद्रास के सौजन्य से प्रकाशित किया गया और प्रस्तुत किरण 10 (अजना / सकडाल पुत्र / सुदर्शन चरित्र) के अर्थ सहयोगी श्री झूमरमलजी सायरचन्दजी छल्लाणी परिवार दिल्ली हैं। सस्था सभी अर्थ–सहयोगियों के प्रति हार्दिक आभार व्यक्त करती है।

*निवेदक*

चम्पालाल डागा
अध्यक्ष

सुमतिलाल बांठिया
मत्री

# आचार्य श्री जवाहरलालजी म.सा.

## जीवन तथ्य

| | |
|---|---|
| जन्म स्थान | थादला मध्यपदेश |
| जन्म तिथि | वि स 1932 कार्तिक शुक्ला चतुर्थी |
| पिता | श्री जीवराजजी कवाड |
| माता | श्रीमती नाथीबाई |
| दीक्षा स्थान | लिमडी (म प्र) |
| दीक्षा तिथि | वि स 1948 माघ शुक्ला द्वितीया |
| युवाचार्य पद स्थान | रतलाम (म प्र) |
| युवाचार्य पद तिथि | वि स 1976, चैत्र कृष्णा नवमी |
| आचार्य पद स्थान | जैतारण (राजस्थान) |
| आचार्य पद तिथि | वि स 1976 आषाढ शुक्ला तृतीया |
| स्वर्गवास स्थान | भीनासर (राज) |
| स्वर्गवास तिथि | वि स 2000 आषाढ शुक्ला अष्टमी |

# आचार्य श्री जवाहरलालजी म. सा.

अर्थ–सहयोगी परिचय

# उदारमना गुरुभक्त सुश्रावक श्रीयुत सायरचंदजी छल्लाणी

गुरुभक्त सुश्रावक श्रीयुत सायरचदजी छल्लाणी राजस्थान के नागौर जिले के आसावरी ग्राम निवासी, धर्मनिष्ठ सरलमना, स्वाध्याय के साधक श्रावकवर्य श्री झुमरमलजी छल्लाणी के ज्येष्ठ पुत्र हैं।

गुरुभक्ति समर्पणा, सेवा के सस्कार आपको विरासत मे मिले हैं। ब्यावर (राज) मे रहकर आपने बी कॉम किया। इन्होने अपनी अथक लगन श्रमशीलता व पखर पतिभा से व्यावसायिक सोपान तय किये तो सामाजिक धार्मिक शैक्षणिक जनकल्याणकारी क्षेत्र मे भी अपनी अमिट छाप अकित की है। सन 1978 मे आपने हस्तशिल्प के निर्यात व्यवसाय मे पवेश किया ओर अपनी विश्वसनीयता व पुरुषार्थ से विदेशो मे अतुल ख्याति अर्जित की। 25 वर्षो के अन्तराल मे 60–70 बार विदेश यात्रा कर आपने भारतीय हस्तशिल्प की विदेशो मे प्रतिष्ठा बढाई।

सन् 1985 मे कृत्रिम आभूषणो का व्यवसाय आरम्भ किया। इस क्षेत्र मे भी आपको महती ख्याति मिली। सन् 1993 व सन् 1999 मे दो बार दिल्ली राज्य से पुरस्कृत हुए और अखिल भारतीय स्तर का पुरस्कार प्राप्त करके आप Hand Crafted Jewellery क्षेत्र की अग्रिम पक्ति मे आ गये।

आचार्यपवर श्री नानालालजी म सा के सम्पर्क से नवीन दृष्टि का सचार हुआ जो आपके जीवन का विशिष्ट व महत्त्वपूर्ण मोड था। आपने सामायिक और स्वाध्याय की धाराओ से स्वय को आप्लावित किया। आप प्रतिदिन दो सामायिक करते हैं और आपने लघुदण्डक जीवधडा गति–अगति गुणस्थान स्वरूप जीव–अजीव पर्याय गम्मा, काय स्थिति, प्रतिक्रमण, भक्तामर पच्चीस बोल 67 बोल एव अनेक थोकडे कठस्थ कर लिये हैं। अनेक सूत्रो जवाहर किरणावली जैन धर्म के मौलिक इतिहास आदि ग्रथो का स्वाध्याय किया हे।

आपने अपने अर्जित धन से अशदान का नियम धारण किया है। सघ की हर पवृत्ति– छात्रवृत्ति जीवदया समता शिक्षा निकेतन साहित्य प्रकाशन, धर्मपाल पवृत्ति सिरीवाल प्रवृत्ति तथ भगवान महावीर समता चिकित्सालय मे आप मुक्तहस्त से दान देते रहते हैं। आचार्य भगवन नानेश के पट्टधर

वर्तमान आचार्यश्री रामलालजी म सा के प्रति आप अत्यन्त श्रद्धानिष्ठ हैं। अपनी व्यस्ततम दिनचर्या के उपरान्त भी आप सन्त–सतियाजी म सा के दर्शन व प्रवचन श्रवण का अवसर निकाल लेते हैं। बालक–बालिकाओ, युवक–युवतियो का आप आध्यात्मिक सस्कारो की ओर प्रेरित करते रहते हैं। सामायिक की नियमितता के लिये आपने श्रावको को सेकडो सामायिक उपकरण भेट किये हैं। आपने आचार्य भगवन् से मात्र 44 वर्ष मे सजोडे शीलव्रत ग्रहण किया। जेन स्तोक भाग एक से चार तक की परीक्षा भी उत्तीर्ण की है। आप वर्तमान मे श्री अखिल भारतवर्षीय साधुमार्गी जैन सघ के महामत्री है।

आपके भ्राता द्वय श्री कैलाशचन्दजी छल्लाणी और श्री सुमेरचन्दजी छल्लाणी, उनकी धर्मपत्निया, बच्चे सभी धमनिष्ठ हैं। धर्मपत्नी श्रीमती पुष्पाजी प्रतिदिन नियमित सामायिक करती हैं। उदयपुर मे सम्पन्न अखिल भारतीय पदाधिकारी नवतत्त्व (जीवतत्त्व) परीक्षा मे 37 परीक्षार्थियो मे श्रीमती पुष्पाजी ने अपनी लगन और अध्ययनशीलता का परिचय देते हुए द्वितीय स्थान प्राप्त किया।

छल्लाणी परिवार ने धन को धर्म से जोडा है। पूर्ण विश्वास है कि भविष्य मे भी प्रवृत्तियो के विकास, सव्द्धन और सातत्य मे श्रीयुत सायरचदजी छल्लाणी का सहयोग प्राप्त होता रहेगा।

# अनुक्रम

## सदर्शन चरित्र

# अंजना

## जन्म

पाचीन काल मे इसी भव्य भारतवर्ष मे महेन्द्रपुर नामक एक सुन्दर नगर था। जिस समय की यह कथा है उस समय महेन्द्रपुर का राजा महेन्द्र था। राजा महेन्द्र की पत्नी का नाम रानी मनोवेगा था। राजा महेन्द्र के यहा कई पुत्रो का जन्म होने के पश्चात् एक कन्या का जन्म हुआ। आजकल की भाति उस समय कन्या का जन्म विपत्ति का अवतार नही समझा जाता था। अतएव कन्यारत्न का जन्म होने पर माता–पिता ने बडे चाव से जन्मोत्सव मनाया और कन्या का नाम रखा–अजना।

अजना विकार–युक्त दृष्टि वालो को भी सुधारने वाली थी। विकृत दृष्टि वालो की आखो मे सदाचार रूपी अजन आजने वाली अजना थी। वह परमात्मा के स्वरूप को पहचानने वाली थी और साथ ही साथ सुन्दरी भी थी।

ससार मे सोने मे सुगन्ध नहीं देखा जाता। इसी प्रकार ससार मे गुण और सौन्दर्य का एक ही स्थान पर मिलना भी कठिन माना जाता है। जहा रूप है–सौन्दर्य है वहा प्राय गुणो की न्यूनता दिखाई देती है। जहा गुण है, वहा सोन्दर्य पाय नही होता। परन्तु अजना मे सौन्दर्य के साथ सद्गुणो का भी सुन्दर समन्वय था। इस प्रकार उसने सोने मे सुगन्ध की कहावत चरितार्थ की थी।

राजा महेन्द्र अजना को देखते तो उनकी प्रसन्नता का पार न रहता। वे मन ही मन सोचते–यह कन्या अवश्य ही हमारे कुल की प्रतिष्ठा बढायेगी। अजना को सुयोग्य बनाने के लिए राजा महेन्द्र ने उसकी शिक्षा आदि की उचित व्यवस्था की।

क्या आजकल के माता–पिता अपनी कन्या को कन्योचित शिक्षा देने की ओर ध्यान देते है? आज के लोग कन्या को लाड भले ही लडा ले परन्तु कन्योचित शिक्षा देने की ओर बहुत ही कम ध्यान देते हैं।

अजना पढ–लिखकर होशियार बनी। कुमारी अवस्था मे अजना ने विद्या का अभ्यास किया। अब वह विवाह के योग्य हो गई।

# विवाह की चिन्ता

कन्या जब विवाह के योग्य हो जाती है, तो उसके विवाह की चिन्ता माता–पिता को स्वभावत होती ही है। अजना को विवाह के योग्य जानकर राजा महेन्द्र विचार करने लगे–"यद्यपि अजना को सुयोग्य ही वर मिलेगा परन्तु इस विषय मे मैं अपनी प्रजा की सम्मति ले लू तो क्या हर्ज है? इससे प्रजा को यह भी विदित हो जायेगा कि किस उम्र मे विवाह करना योग्य है और कैसे वर के साथ सबध करना चाहिए? मैं बालविवाह का विरोधी हू। अतएव प्रजाजनो के सामने अपनी ही कन्या का आदर्श उदाहरण उपस्थित करके मुझे यह स्पष्ट कर देना चाहिए कि मैं बालविवाह का विरोध करता हू। कन्या को प्रजाजनो के सामने बुलाकर मुझे यह भी स्पष्ट कर देना चाहिए कि अब कन्या वास्तव मे ही विवाह के योग्य हो गई है। किस प्रकार के वर के साथ कन्या का विवाह करना चाहिए, इस सबध मे भी प्रजाजनो की राय लेना उचित होगा।"

राजा महेन्द्र ने इस प्रकार विचार करके रानी से कहा– 'अजना को तैयार करके कल राज सभा मे भेज देना।"

राजा महेन्द्र का कार्य उचित था या अनुचित? क्या उसे अपनी कन्या का विवाह करने के विषय मे प्रजा की सम्मति लेना आवश्यक था? इस प्रश्न के उत्तर मे अनेक बाते कही जा सकती हैं, कहा जा सकता है कि राजा होने पर भी किसी मनुष्य की व्यक्तिगत स्वतन्त्रता तो कायम रहनी ही चाहिए। यह कहना सही भी है। परन्तु जो राजा अपने व्यक्तित्व को अपनी प्रजा मे स्वेच्छापूर्वक बिखेर देता है, उसके पास व्यक्तिगत स्वतन्त्रता नाम की कोई चीज रह ही नही जाती। वह प्रजा के साथ तादात्म्य का अनुभव करता है अर्थात् प्रजा के रूप मे ही अपने को पाता है। ऐसी स्थिति मे राजा और प्रजा का द्वैत ही समाप्त हो जाता है। वास्तव मे जो राजा अपनी कन्या के विवाह के विषय मे भी प्रजा की सम्मति मागता हे, वह दूसरे काम बिना उसकी सम्मति के कैसे करेगा?

राजा–प्रजा का यह अनोखा और मधुर सबध प्राचीन काल मे भारतवर्ष मे पाया जाता था। उस समय राजा और प्रजा के बीच किसी प्रकार के सघर्ष के लिए अवकाश नही था। न राजा अपने अधिकारो के लिए प्रजा का दमन करता था और न प्रजा अपनी स्वाधीनता के लिए युद्ध छेडती थी। राजा प्रजा की शक्ति का केन्द्र था। प्रजा के समस्त अधिकार राजा म केन्द्रित

थे और राजा, प्रजा की भलाई के लिए ही उनका उपभोग करता था। मगर देश के दुर्भाग्य से आज क्या स्थिति है? आज सर्वत्र राजा प्रजा मे घोर सघर्ष चल रहा है। राजा समझता है कि पजा का शोषण करने के लिए ही विधाता ने हमारा निर्माण किया है। ऐसी स्थिति मे किसी कार्य के लिए प्रजा की सम्मति लेने की उन्हे आवश्यकता ही महसूस नही होती। उन्हे यह भी नही सूझता कि हम तो प्रजा का शोषण कर रहे हैं परन्तु जब शोषण करने के लिये कुछ शेष ही नही रहेगा, तब क्या होगा?

इस प्रकार अजना के चरित्र से जहा राजा और प्रजा के सबध पर सुन्दर पकाश पडता है, वहा अहकार को जीतने की भी शिक्षा मिलती हे।

आज लोग किसी अच्छे काम के सबध मे भी दूसरो की सलाह लेने मे अपना अपमान समझते हैं। परन्तु पुराने जमाने के लोग दूसरो की सलाह–सूचना लेकर कार्य आरम्भ करने मे अपना हित समझते थे।

राजा महेन्द्र अपनी कन्या अजना का विवाह करने के सबध मे अगर दूसरो की सम्मति न लेते तो उनका कोई काम रुक नही सकता था। परन्तु राजा ने विचार किया कि मैं जिस मार्ग पर चलूगा, प्रजा भी उसी मार्ग पर चलेगी। अतएव राजा की हैसियत से प्रजा के सामने ऊचा आदर्श उपस्थित करना मेरा कर्त्तव्य है। सर्व प्रथम मैं वही आदर्श क्यो न उपस्थित करू कि कन्या का विवाह कब करना चाहिए? और प्रजा की दृष्टि मे कन्या विवाह के योग्य हुई हे या नही यह बात भी प्रजा से जान लेना चाहिए।

आज भी बाल विवाह की प्रथा बहुत से प्रान्तो मे प्रचलित है। गुजरात जैसे कुछ प्रान्तो मे यद्यपि यह प्रथा कुछ कम हो गई है, फिर भी मारवाड आदि प्रान्तो मे अब भी इसका बहुत जोर है। शायद माता–पिता यह सोचते हैं कि पुत्र–पुत्री हमारे ही हैं और इस कारण हम जब चाहे तभी उनका विवाह कर देने का हमे अधिकार है। इस सबध मे किसी को कुछ कहने का हक ही क्या है और हमे क्या आवश्यकता है कि हम दूसरो की सम्मति मागते फिरे?

इस प्रकार अपनी सन्तान की उन्नति के विषय मे विचार विनिमय करने की भावना बदल गई है और अभिमान ने उसका स्थान ग्रहण कर लिया है। माता–पिता धनाध सत्ताध और प्रेमाध होकर अपनी सतति का बालविवाह करके अभिमान करते है। मगर इस बालविवाह के कारण सन्तान का भावी जीवन कितना दु खमय बन जाता है यह कहना कठिन हे।

राजा महेन्द्र की आज्ञा के अनुसार अजना राजसभा मे गई। राजसभा मे राजा, मत्रीगण और प्रजाजन उपस्थित थे। राजा महेन्द्र ने अपनी कन्या को राजसभा मे बुलाया। इस बुलाने के कार्य को आप कदाचित् बुरा समझेगे मगर वास्तव मे राजा का यह कार्य उचित ही था, अनुचित नहीं। कन्या भले ही अपनी हो, पर उसके विवाह के विषय मे दूसरो की सलाह लेने मे कोई बुराई नही है। राजा का कार्य अगर अनुचित होता तो क्या उस राजसभा मे कोई चतुर आदमी मौजूद न था, जो स्पष्ट कह देता—महाराज आपकी कन्या के विवाह के विषय मे हमारी सलाह लेने की क्या आवश्यकता है? यह तो आपके घर का काम है। आप अपने घर मे ही विचार कर लीजिए। किन्तु दूसरो की सलाह लेने की पद्धति अच्छी थी। और इस कारण किसी ने भी इसका विरोध नहीं किया। दूसरी बात यह है कि आप स्वय इस पद्धति को बुरा नही कह सकते। जो लोग इस पद्धति को अच्छी समझते हैं, वे भी क्या इसे अपनाते हैं? अच्छाई को अपनी ही समझकर उसे अपनाने की भावना होनी चाहिए। इस भावना का परित्याग कर देना चाहिए कि जो मेरा हे वही अच्छा है। अच्छाई कही भी क्यो न हो, उसे अपना लेने मे ही मनुष्य का कल्याण है। शास्त्र का कथन है कि आत्मा अपना कल्याण आप कर सकती है।

कहा जा सकता है कि हम किस प्रकार यह निर्णय करे कि अमुक बात अच्छी है या बुरी? इस प्रश्न का उत्तर यह है कि जिस वस्तु को तुम अच्छी समझ रहे हो उस सत्य वस्तु को निष्कपटभाव से अपनाओ। इसी मे तुम्हारा कल्याण है। हा, बात सत्य होने पर भी यदि उसके विषय मे, तुम्हारे हृदय मे कपट है, तो वह सत्य बात भी तुम्हारे लिए असत्य ही हे। कहने का तात्पर्य यह हे कि जिस वस्तु के प्रति तुम्हारा हृदय सरल हे वह तुम्हारे लिए सत्य रूप ही है।

जिस बात मे सच्चाई होती है उसके प्रकट करने मे किसी भी प्रकार का भय नहीं रहता। भय तो खोटी बात कहने या प्रकट करने मे ही होता हे। अगर तुम्हारा सोना सच्चा हे तो किसी के भी सामने उसे प्रकट करने मे तुम्हे सकोच नहीं होगा। तुम सभी जगह उसे दिखलाने को तैयार रहोगे। हा सोना अगर नकली हुआ तो उसे दिखलाने मे तुम्हे भय तथा सकोच होगा।

राजा महेन्द्र ने विचार किया— 'जब मेरी कन्या विवाह क योग्य हो गई है तो दूसरो को बतलाने मे हानि ही क्या हे? मुझे डर किस बात का हे?

इसके अतिरिक्त मेरे लिए यह दुराग्रह रखना भी ठीक नही कि कन्या मेरी हे तो उसके विवाह के विषय मे मैं स्वय अकेला ही विचार करू। मुझे तो सभाजनो की सम्मति लेना ही उचित जान पडता है।

इस प्रकार विचार करके राजा ने सभाजनो से प्रश्न किया–इस कन्या का विवाह किसके साथ करना उचित है? राजा ने अपने मन मे दृढ निर्णय कर लिया था कि अगर सभाजनो की दृष्टि मे यह कन्या किसी गरीब को देने योग्य जचे और कन्या भी यह बात स्वीकार करे तो ऐसा भी करने मे मुझे तनिक भी उज्र–ऐतराज नहीं होगा।

राजा महेन्द्र का कथन सुनकर सभाजन प्रसन्न हुए। वे मन ही मन विचारने लगे–जब राजा अपनी कन्या के विषय मे हमारी सलाह लेते हैं, तो हमे भी अपने कर्त्तव्य का विचार करना चाहिए। जब राजा भी हमारे वचन की कद्र करते हैं तो हमे भी राजा की सलाह लेनी और माननी चाहिए।

'यथा राजा तथा प्रजा" यह एक तथ्य है। परन्तु इस कहावत के साथ दूसरी कहावत यह भी है कि "यथा प्रजा तथा राजा" अर्थात् जैसी प्रजा होती है वैसा ही राजा भी होता है। इससे राजा और प्रजा के सबध की घनिष्ठता का पता चलता है।

राजा महेन्द्र ने उपस्थित सभाजनो से कन्या के योग्य वर की पसन्दगी करने के विषय मे प्रश्न किया। सभाजनो ने प्रधान को सम्बोधित करके कहा– 'आप हम सब मे अधिक बुद्धिमान और अनुभवी हैं। अत आप ही कन्या के योग्य वर बतलाइए।'

प्रधान बोला–राजा रावण बडा राजा है और बलवान भी है। अगर राजा रावण के साथ कन्या का विवाह हो सके तो अपना बल भी कई गुणा बढ जायेगा। रावण अपना दामाद बनेगा तो उसका राज्यबल भी अपने राज्यबल की वृद्धि करेगा। अतएव मेरी सम्मति के अनुसार कन्या का विवाह राजा रावण के साथ करना उचित होगा।

प्रधान के इस कथन के उत्तर मे दूसरे सभासद ने कहा–"आप अपना या राज्य का ही भला सोचते हैं या कन्या का भी? राजा रावण कितना घमडी और कितना उन्मत्त हे यह बात आप सभी जानते हैं। वह अहकार एव अभिमान के नशे मे चूर रहा है और दूसरो को टके सेर तक नहीं पूछता। ऐसे घमडी पुरुष मे सद्‌गुणो का वास कैसे हो सकता हे? ऐसे घमडी को कन्या देना तो विष की बेल बढाने के समान है। विष की बेल मे सदा विष फल ही

लगते है। इसी भाति अभिमान रूपी बेल का फल भी कटुक ही होता है। राजा रावण अहकारी और अभिमानी होने के साथ उम्र मे भी बडा है। ऐसी स्थिति मे उसके साथ राजकुमारी का सबध जोडना योग्य नही है। इसके अतिरिक्त रावण पहले ही विवाहित है और उसकी पत्नी मौजूद भी है। एक पत्नी की मौजूदगी मे अपनी कन्या देना अनुचित है।

जिसके एक पत्नी मौजूद हो, उसे अपनी कन्या नही देना चाहिए यह कथन क्या आप युक्तिसगत समझते हैं? आज तो लोगो को यह बात कटुक जान पडती है। मगर वह समय दूर नही, जब आज जो बहुविवाह की प्रथा प्रचलित है यह समूल नष्ट हो जायेगी। जो प्रथा कानून से मजबूर होकर छोडनी पडे, उसको स्वेच्छा से त्याग देना ही योग्य है।

सभाजनो मे से दूसरे सदस्य ने पूर्वोक्त सदस्य का समर्थन करते हुए कहा—वास्तव मे राजा रावण के साथ राजकन्या का विवाह करना उचित नहीं है। हा, रावण की अपेक्षा उसके पुत्र मेघनाद के साथ सबध करना ठीक होगा।

तीसरे सदस्य बोले जब बाप ही योग्य नही है तो बेटा कैसे योग्य हो सकता है? जैसा बाप वैसा बेटा, यह लोकोक्ति तो प्रसिद्ध ही है। जब बाप अहकारी है, तो उसका बेटा भी अहकारी हो, यह स्वाभाविक है। अतएव मेघनाद के साथ विवाह—सबध करना भी मुझे ठीक नही जॅचता। विद्युत्प्रभ के साथ सबध करना मेरी सम्मति मे ठीक होगा। विद्युत्प्रभ त्यागशील ओर सदाचारी है।

चौथे सदस्य ने कहा विद्युत्प्रभ अल्पजीवी है। उसके विषय मे यह भविष्य वाणी है कि वह अठारह वर्ष की उम्र मे सयम धारण करेगा और 26 वर्ष की उम्र मे मुक्तिलाभ कर लेगा। ऐसी हालत मे उसके साथ भी विवाह सबध जोडना कैसे उचित कहा जा सकता है?

सभासद आपस मे इस प्रकार विचार विनिमय कर रहे थे। राजा ने सभासदो से कहा—''इस प्रकार बाते करते रहने से प्रस्तुत प्रश्न का निर्णय कैसे होगा? तब सभासदो ने कहा—हम लोग परस्पर विचार—विनिमय करके आपको निश्चित उत्तर देगे।

राजकुमारी का विवाह—सबध किसके साथ करना चाहिए इस विषय को लेकर प्रजाजन आपस मे विचार— विनिमय करने लगे। एक ने कहा— 'राजा प्रह्लाद के पुत्र पवनजी राजकुमारी के लिए सभी तरह से

उपयुक्त वर है। वे अभी तक अविवाहित है और सदाचारी है। वे इस पकार से निष्कलक हैं। अतएव पवनजी के साथ ही राजकुमारी का सबध जोडना उचित होगा। अन्य पजाजनो ने भी इस कथन का समर्थन किया। तब सर्वसम्मत निर्णय करके पजाजन राजा के पास पहुचे। राजा को भी उनका निर्णय पसन्द आया। पजाजनो ने राजा से कहा– आप लोगो ने तो यह निर्णय किया है मगर राजकुमारी की इच्छा का भी पता लगा लेना चाहिए। यह जान लेना आवश्यक है कि उन्हे यह सबध पसन्द है या नही?

इस पकार विचार करके राजा ने अजना से पूछा–हम लोगो ने पवन के साथ तुम्हारा विवाह करना निश्चित किया है। इस विषय मे तुम्हारी क्या इच्छा है?

पिता के पश्न से अजना लजा गई और सभा मे से उठकर अन्त पुर की ओर चली गई।

कन्या के विवाह के विषय मे कन्या से ही इस पकार प्रश्न करना क्या उचित है? आज तो अपनी इच्छा के अनुसार ही सरक्षक अपनी सन्तान का विवाह कर देते हैं। अतएव विवाह के विषय मे कन्या की इच्छा जानने का विचार ही उत्पन्न नही होता। कन्या वयस्क और समझदार हो तो उससे विवाह सबधी प्रश्न पूछा जा सकता है पर जहा बपचन मे ही कन्या का विवाह कर दिया जाता हो वहा इस विषय मे पूछताछ करने का सवाल ही खडा नही होता। जो कन्या इतनी अनजान होती है कि उसे यह भी मालूम नही होता कि विवाह क्या वस्तु है वह अपने विवाह के विषय मे क्या सम्मति दे सकती है। प्राचीन काल मे छुटपन मे विवाह नही किया जाता था। उस समय 'सरिसवया सरिसतया' इस शास्त्र पाठ के अनुसार कन्या और वर मे सब प्रकार की अनुरूपता देखी जाती थी। तभी वर और कन्या दोनो की स्वीकृति से विवाह किया जाता था।

पिता का प्रश्न सुनकर अजना लज्जित हो गई और राजसभा मे से उठकर चली गई। लज्जा के कारण वह न 'हा' कह सकी और न 'नही' कह सकी। प्रजाजनो ने राजा से कहा–राजकुमारी ने लज्जा के वश विवाह के विषय मे कुछ भी नही कहा है उन्होने निषेध भी नहीं किया है। इससे यह नतीजा निकलता है कि पवनजी के साथ विवाह करना उन्हे स्वीकार है।

अपने विवाह के विषय मे अजना के हा या ना न कहने के कारण राजा महेन्द्र ने भी यही समझा कि कन्या को पवन के साथ विवाह करना स्वीकार है। अतएव उन्होने पवन के साथ अजना की सगाई और साथ ही विवाह भी कर देने का निर्णय कर लिया।

सगाई के उपलक्ष्य मे राजा ने किसी भी प्रकार का बाह्य आडम्बर नही किया। उन्होने राजा प्रह्लाद के पास एक आमन्त्रण पत्र भेजा कि मैं अपनी कन्या अजना का विवाह आपके चिरजीवी पवनकुमार के साथ करना चाहता हू अतएव आप अमुक तिथि एव दिन को पवनकुमार को लेकर मानसरोवर पर पधारे। हम निश्चित समय पर वहीं मिलेगे।

राजा महेन्द्र का आमन्त्रण पत्र राजा प्रह्लाद को मिला। यह शुभ समाचार जानकर वह अत्यन्त प्रसन्न हुआ। अजना बहुत अच्छी कन्या हे। वह कुल का गौरव बढायेगी, इस प्रकार कहकर सभी लोग अजना की प्रशसा करने लगे।

## रंग मे भग

पवन को भी मालूम हुआ कि अजना के साथ मेरे विवाह की बातचीत हो रही है। उसने लोगो से अजना की प्रशसा सुनी। पवनकुमार ने किस उद्देश्य से अजना को देखने का निश्चय किया, यह बात ग्रथो मे दूसरे रूप मे वर्णित की गई है, परन्तु पवनकुमार जैसे महापुरुष का स्त्री के प्रति इस प्रकार आकर्षित होना सगत नहीं जान पडता। अतएव यही कहना उचित प्रतीत होता है कि जब पवनकुमार ने अजना की बहुत प्रशसा सुनी तो उसने सोचा–जिसकी इतनी अधिक प्रशसा सुनी जा रही है, देखना चाहिए वह वास्तव मे कैसी है? जिसके साथ हमारा विवाह किया जा रहा है, उसके साथ जीवन व्यवहार भलीभाति निभ सकेगा या नही? इस विचार से प्रेरित होकर प्राचीन काल मे वर वधू को और वधू वर को देख लिया करते थे। इसी विचार को सामने रखकर पवनकुमार ने भी अजना को देख लेने का विचार किया। उसने अपना यह विचार अपने मित्र प्रहस्त के सम्मुख प्रकट किया। पवनकुमार का यह विचार जानकर प्रहस्त ने कहा–अगर आप यही चाहते हैं तो हानि क्या है? हम लोग चलकर अजना को देख आएगे।

पवनकुमार विद्याधर थे। विद्याधरो के पास विमान होते हैं। आज तो भौतिक विज्ञान से विमान चलते हैं, इस कारण विमान की बात पर लोगो को विश्वास हो जाता हे। मगर पहले जब विमान की बात कही जाती थी तो सुनने वालो को आश्चर्य होता था। लोगो को भौतिक विज्ञान पर जितना विश्वास है उतना आध्यात्मिकता पर नहीं है। यह खेद की बात है।

एक दिन पवनकुमार अपने मित्र पहस्त के साथ विमान मे बैठकर महेन्द्रपुर आये। अब उनके सामने यह समस्या उपस्थित हुई कि अजना को किस प्रकार देखा जाय? प्रकट रूप मे अजना के पास पहुचना उन्हे अनुचित पतीत हुआ। प्रहस्त ने पवनकुमार से कहा–धीरज रखो। तुम्हारा मन स्वच्छ होगा तो तुम्हारी मनोकामना भी पूरी हो जायेगी।

अजना के विवाह की बात महेन्द्रपुर मे सब जगह फैल चुकी थी। अजना की सखिया एक बगीचे मे बैठी इसी विषय मे बाते कर रही थीं। प्रहस्त ने पवनकुमार से उन स्त्रियो की तरफ इशारा करते कहा–"पवनकुमार, देखो उन कन्याओ मे जो ताराओ मे चन्द्रमा की भाति दिखाई देती है वही अजनाकुमारी जान पडती है।' दोनो चुपके से उनकी बाते सुनने लगे।

उस समय अजना की एक सखी, जिसका नाम बसन्तमाला था अजना से कह रही थी–सखी बडे ही आनन्द की बात है कि तुम्हारा विवाह पवनकुमार के साथ हो रहा है। पवनकुमार युवक है, सुन्दर है और तुम्हारे ही समान धर्माभिमानी है। ऐसे सुन्दर पति का मिलना सौभाग्य की बात है।

बसन्तमाला ने यह कहकर पवनकुमार की प्रशसा की। पवनकुमार की प्रशसा सुनकर अजना ने मुह से कुछ कहा तो नही पर वह हसने लगी। अजना को प्रसन्न देखकर उसकी सखिया समझ गई कि हमारी सखी पवनकुमार के साथ विवाह करने मे अत्यन्त प्रसन्न है।

बसन्तमाला की बात पूरी होने पर दूसरी सखी कहने लगी–सखी अजना! अब तुम्हे पतिव्रत धर्म का पालन करना पडेगा। पतिव्रत धर्म सगाई होते ही प्रारम्भ हो जाता है। तुम्हारी सगाई हो चुकी है, अतएव अब तुम्हारे लिए यह पवित्र धर्म उत्पन्न हो चुका।

पतिव्रत धर्म का महत्व बहुत अधिक है। जो स्त्रिया पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन नही कर सकती, वे पतिव्रत धर्म का पालन करके भी आत्महित की साधना कर सकती हैं। सीता पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन नहीं करती थी, परन्तु पतिव्रत धर्म का पालन करती थी।

जैसे स्त्रियो के लिए पतिव्रत धर्म है, उसी प्रकार पुरुषो के लिए भी पत्नीव्रत है। जिसमे पूर्ण ब्रह्मचर्य का पालन करने की शक्ति नही है, उसे पतिव्रत या पत्नीव्रत का पालन अवश्य करना चाहिए।

अजना और उसकी सखिया बगीचे मे बैठकर नि सकोच भाव से आनन्दपूर्वक वार्तालाप कर रहीं थी। वार्तालाप मे प्राय दो पक्ष पैदा हो जाते

हैं। तदनुसार अजना के विवाह सबध मे भी उसकी सखियो मे दो पक्ष खडे हो गये। दूसरे पक्ष मे मिश्रकेशी नाम की सखी थी। उसने कहा—हमारी सखी का विवाह विद्युत्प्रभ के साथ न होकर पवनकुमार के साथ हो रहा है यह कोई सौभाग्य की बात नहीं है। विद्युत्प्रभ जैसा महापुरुष है, पवनकुमार उसका मुकाबिला नहीं कर सकते। समुद्र और जल की बूद मे जितना अन्तर है, उतना ही अन्तर विद्युत्प्रभ और पवनकुमार मे है।

मिश्रकेशी के इस कथन के उत्तर मे तीसरी सखी ने कहा—विद्युत्प्रभ कैसा ही क्यो न हो, वह अल्पायुष्य है। उसके विषय मे भविष्यवाणी सुनी जाती है कि वह अठारह वर्ष की उम्र मे दीक्षा धारण करेगा ओर 26 वर्ष की उम्र मे मुक्ति प्राप्त करेगा। ऐसे अल्पायु पुरुष के साथ विवाह करने वाली को वैधव्य की यातना ही भुगतनी पडेगी।

चौथी सखी ने प्रतिवाद करते हुए कहा—जिसने मोक्ष प्राप्त किया हो उस मुक्त पुरुष की विधवा होने मे हर्ज ही क्या हे? मोक्षगामी महापुरुष की पत्नी बनकर थोडे ही दिन तक सुहागिन और अधिक समय तक विधवा रहना अच्छा ही है। चन्दन की लकडी का एक टुकडा भी अच्छा ही होता है। दूसरी एक गाडी भर लकडी क्या उस टुकडे की बराबरी कर सकती है? इसी प्रकार विद्युत्प्रभ भले ही अल्पायुष्य हो, अगर वह मोक्षगामी है, तो ऐसे महापुरुष की थोडे दिनो की सेवा भी हितकर ही कहलाएगी।

अजना सखियो की बातचीत चुपचाप सुन रही थी। उसने किसी की बात मे भाग नहीं लिया न किसी तरफ रुचि प्रदर्शित की। अजना को मोन देखकर पवनकुमार उस पर क्रुद्ध हुए। वह मन ही मन सोचने लगे—केसी है यह अजना जो पर—पुरुष की प्रशसा और जिस के साथ सगाई हो चुकी हे उसकी निन्दा सुनकर भी चुपचाप बैठी है। जो स्त्री अपने पति की निन्दा सुनकर भी चुपचाप बैठी रहती हे, वह स्त्री किस काम की?

पवनकुमार इस विचार से सहसा उत्तेजित हो उठा। वह परिस्थिति को भूल गया और अपने आपको सम्भालने मे असमर्थ हो गया। उत्तेजना के वश होकर वह अजना ओर निन्दा करने वाली उसकी सखी पर तलवार का प्रहार करने के लिए तत्पर हो गया।

पवनकुमार आपे से बाहर हो म्यान मे से तलवार निकाल कर जब अजना और उसकी सखी पर वार करने चला तब प्रहस्त ने कहा— अरे करते क्या हो? कहा जा रहे हो? जरा खडे रहो और विचार करो।

पवनकुमार—सुनते नहीं हो किस प्रकार मेरी निन्दा की जा रही है? फिर भी अजना चुपचाप बैठी हे। वह शाति के साथ मेरी निन्दा ओर पर—पुरुष

की प्रशसा सुन रही है। मैं अजना को और उस निन्दा करने वाली स्त्री को दण्ड दिए बिना नहीं रहूगा।

प्रहस्त–जरा शाति रखो। इतने उतावले मत होओ। पहली बात तो यह है कि स्त्री अवध्य है। कोई स्त्री कैसा ही अपराध क्यो न करे फिर भी उसे मार डालना योग्य नही है, क्योकि स्त्री अबला होती है। इसके अतिरिक्त अजना तो निर्दोष भी है। उसने अपनी सखी की बात का समर्थन नहीं किया है। अजना की सखी सिर्फ बोली है और तुम वीर पुरुष होकर अबला स्त्री पर प्रहार करने को तैयार हो गए हो। यह क्या उचित है? जरा शातिपूर्वक विचार करो। इस प्रकार उच्छखल बन जाना तुम्हे शोभा नही देता।

सच्चा मित्र वही है जो अपने मित्र को अनुचित कार्य करने से रोकता है। खराब मार्ग पर ले जाने वाला मित्र नही, शत्रु है। प्रहस्त पवनकुमार का सच्चा शुभचिन्तक मित्र था। उसने पवनकुमार को समझाकर शात किया ओर दोनो विमान मे बैठकर अपने स्थान पर चले गये।

पवनकुमार के मन से यह बात नहीं निकलती थी कि जो स्त्री मेरी निदा और पर पुरुष की प्रशसा सुनकर चुप बैठी रहती है, वह मेरे लिए किस काम की? ऐसी स्त्री के साथ विवाह करने से क्या लाभ होगा? 'प्रथमग्रासे मक्षिकापात वाली बात हुई।

पवनकुमार ने अपने हृदय के विचार अपने मित्र प्रहस्त के सामने प्रकट किये। प्रहस्त ने कहा–भाई! ऐसा विचार करोगे तो प्रत्येक स्त्री मे कोई न कोई दोष नजर आएगा। अगर तुम्हे ऐसी मामूली बातो से ही असन्तुष्ट होना है तो तुम्हारे लिए सयम धारण करना ही योग्य है।

पवन–अभी सयम धारण करने की योग्यता मुझ मे नही।

प्रहस्त–अगर सयम धारण करने की क्षमता तुम्हारे भीतर नहीं है तो फिर अजनाकुमारी के साथ ही विवाह करना योग्य है। किसी दूसरी स्त्री के साथ विवाह करना उचित नही है। तुम्हारी स्वीकृति लेने के बाद ही पिताजी ने अजना के साथ सबध करना स्वीकार किया है। माता–पिता जो वचन दे चुके है उसका पूरी तरह निर्वाह करना तुम्हारा कर्त्तव्य है।

इस प्रकार प्रहस्त के बहुत कुछ समझाने–बुझाने पर पवनकुमार ने अजना के साथ विवाह करना स्वीकार किया। परन्तु उसके दिल मे यह भावना बनी ही रही कि विवाह के बाद जब अजना मेरी हो जाएगी तब उससे बदला लिये बिना नही रहूगा।

पवनकुमार के मन मे इस प्रकार कपटभाव आ जाने के कारण इतनी हानि हुई और जब सरलता आ गई तो कितना लाभ हुआ, विषय पर फिर प्रकाश डाला जाएगा।

जो व्यक्ति माथे आई हुई विपत्तियो को भी सम्पत्ति बना लेता है वह आत्मोद्धार करने के साथ–साथ जगत् के समक्ष एक उच्चादर्श भी उपस्थित कर जाता है। कीडो मकोडो की तरह जीवन व्यतीत करने वाले तो जगत् मे बहुत मिलेगे पर उन्ही का जीवन उच्चादर्श तथा सफल गिना जाता है जिनका जीवन दूसरो के लिए अनुकरणीय बनता है। जिनके जीवन प्रसगो से आत्मविकास के तत्त्व फूट निकलते हैं, उनका जीवन धन्य है। ऐसे जीवन का बखान करना और सुनना लाभप्रद ही है। सती अजना का जीवन चरित्र भी आत्मविकास के तत्त्वो से ओतप्रोत है। अतएव उसके जीवन चरित को एकाग्रचित होकर सुनने वालो और थोडे–बहुत अशो मे भी अनुकरण करने वाली को अवश्य ही आत्म लाभ होगा।

सती अजना मे कितना अथाह धीरज था, यह बात उसके जीवन की घटनाओ से भलीभाति जानी जा सकती है।

मिश्रकेशी द्वारा की गई विद्युत्प्रभ की प्रशसा सुनकर अजना चुप क्यो रही? इसका कारण यह था कि अजना महापुरुषो की प्रशसा मे विघ्न बाधा उपस्थित नहीं करना चाहती थी। लेकिन बेचारी अजना को क्या पता था कि उसके मौन का क्या दुष्परिणाम होने वाला है?

मिश्रकेशी द्वारा की गई विद्युत्प्रभ की प्रशसा सुनकर भी मौन रहने के कारण ही पवनकुमार अजना पर क्रोधित हुआ था। यहा तक कि क्रोध के आवेश मे वह दोनो के प्राण ले लेने के लिए भी उद्यत हो गया था। परन्तु प्रहस्त ने उसे समझा बुझाकर शान्त कर दिया। पवनकुमार उस समय शात हो गया पर उसके हृदय का डक दूर नही हुआ। अजना के साथ विवाह न करने का उसने विचार किया था पर प्रहस्त के कहने से उसे विवाह के लिए भी राजी होना पडा। राजी तो वह हो गया मगर अन्त करण की प्रेरणा या

से नहीं, बल्कि अजना से उसके मौन का बदला लेने के उद्देश्य से।

किए बिना अजना को वह उसके अपराध का दड नहीं दे सकता था और विवाह करने पर दण्ड देना सरल हो जायेगा। कुछ–कुछ पिताजी के वचन का निर्वाह करना भी उसके लिए आवश्यक था। इन्ही सब कारणो से उसने इस विवाह का विरोध नहीं किया। उसने सोचा–मे अजना के साथ विवाह कर लूगा तो मित्र के आग्रह की रक्षा हो जायेगी माता–पिता की आज्ञा

का पालन हो जायेगा और अजना को उसके अपराध की सजा भी दी जा सकेगी।

पवनकुमार की यह भावना यद्यपि प्रशस्त नही कही जा सकती परन्तु विवाह कर लेने के बाद उसमे जो दृढता रही उस दृढता के कारण उसका यह दुर्भाव गौण हो गया।

## विवाह

पवनकुमार के विवाह की तैयारी होने लगी। राजा पह्लाद ने बडे चाव से उसे दूल्हा बनाया और साथ लेकर मानसरोवर पर पहुचा। इधर महेन्द्र भी अजना के साथ वहा आ पहुचा। पवन के साथ अजना का विवाह सबध आनन्द के साथ स्थापित हो गया। पवनकुमार ने विवाह तो कर लिया लेकिन विवाह के समय वर मे जो प्रसन्नता और पमोद दिखाई देता है उसका कोई भी चिन्ह उसके चेहरे पर दिखाई न दिया।

राजा महेन्द्र और पह्लाद दोनो साधारण राजा नही थे। उनकी सन्तानो का यह पहला विवाह हो रहा था। फिर भी उन्होने तीन ही दिनो मे विवाह का सारा काम–काज अत्यन्त सादगी के साथ निबटा दिया। आज विवाह के नाम पर कितना समय नष्ट किया जाता है। एक विवाह के लिये लोग अपना और अपने सबधियो का महीना भर बिगाड देते हैं। यह सब समय की कीमत न समझने का परिणाम है। पहले के लोग समय का मूल्य समझते थे। और इसी कारण राजा जैसे असाधारण लोग भी तीन दिन मे विवाह कार्य निपटा लेते थे। विवाह के नाम पर जो समय वृथा नष्ट किया जाता है, वह अगर बचा लिया जाय और धर्म कार्य मे उसे व्यय किया जाय तो क्या विवाह का काम रुक जायेगा? क्या थोडे समय मे विवाह नही हो सकता? अगर हो सकता है तो फिर समय को निरर्थक नष्ट करना कौनसी बुद्धिमत्ता है?

गृहस्थ चाहे तो पग–पग पर धर्म का आराधन कर सकते हैं पर लोगो की समझ तो यह हो गई है कि जब तक उपाश्रय या धर्मस्थान मे रहे तभी तक धर्म हो सकता है। धर्मस्थान से बाहर निकलने के बाद तो पाप ही पाप करना शेष रह जाता है। इस भ्रमपूर्ण मान्यता के कारण कितनी हानि हो रही है इसका वर्णन करना कठिन है। तुम समझते हो कि धर्म सिर्फ उपाश्रय मे ही हो सकता है तो क्या दुकान पर बैठने से श्रावक, श्रावक नही रहता? अहिसा सत्य आदि श्रावक के जो स्थूल व्रत हैं उनका पालन तो व्यवहार मे ही हो सकता है। ऐसी स्थिति मे यह समझना कि धर्म सिर्फ उपाश्रय मे ही हो सकता है कितना भमपूर्ण है।

राजा महेन्द्र ने सादगी के साथ पवनकुमार व अजना का विवाह कर दिया। उसने अपनी शक्ति के अनुसार दहेज भी दिया। राजा प्रह्लाद अपने पुत्र और अपनी पुत्रवधू को लेकर घर आया। प्रह्लाद और उनकी रानी केतुमति अजना को देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुए। अजना अपने नये घर मे आई। उसने सास और ससुर के चरणो मे यथोचित नम्रता के साथ सिर झुकाया।

## पतिगृह मे

अजना के शील–स्वभाव मे कोई त्रुटि नहीं थी। उसके सभी व्यवहार वैसे ही थे जेसे एक उच्चकुल की आदर्श गृहिणी के होने चाहिए। अतएव अजना पर सभी प्रसन्न थे। अप्रसन्न था तो केवल पवनकुमार, जो पूर्व वैर से प्रेरित था। राजा प्रह्लाद ने अजना के लिए एक सुन्दर महल बनवा दिया था। पवनकुमार को यह बात रुचिकर नहीं हुई। वह सोचता–पिताजी ने इसके लिए इतना सुन्दर महल क्यो बनवा दिया है? इसकी आवश्यकता ही क्या थी? फिर उसने विचार किया–मगर पिताजी को क्या पता है कि मुझे यह पत्नी पसन्द नही है अथवा इसके प्रति मेरे हृदय मे वैर भाव छिपा है। यह बात मालूम न होने के कारण वे अजना का आदर करे उस पर स्नेह रखे यह स्वाभाविक है। परन्तु मैं किसी अवस्था मे अजना को प्रेम नही कर सकता। मैं अजना को अन्त करण से त्याग चुका हू। पवनकुमार अजना का मुह तक नही देखते थे। अजना की समझ मे नही आता था कि आखिर पति की अप्रसन्नता का क्या कारण है? फिर भी वह स्वभाव से गम्भीर, कुलीन, विवेकशील ओर धेर्यवाली थी। वह धीरज के साथ अपना समय व्यतीत कर रही थी, कभी–कभी वह सोचा करती–ऐसा क्या अपराध मेंने किया हे कि मेरे पतिदेव मुझ पर इतने अधिक रुष्ट रहते हैं? इस जन्म मे तो मेंने कोई अपराध नही किया हे। हा, पहले के जन्म मे कोई अपराध अवश्य किया होगा जिसका फल मुझे इस समय भुगतना पड रहा हे। किये हुए कर्मो का फल भोगना ही पडता हे, बिना भोगे छुटकारा कहा।

श्री उत्तराध्ययन सूत्र मे कहा हे–

**कडाण कम्माण ण मोक्ख अत्थि**

अर्थात् किए हुए कर्मो को भोगे बिना छुटकारा नहीं। इसी प्रकार श्री भगवती सूत्र मे भी कहा हे–

**प्रश्न–भगव! सकडा कम्मा वेदन्ति परकडा?**

उत्तर–गोयमा! सकडा कम्मा वेदन्ति नो परकडा।

अर्थात् गौतम स्वामी ने प्रश्न किया–भगवन्! स्वकृत कर्म भोगने पडते हैं या परकृत? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने फरमाया–हे गौतम अपने किए कर्म ही भोगने पडते है, दूसरे के किये कर्म नही भोगने पडते।

इस प्रकार अजना यह विचार करके धैर्य धारण करती थी कि मैंने पूर्व जन्म मे कोई अपराध किया है और उसके फलस्वरूप ही मेरे पतिदेव मुझ पर अप्रसन्न रहते हैं।" इस तरह के विचार से अजना को धीरज वधता था फिर भी स्त्री का हृदय जो ठहरा। कभी–कभी उसके हृदय मे वेदना होती ओर वह उदास हो जाती थी।

एक बार अजना विचार मग्न उदासीन बैठी थी। उसी समय उसकी सखी बसन्तमाला उसके पास आकर कहने लगी– सखी! तुम इतनी ज्यादा उदास क्यो रहती हो? तुमने कोई अपराध तो किया नहीं है फिर भी राजकुमार तुमसे इतने अप्रसन्न क्यो रहते हैं? यह तो पुरुष का साफ अन्याय ही कहा जा सकता है। राजकुमार तुम्हारे प्रति जो अन्याय कर रहे हैं, उसका परिणाम उनके हक मे भी अच्छा नहीं होगा–वरन् बुरा ही होगा।

सखी के इस कथन के उत्तर मे अजना ने कहा– बहिन! ऐसा मत कहो। पति के अनिष्ट का विचार भी मैं नही कर सकती। उनका अनिष्ट चाहने मे मेरा ही अनिष्ट है। मैंने अवश्य ही पूर्वजन्म मे कोई अपराध किया होगा, इसी कारण तो पतिदेव मुझ पर नाराज रहते हैं। अपने किये कर्मो का फल मुझे भोगना ही चाहिए। अगर मैं पवित्र हू तो मुझे पवित्र ही रहना चाहिए। कैसी भी परिस्थिति क्यो न उपस्थित हो, मुझे अपने अन्त करण मे अपवित्रता का प्रवेश नही होने देना चाहिए। कचन आग मे तपाया जाता है और फिर पीटा जाता है फिर भी वह कचन ही बना रहता है। ईख कोल्हू मे पील दी जाती है फिर भी मिठास ही देती है, कटुवास नही। इसी प्रकार मुझ पर चाहे जैसी विपदा आ जाए फिर भी मुझे पति का अनिष्ट नही सोचना है। मैं तो पतिदेव की कुशल– कामना ही करती हू और स्वय पवित्र रहना चाहती हू। कष्टो से घबरा कर पति का अनिष्ट चाहूगी तो मेरा ही अनिष्ट होगा। मैं पति पर स्वप्न मे भी क्रोध नहीं करना चाहती। मेरे इस भव के पतिदेव तो वही है–दूसरा कोई नही हो सकता। मैंने अपना यह जीवन उन्ही के चरणो मे समर्पित कर दिया है। ऐसी स्थिति मे स्वप्न मे भी मैं उनका अनिष्ट नही चाहती।

अजना इस प्रकार के सद्‌विचारो द्वारा पतिदेव की कुशल कामना करती और अपनी उदासीनता मिटाती थी। अजना के महल मे एक ऐसी खिडकी थी, जिसके द्वारा वह प्रतिदिन पतिदेव के दर्शन कर लेती थी। एक बार राजकुमार ने अजना को अपने दर्शन करते देख लिया। खिडकी द्वारा अपने दर्शन करते देखकर पवन सोचने लगा–'यह स्त्री तो मेरा पिण्ड ही नहीं छोडती।' और उसने वह खिडकी बन्द करवा दी।

यह एक ऐसी घटना थी कि अजना के हृदय मे क्रोध उत्पन्न हो सकता था। परन्तु उसने हिम्मत के साथ अपने दिल पर काबू किया और तनिक भी क्रोध न उत्पन्न होने दिया। वह सोचने लगी–यह तो मेरी परीक्षा हो रही है। मुझे साहस नहीं खोना चाहिए और इस परीक्षा मे उत्तीर्ण होना चाहिए।

राजकुमार का घोर अन्याय देखकर बसन्तमाला से फिर न रहा गया। वह अजना से कहने लगी–सखी! तुम धर्म का विचार करके राजकुमार के अपराधो को क्षमा कर रही हो और उनकी मगल–कामना करती हो, मगर राजकुमार के अन्याय की हद हो गई है। उन्होने महल की खिडकी भी बन्द करा दी है। उनका यह व्यवहार कितना अनुचित है।

शाति के साथ अजना बोली–सखी! उन्होने जो किया सो ठीक ही किया है। अगर मेरे हृदय मे पति के प्रति सच्चा प्रेम है–अगर मेरे पति मेरे अन्त करण मे मौजूद हैं तो फिर खिडकी के द्वारा उनका चेहरा देखने की आवश्यकता ही क्या है? मैं अपने हृदय मे विराजमान हृदयदेव के दर्शन बिना खिडकी ही कर लूगी। अतएव उन्होने अगर खिडकी बन्द करवा दी हे तो भी कोई हर्ज की बात नहीं।

इस प्रकार पति द्वारा परित्यक्ता अजना धैर्य के साथ विपत्ति को भी सम्पत्ति मान रही है। जो व्यक्ति विपत्ति और सम्पत्ति के समय अपना मन शान्त रखता है, हर्ष और विषाद से अपने मन को अभिभूत नहीं होने देता, वह अवश्य ही कल्याण का भागी होता है। अतएव सती अजना का यह चरित्र अनुकरणीय है।

बिना किसी उचित कारण के अजना का परित्याग करने के लिये पवनकुमार को दोषी और निन्दा पात्र कहा जा सकता हे। किन्तु अजना का तिरस्कार करने के साथ उसने एक प्रशसनीय कार्य भी किया। उस कार्य से पवनकुमार को प्रशसा का पात्र भी माना जा सकता है। हमे दूसरो के दोप ही नहीं देखने चाहिये।

पवन राजकुमार थे। उन्हे अनायास ही दूसरी कन्या मिल सकती थी। अजना के प्रति रुष्ट और असन्तुष्ट होने के कारण दूसरी कन्या के साथ विवाह कर लेना उनके लिए कोई बडी बात नही थी। उनके मित्रो ने दूसरा विवाह कर लेने के लिए पवनकुमार को प्रेरित भी किया होगा लेकिन उन्होने यही उत्तर दिया होगा--जब मैं एक स्त्री का चरित्र देख चुका हू तो फिर दूसरा विवाह करके अजना की तरह दूसरी स्त्री का भी जीवन क्यो नष्ट करू? ऐसा करने का मुझे क्या अधिकार है? किसी स्त्री को सकट मे डालने की अपेक्षा क्या यही अधिक हितकर नही होगा कि मै स्वय शुद्ध बनू?

हम पुरुष है और वह स्त्री है, इस पकार अभिमान से प्रेरित होकर आज बहुत से पुरुष स्त्रियो पर अत्याचार करते हैं। किन्तु जैनधर्म के अनुसार स्त्री और पुरुष के अधिकार समान हैं। किसी को किसी का अधिकार छीन लेने का हक नही है।

पवनकुमार अजना पर रुष्ट तो थे फिर भी क्रोध के आवेश मे आकर उन्होने दूसरा विवाह नही किया। वह ब्रह्मचर्यव्रत का पालन करने लगे। वास्तव मे यह कितना ऊचा आदर्श है। आज के पुरुष तो यह कहने को तेयार हो जाते हैं कि पुरुष होने के कारण हमे चाहे जितनी बार विवाह करने का अधिकार पाप्त है। इस प्रकार कहने वाले सिर्फ स्त्री को ही पवित्र रखना चाहते हैं। उन्हे स्वय पवित्र रहने की आवश्यकता प्रतीत नहीं होती। मगर जो स्वय पवित्र नही है उसे दूसरो को पवित्र रखने का अधिकारी कैसे माना जा सकता है?

मै आपको सदाचार के पालन का उपदेश देता हू। लेकिन खुद का ही जीवन पवित्र सयममय न हो तो ऐसी दशा मे आप मुझे क्या कहेगे? आप यही कहेगे– महाराज! पहले अपना आचरण तो सम्भालो। तात्पर्य यह है कि जो स्वय पवित्र नही है वह दूसरो को पवित्र नही रख सकता। इस कथन का आशय यह नही कि आप हमारे सयम का बराबर ध्यान न रखे। आप साधुवर्ग के सयम का बराबर ध्यान रखे और साथ ही साथ अपनी पवित्रता का सरक्षण और पालन करे। आपको अपने गृहस्थ धर्म का पालन करना चाहिए। साधु को श्रावक का और श्रावक को साधु का ध्यान रखना चाहिए। ऐसा करने से दोनो के धर्म का यथा योग्य पालन होगा। अलबत्ता इस कथन का आशय यह नही समझना चाहिए कि दोनो मे से एक वर्ग अगर अपने धर्म का यथोचित पालन न करे तो दूसरे वर्ग को भी नही पालना चाहिए। दूसरे अपने धर्म का पालन करे या न करे फिर भी हमे तो अपने धर्म का पालन करना ही चाहिए।

प्रत्येक मनुष्य का यह कर्त्तव्य हे कि वह केवल स्वार्थ का ही साधन न करे वरन् परमार्थ का भी आराधन करे। पवनकुमार सोच सकते थे कि मैं पुरुष हू और पुरुषो मे भी राजकुमार हू। अजना अपने कर्मो का फल भुगत रही है तो भुगते। मैं स्त्री सुख से वचित क्यो रहू? लेकिन पवनकुमार ने ऐसा स्वार्थपूर्ण विचार न करके ब्रह्मचर्य का ही शुद्ध रूप से पालन किया।

साधारणतया लोग अपने विषय मे जो बात सोचते हैं वही दूसरो के विषय मे नही सोचते। इसी कारण घोर अन्याय हो जाता है। आज पुरुषो मे यह पद्धति प्रचलित हो गई है कि वे अपना स्वार्थ देखते हैं। उन्हे लेशमात्र भी यह विचार नहीं आता कि जो काम स्वय उन्हे पसद नहीं है वह स्त्रियो को कैसे पसन्द आता होगा? इस विषय मे गुलिश्ता मे एक कथा कही गई है। उसमे कहा है–

एक अमीर की स्त्री मर गई। अमीर के मित्रो ने उससे कहा–तुम्हारे पास अखूट धन सम्पत्ति है। तुम दूसरा विवाह करलो।

अमीर ने कहा–मुझे बूढी स्त्री पसन्द नहीं है।

मित्र–यह कौन कहता है कि तुम बुढिया के साथ विवाह करो। किसी नवयुवती के साथ शादी करलो। तुम्हे किस चीज की कमी हे?

अमीर–तुम मेरे कहने का मतलब नहीं समझे। मेरे कहने का आशय यह है जब मुझे बूढी स्त्री पसन्द नहीं है तो नवयुवती स्त्री को मुझ जैसा बूढा क्यो पसद आने लगा। में अपना ही मतलब समझू और दूसरो के हिताहित का विचार न करू, यह किस प्रकार उचित कहा जा सकता हे?

क्या आपको अमीर की बात युक्तिसगत जान पडती हे? अगर वास्तव मे आप अमीर के कथन को सत्य ओर न्यायसगत समझते हें तो आपको विवाह सबधी अन्यायपूर्ण कार्यों मे कदापि भाग नहीं लेना चाहिए। जहा किसी वृद्ध का तरुणी के साथ विवाह होता हो वहा आपको सम्मिलित नहीं होना चाहिए। वृद्ध विवाह मे भाग लेने से तुम पाप के भागी होते हो ओर उसमे अपना सहयोग न देकर अपने आपको पाप से बचा सकते हो।

पवनकुमार के मित्र जब दूसरा विवाह करने का आग्रह करते तव वह इस आशय का उत्तर देते–पर पुरुष की प्रशसा सुनकर कुछ भी न बोलना–मोन रहना, यह अजना का व्यवहार मे सहन नही कर सका तो अजना यह केरा सहन कर सकेगी कि में दूसरी स्त्री के साथ विवाह कर लू। एसी दशा म दूसरी स्त्री के साथ विवाह करना मेरे लिए उचित नही हे।

दूसरा विवाह न करने की पवनकुमार की दृढ़ता से अजना को भी पर्याप्त आश्वासन मिलता था—कहना चाहिए कि एक प्रकार से वह प्रसन्न रहती थी। वह सोचती भले ही राजकुमार मुझ पर रुष्ट है फिर भी शील का पालन करने मे तो वह दृढ ही हैं। अजना दिन भर इसी प्रकार सोचती—सोचती अपना समय व्यतीत करती थी। रात्रि मे वह आत्मालोचना करती। वह सोचती रहती है कि मुझसे ऐसा कौनसा अपराध बन गया है जिसके कारण पतिदेव मुझसे रुष्ट रहते है? बहुत कुछ सोचने विचारने पर भी पति के रोष का कोई कारण वह खोज नहीं पाती थी। अन्त मे वह इसी नतीजे पर पहुचती थी कि पूर्वजन्म मे किये हुए किसी पापकर्म के कारण ही मुझे यह कटुक फल भोगना पड रहा है। और वह सत्कार्य एव सद्विचार मे ही प्रवृत्त रहती थी।

कभी—कभी अजना की सखी बसन्तमाला पवनकुमार की अप्रसन्नता के विषय मे कुछ कहती अथवा पवनकुमार की निन्दा करने लगती तो वह उसे ऐसा कहने से रोक देती और कहती—सखी! पति की निन्दा मत करो। भले ही वे मुझ से रुष्ट हैं, फिर भी वे मेरे पतिदेव हैं। मैंने अपना जीवन उनकी सेवा मे समर्पित किया है। तू कहती है कि ऐसा दु खमय जीवन व्यतीत करने की अपेक्षा तो पिता के घर अविवाहित रहना ही अच्छा था। मगर तेरा यह कथन भ्रमपूर्ण है क्योकि पिता के घर से यहा आने की भावना मैंने ही की थी। पिताजी ने जबरदस्ती से मुझे घर से नहीं निकाला है। जब मैने विवाह करने की स्वीकृति दी तभी मेरा विवाह किया गया था। पिताजी ने मेरे जीवन को पवित्र और सुखी बनाने की दृष्टि से ही मेरा विवाह किया था। अब अगर मुझे पति द्वारा परित्यक्त होकर रहना पडता है तो इसमे किसी का अपराध नही है। मुझे यह अपने ही पाप कर्म का फल जान पडता है। मुझे तो पति के रुष्ट होने के कारण ही ब्रह्मचर्य का पालन करना पडता है। परन्तु वे महासतिया कितनी पवित्र और सुशील थी जो स्वेच्छापूर्वक ब्रह्मचर्य का पालन करके अपना जीवन धन्य मानती थीं।

ब्राह्मी चन्दनबालिका भगवती राजीमती द्रौपदी,
कौशल्या च मृगावती च सुलसा सीता सुभद्रा शिवा।।
कुन्ती शीलवती नलस्य दयिता चूला प्रभावत्यपि
पद्मावत्यऽपि सुन्दरी दिनमुखे कुर्वन्तु नो मगलम्।।

इन महासतियो ने स्वेच्छा से ब्रह्मचर्य का विशुद्ध पालन किया था। यही कारण है कि प्रात काल इनका स्मरण किया जाता है।

अजना ने बसन्तमाला को समझाते हुए कहा–बहिन! पतिदेव मुझ पर रुष्ट हैं और इस कारण मेरा जीवन दुखी है, यह बात सच हे। लेकिन पति के रुष्ट होने के कारण मैं ब्रह्मचर्य का पालन कर रही हू, यह भी क्या बुरा है? पति चाहे तो दूसरी कुमारी के साथ विवाह कर सकते हैं, लेकिन जैसे भगवान् नेमिनाथ ने राजमती का त्याग करके अन्य स्त्री के साथ विवाह नहीं किया था, उसी प्रकार मेरे पति ने भी किसी दूसरी स्त्री के साथ विवाह करने का विचार नहीं किया है तो फिर मैं भी राजमती के समान ब्रह्मचर्य का पालन क्यो न करू?

अजना इस प्रकार अपनी सखी को समझाकर शात करती और आप स्वय भली भाति ब्रह्मचर्य का पालन करती एव परमात्मा के ध्यान मे जीवन व्यतीत करती। अजना चाहती तो पिता के घर जा सकती थी। पर उसने ऐसा नही किया। वह एक दो वर्ष नहीं, बाईस वर्ष तक ब्रह्मचर्य का यथावत् पालन करती रहीं।

अजना की सखिया उससे कहतीं–आपकी भावना इतनी ऊची है कि यह दुख अधिक समय तक बना नहीं रह सकता। थोडे ही समय मे आपके दुख का अन्त अवश्य होगा।

सखियों के इस सान्त्वनापूर्ण कथन के उत्तर में अजना कहती–सखियों! तुम्हारे ऐसे वचनो से मुझे धैर्य प्राप्त हो, यही मैं चाहती हू।

इस प्रकार पवनकुमार और अजना–दोनों ही ब्रह्मचर्य का पालन कर रहे थे। पवनकुमार ने सुविधा होते हुए भी विवाह नहीं किया और अजना ने इस परिस्थिति के लिए अपने कृत कर्मों को उत्तरदायी समझा।

वास्तव मे कर्मों का नियम इतना अटल है कि उसमे जरा भी फेरफार नही हो सकता। कर्मों के विषय मे यह नियम है कि जो कर्म किए जा चुके हैं, उन्हे प्रदेश अथवा विपाक से भोगना ही पडता हे। शास्त्र मे कहा हे–

**कडाण कम्माण ण मोक्ख अत्थि।**

अर्थात्–किये हुए कर्मों को भोगे बिना छुटकारा नहीं।

इस प्रकार जब किये कर्म भुगतने ही पडते हैं तो हायतोबा मचाते हुए क्यो भोगना चाहिए? दुख के समय आर्त्तध्यान करने से क्या लाभ है? बिजली के लट्टू मे जो प्रकाश आता है वह 'पावर हाऊस' अर्थात् बिजली घर स ही आता है। "पावर हाऊस' मे से प्रकाश न आता तो लटटू मे वह कहा से होता? इसी प्रकार जो भी सुख या दुख आता हे वह अपने किये कर्मों के कारण ही आता है। जो अज्ञानी हैं वे सुख आने से प्रसन्न होते हैं और दुख आ पडने पर विषाद से घिर जाते हैं। परन्तु ज्ञानी पुरुष सुख और

दु ख मे समभाव रखते हैं। वे मानते हैं कि यह सुख या दु ख मेरे कर्म रूपी 'पावर हाऊस' मे से ही आया है। इस विचार के पभाव से ज्ञानी पुरुष सुख के समय फूल नही जाते और दु ख के समय घबराते नही हैं।

अजना भी इस पकार कर्मफल का विचार करके धैर्यपूर्वक वियोग को सहन कर रही थीं। उसका धैर्य और उच्च भावना देखकर उसकी सखियां कहा करती थी कि– सखी! तुम धन्य हो, पवित्र हो। तुम्हारा धैर्य और पवित्र भाव शीघ्र ही इस दु ख को समाप्त कर देगा।

इस पकार जीवन व्यतीत करते–करते बाईस वर्ष व्यतीत हो गये। इन बाईस वर्षो मे उसके मन मे न तो दुर्भावना उत्पन्न हुई और न पवनकुमार के ऊपर उसे क्रोध ही चढा। कहा जा सकता है कि लगातार बाईस वर्षो तक अजना ने इतना दु ख कैसे सहन किया होगा? लोगो को इतने लम्बे समय तक ऐसा कष्ट भोगना बहुत कठिन जान पडता है पर नरक मे रहकर कितने समय तक और कैसा कष्ट भोगा है, यह बात क्यो भूल जाते हो? लम्बे सागरोपम वर्षो तक घोरतर वेदना सहन की है तो थोडे दिनो तक इतना कष्ट सहना कौनसी बडी बात हुई?

इस प्रकार का विचार करके ज्ञानी जन दु ख आ पडने पर धैर्य धारण करते हैं और घबराते नहीं हैं। अजना विचारशील रमणी थी अत उसने बाईस वर्ष तक धैर्य के साथ दु ख सहन किया। अब ऐसा जान पडता था कि उसके दु ख का अन्त आ रहा है। परन्तु प्रत्येक काम निमित्त कारण से ही पूरा होता है–बिना निमित्त मिले कोई काम नही होता। इस नियम के अनुसार यहा भी निमित्त मिलने की देरी थी। सयोगवश एक ऐसा निमित्त मिल गया जिससे अजना का दु ख दूर हो गया।

## घोर अपमान

राजा रावण के मन मे एक बार विचार आया कि और तो सभी राजा मेरे सामने झुकते हैं सिर्फ एक वरुण राजा ही ऐसा है जो अपना सिर ऊचा उठाये हैं। जब तक वरुण को मैं अपने सामने नहीं नमाता, तब तक मैं सर्वोपरि राजा कैसे कहला सकता हू।

यह विचार आते ही रावण ने वरुण के पास दूत भेज दिया। दूत से कहला भेजा–या तो तुम राजा रावण के सामने झुको या युद्ध करने के लिए तैयार हो जाओ। दूत ने वरुण को रावण का सवाद कह दिया।

वरुण ने उत्तर दिया–रावण राक्षस है और मैं दैवी प्रकृतिवाला हू। इस कारण मैं रावण के सामने नम नहीं सकता।

वरुण का उत्तर पाकर दूत रवाना हो गया। उसके रवाना होने के बाद वरुण ने अपने पुत्रो को बुलाया और कहा–रावण राक्षस तो है परन्तु वह पराक्रमी और बलवान है। ऐसी स्थिति मे हमे क्या करना चाहिए?

पुत्रो ने वरुण से कहा–पिताजी! आप इस बात की चिता न करे। हम रावण को समझाने का प्रयत्न करेगे।

वरुण के पुत्र राजा रावण को समझाने गये। उन्होने रावण से कहा–आप वरुणराज को किस उद्देश्य से बुलाना चाहते हैं?

रावण–मैं महाराज हू। सभी राजा मुझे नमन करते हैं, सिर्फ वरुण ही मुझे नमन नहीं करता। नमन करने के लिए ही उन्हे बुलाया था।

पुत्रो ने कहा–वरुण भी बडे राजा हैं। आपको सब के साथ एक ही तरीके से पेश नहीं आना चाहिए।

रावण–वरुण बडा राजा कैसे? वह तो मेरे सारथी के समान है। मैं इतना शक्तिशाली हू कि उसे जरासी देर मे ही पराजित कर सकता हू।

पुत्रो ने कहा–आप वरुण को साधारण व्यक्ति समझते हैं परन्तु एक ओर वरुण अपने हाथ मे शस्त्र ले और दूसरी ओर आप अपने हाथ मे शस्त्र ग्रहण करके लडे, तो ऐसा करने मे आपका क्या बडप्पन रहा?

रावण ने गर्व के साथ कहा–मेरे सामने वरुण की शक्ति की बिसात ही क्या है? उसे पराजित करना मेरे बाये हाथ का काम है और मैं प्रतिज्ञा करता हू कि उसके सामने मैं शस्त्र नहीं उठाऊगा। इतना ही नहीं अगर उसने शस्त्रग्रहण किया होगा तो भी मैं बिना शस्त्र के लडूगा।

वरुणपुत्रो ने पिता से आकर कहा–पिताजी! रावण मानता नही है। आप युद्ध करने के लिए तैयार रहिए। हमने उसे नि शस्त्र होकर लडने को वचनबद्ध कर लिया है। वह शस्त्र रहित होकर ही आपके साथ लडेगा।

रावण ने खरदूषण नामक सेनापति को वरुण के साथ युद्ध करने के लिए भेज दिया। खरदूषण रावण का बहनोई था। वरुण के पुत्रो ने खरदूषण के साथ युद्ध किया। रावण के वचन के अनुसार खरदूषण नि शस्त्र था। अतएव वरुण के पुत्रो ने उसे पराजित कर दिया।

खरदूषण के पराजित होने के समाचार पाकर रावण सोचने लगा–अब क्या करना चाहिए? मेरे पास कोन आया था जिसने मुझे युद्ध मे शस्त्रविहीन होकर लडने के लिए वचन बद्ध कर लिया है? अब वरुण को किस भाति पराजित किया जाय? मैंने युद्ध मे नि शस्त्र होकर लडने की प्रतिज्ञा करके भारी भूल कर डाली है।

रावण चिता मे पड गया। उसे चिन्तातुर देखकर एक मत्री ने कहा—आपने नि शस्त्र होकर लडने की जो पतिज्ञा की है वह आप ओर आपके भाइयो तक ही सीमित रखनी चाहिए। आपके अधीन दूसरे जो राजा हैं उन्होने ऐसी कोई पतिज्ञा नही की है। आप किसी चतुर ओर पराकमी सामन्त को वरुण के साथ युद्ध करने के लिए सशस्त्र सेना के साथ भेजिए। पह्लाद जैसे चतुर सामन्त के रहते आपको चिन्ता करने की क्या आवश्यकता है?

राजा रावण को सलाह पसन्द आ गई। उसने तुरन्त ही पह्लाद राजा के पास एक पत्र भेजकर कहलाया—वरुण को जीतने के लिए तुम्हारी आवश्यकता है। अत तैयार होकर वरुण के साथ युद्ध करने जाओ।

पत्र पढकर राजा पह्लाद ने विचार किया—इस समय स्वामी पर सकट आ पडा है। सकट के समय स्वामी की सेवा करना आवश्यक हे। इस तरह विचारकर वह युद्ध की तैयारी करने लगे। पिता को युद्ध की तैयारी करते देख पवनकुमार ने अपने मित्र से पूछा— पिताजी कहा जाने की तेयारी कर रहे हैं? मित्र ने सारी बात पवनकुमार को बतलाई। पवनकुमार ने कहा—वरुण के साथ युद्ध करना कोई निजी काम नही है फिर पिताजी निष्कारण ही लडने क्यो जा रहे हैं?

पवनकुमार का मित्र बोला—स्वामी सेवक का सबध ऐसा ही होता हे। इस सबध के कारण पिताजी को सकट दूर करने के उद्देश्य से लडने जाना पडेगा।

पवनकुमार—अगर स्वामी सेवक का सबध ऐसा होता है तो पिता—पुत्र का सबध भी ऐसा ही होना चाहिए। पिता और पुत्र का सबध पवित्र सबध है। इस सबध की दृष्टि से पिता के बदले मुझे युद्ध मे जाना चाहिए।

पवनकुमार ने अपने मित्र से फिर कहा—जब बलवान और योग्य हू तो यह कैसे हो सकता है कि पिताजी युद्ध मे जाए और मैं घर पर पडा रहू।

पवनकुमार अपने पिता के पास पहुचे और यथोचित अभिवादन करके कहने लगे—पिताजी आप कहा जाने की तैयारी कर रहे हैं?

राजा प्रह्लाद ने सब समाचार सुनाकर कहा—मैं राजा रावण की तरफ से वरुण के साथ युद्ध करने जा रहा हू।

पवनकुमार बोला—मेरे रहते आप युद्ध मे जाए यह मुझे शोभा नही देता। कृपा कर आप यहीं रहिए ओर मुझे युद्ध करने जाने दीजिये।

प्रह्लाद—बेटा! युद्ध करना सहज काम नही है। वरुण राजा और उसकी सेना युद्ध कुशल है और इसी कारण उसके साथ युद्ध करने की रावण ने मुझे आज्ञा दी हे। ऐसी स्थिति मे में तुझे केसे भेज सकता हू?

पवनकुमार–पिताजी! क्या मैं आपका आज्ञाकारी पुत्र नहीं हू कि आप मुझे युद्ध मे जाने की मनाई कर रहे है? क्या आप मुझे कायर समझते हैं? अगर सचमुच ही आप मुझे कायर नही समझते हैं तो फिर किस कारण से युद्ध मे जाने का निषेध करते हैं। जब राजा रावण अपनी ओर से आपको युद्ध करने के लिए भेज रहा है तो फिर आपकी ओर से आपके बदले मैं युद्ध करने क्यो नही जा सकता? इसमे अनुचित क्या है? क्या मैं आपका पुत्र नहीं हू, जो आपकी तरफ से युद्ध मे न जा सकू?

प्रह्लाद पुत्र! यह कैसे कहा जा सकता है कि तू मेरा पुत्र नहीं है? तू मेरा प्यारा पुत्र है। फिर भी जो काम मुझे ही करना चाहिए उसके लिए तुझे कैसे भेज सकता हू? अभी तक तुझे युद्ध सबधी पूरा अनुभव भी नहीं है।

पवनकुमार–क्या यह काम मुझसे नही हो सकेगा? क्या मैं इतना अधिक कायर हू? मै कायर हू या वीर हू, यह जानने के लिए ही मुझे युद्ध के लिए जाने दीजिए। अगर मैं वरुण को पराजित कर आऊगा तो आपकी प्रशसा होगी और मुझे भी आत्म सतोष होगा। अतएव आप मुझे युद्ध मे जाने की आज्ञा दे ही दीजिए।

पवनकुमार की बात सुनकर प्रह्लाद विचार करने लगे–पवन ठीक कह रहा है। अगर सचमुच ही पवन वरुण को पराजित कर देगा तो मेरी प्रशसा होगी और प्रतिष्ठा बढेगी। पवनकुमार को युद्ध का अनुभव होने के साथ–साथ आत्म सतोष भी होगा। यह विचार कर प्रह्लाद ने पवनकुमार को युद्ध के लिए जाने की आज्ञा दे दी।

चीन देश के सबध मे सुना जाता है कि वहा पुत्र कोई उत्तम काम करता है तो उसके पिता का सम्मान किया जाता है और पदक भी पिता को ही दिया जाता है। यह पद्धति अनेक दृष्टियो से योग्य हे क्योकि जिन्हे पद प्रतिष्ठा की आवश्यकता होगी, वे अपनी सन्तान को योग्य बनायेगे ही। सन्तान प्राय माता पिता के अनुरूप ही बनती है। प्राय वीर पिता का पुत्र वीर बनता है और कायर का पुत्र कायर होता हे।

पवनकुमार रावण की तरफ से वरुण के साथ युद्ध करने जा रहे हैं यह बात वायुवेग से नगर भर मे फेल गई। पवनकुमार जाने की तेयारी करने लगे। बसन्तमाला ने भी यह समाचार सुना। समाचार पाते ही वह अजना के पास दौडी आई ओर कहने लगी–बहिन! तुमने सुना है या नही कि राजकुमार पिता के बदले स्वय वरुण के साथ युद्ध करने जा रहे हैं? युद्ध करना सरल

काम नही है और निष्कारण अपने ऊपर युद्ध का भार ओढ लेना कोई बुद्धिमत्ता भी नही है। पिताजी युद्ध के लिए जाते थे तो उन्हे जाने देना था। पर राजकुमार ने तो उन्हे जाने से रोककर स्वय जाना तय किया है। मुझे तो यह काम ठीक नही जान पडता।

बसन्तमाला की बात के उत्तर मे अजना चाहती तो कह सकती थी कि राजकुमार वास्तव मे बुद्धिहीन हैं, लेकिन उसने अपने पति के सबध मे कोई भी निन्दात्मक बात नही कही। कहा तो यही कहा कि राजकुमार जो कुछ कर रहे हैं वे क्षत्रियो के लिए उचित ही है। क्षात्र धर्म के अनुकूल ही है। पिता के बदले पुत्र का युद्ध मे जाना अनुचित कैसे कहा जा सकता है? भले ही राजकुमार मुझसे रुष्ट हैं तथापि उनके उचित कार्य को मैं अनुचित नही कह सकती। मेरे ख्याल से राजकुमार ने पिता का भार अपने कधो पर लेकर ठीक ही किया है। पिता का भार हल्का करना सपूत का कर्त्तव्य है। राजकुमार अपने कर्त्तव्य का पालन करने के लिए ही युद्ध मे जा रहे हैं।

बसन्तमाला बोली—राजकुमार को अपने कर्त्तव्य का ज्ञान ही कहा है? वह कर्त्तव्य पालन करना जानते होते, तो क्या तुम्हारे प्रति अपना कर्त्तव्य नही पालते?

अजना—सखी! तू भूल कर रही है। जो पिता के प्रति अपना कर्त्तव्य पालता है वह पत्नी के प्रति भी कर्त्तव्य का पालन कर सकेगा। इससे विरुद्ध, जो पिता के प्रति कर्त्तव्य भ्रष्ट होगा वह पत्नी के प्रति अपना कर्त्तव्य केसे पाल सकेगा?

यहा जरा इस बात पर विचार कीजिए कि आजकल की सामाजिक दशा कैसी है? आज तो पत्नी के लिए पिता की अवहेलना की जाती है और पत्नी यह देखकर फूली नही समाती कि मेरे लिए पति अपने पिता की भी अवहेलना करते हैं। मगर ऐसे पति और पत्नी अन्त मे दु ख के ही भागी बनते है।

अस्तु, अजना के कथन के उत्तर मे बसन्तमाला कहने लगी—अगर आपकी दृष्टि मे राजकुमार का युद्ध के लिए जाना उचित है तो ठीक है। अब इस विषय मे मुझे कुछ भी नही कहना है। लेकिन सखी! एक बात की तरफ मै तुम्हारा ध्यान अवश्य खीचना चाहती हू, और वह यह है कि युद्ध करना कोई बच्चो का खेल नही है। युद्ध जीवन और मरण का खेल है। युद्ध मे जाने के बाद राजकुमार से आपका मिलाप होगा या नही, यह कौन कह सकता है? इसलिए मेरी प्रार्थना है कि आप राजकुमार से मिलने के लिए एक पत्र उन्हे लिखिए।

अजना—सखी। राजकुमार को पत्र लिखने की क्या आवश्यकता है। कौन जाने, किस कारण वे मुझसे रुष्ट हैं? हो सकता है कि उनके रोष का कारण मेरा कोई पाप ही हो। जब मेरे पाप कर्म का अन्त हो जायेगा तब राजकुमार बिना ही किसी प्रयत्न के मुझे सेवा करने का अवसर देगे। इसके सिवाय, राजकुमार तो मेरे हृदय मन्दिर मे विराजमान ही हैं। अगर साक्षात मिलन न हो तो भी क्या हर्ज है?

बसन्तमाला—बहिन, तुम ठीक कहती हो फिर भी राजकुमार को एक पत्र लिख दो तो हानि ही क्या है? तुम अपने विचार जो मेरे सामने प्रकट करती रहती हो, वही विचार पत्र मे लिख डालो।

इस प्रकार बसन्तमाला ने राजकुमार के नाम एक पत्र लिखने का अत्यन्त आग्रह किया। सखी के अनिवार्य आग्रह को मानकर अजना ने राजकुमार पवन के नाम एक पत्र लिखा। उस पत्र का आशय ऐसा था कि आप पिता के ऊपर आ पडे बोझ को अपने कन्धो पर लेकर युद्ध करने जा रहे हैं, यह समाचार जानकर मुझे प्रसन्नता हुई है। मेरे लिए यह गौरव की बात है कि आप अपने कर्त्तव्य का पालन करने जा रहे हैं। मैं आपके चरणो मे क्रमश प्रणाम करती हू और यह प्रार्थना भी कि आप मुझे भूल न जाए।

अजना ने सरल भाव से यह पत्र लिखा और बसन्तमाला के हवाले कर दिया। बसन्तमाला पत्र लेकर जब पवनकुमार के पास गई तो वह युद्ध की तैयारी मे लगे थे। उसने पवनकुमार के हाथ मे पत्र रख दिया। पवनकुमार ने पत्र ले लिया और लेते ही पूछा—मैं इस समय काम मे उलझा हू। ऐसे मोके पर तू किस का पत्र लेकर आई है? इतना कहकर पवन ने पत्र पढने के लिए उस पर निगाह डाली। पत्र के नीचे अजना का नाम देखकर वह लाल—पीला हो उठा। उसने तुरन्त ही पत्र को फाड कर फेक दिया। लाल—लाल आखे निकालकर उसने बसन्तमाला से कहा—ले, अपना पत्र वापिस लेजा। मैं जिसका नाम भी सुनना नही चाहता उसका पत्र इस समय पढने की मुझे फुर्सत नही है। अजना के पत्र की यह दशा देखकर और पवनकुमार की पूर्ण बात सुनकर बसन्तमाला रोती—रोती अजना के पास आई। आखिर तो दासी ही ठहरी। उसने अजना के सामने पवनकुमार विरुद्ध बहुत कुछ कह डाला। मगर अजना बडे ही धीरज के साथ सभी कुछ सुनती रही। उसने उत्तर मे केवल इतना कहा—राजकुमार ने पत्र फाड डाला तो कोनसी बडी बात हो गई? जब वे मेरे हृदय म बसे हुए ही हें ता वास्तव मे उन्हे पत्र लिखने की आवश्यकता ही नही थी। लेकिन तू मानी नही। तेरे आग्रह के कारण मेंने पत्र लिख दिया था। मगर इससे यह बात ता साफ

मालूम हो गई कि राजकुमार सत्यपिय है। उन्होने दिल मे किसी भी प्रकार का कपट न कर अपनी सत्यपियता का परिचय दिया है। मेरे लिए यह कम आनन्द की बात नही है।

अजना की बात सुनकर ताना मारती हुई बसन्तमाला बोली–ऐसे ही होते हैं सत्यपेमी। सत्य के पेमी क्या किसी को इस प्रकार कष्ट दे सकते है?

अजना–यह तो मेरी परीक्षा हो रही हे। जैसे मेघ चातक की परीक्षा करने के लिए गर्जना करता है, उसी प्रकार राजकुमार मेरी परीक्षा कर रहे हैं। परीक्षा के समय घबरा उठने और दु ख मानने की क्या आवश्यकता हे? मेरे लिए सन्तोष की बात यही है कि मेरे पतिदेव सत्यपेमी हैं। मेंने पत्र मे अपने भाव पकट कर दिये थे। और पत्र फाडकर उन्होने अपने भाव पकट कर दिये हैं। इसमे दु ख मानने की तनिक भी गुजाइश नही है। जब चातक जेसा पक्षी भी परीक्षा के समय दु ख नही मानता तो फिर मैं क्यो दु ख मानू?

इधर अजना बसन्तमाला को समझा बुझाकर शात कर रही थी कि उसी समय पवनकुमार के युद्ध पस्थान की घोषणा करने वाले बाजे बजने लगे। जैसे ही अजना को मालूम हुआ कि राजकुमार युद्ध के लिए प्रस्थान कर रहे हैं उसने बसन्तमाला से कहा–पतिदेव युद्ध के लिए रवाना हो रहे हैं। इस समय उनके दर्शन कर लेना चाहिए और उन्हे शुभ शकुन भी बताना चाहिए।

मगर बसन्तमाला के दिल मे पत्र का अपमान करना तो काटे की तरह चुभ रहा था। उसने फिर वही बात दोहराई और दर्शन करने के लिए जाने का विरोध किया। फिर भी अजना ने उसकी बात अनसुनी कर दी और दर्शनार्थ जाने तथा शुभ शकुन दिखलाने का अपना पक्का इरादा रखा।

अजना सुन्दर वस्त्र पहनकर और हाथ मे दही का कटोरा लेकर एक जगह खडी हो गई जहा से पवनकुमार निकलने वाले थे। पवनकुमार ने देखा–कोई स्त्री शुभ शकुन दिखाने के लिए खडी है। पर जब वह नजदीक आये और उन्होने जाना कि यह अजना है तो उनके क्रोध का पार न रहा। क्रोध के आवेश मे मनुष्य कौनसा जघन्य काम नही कर बेठता? पवनकुमार ने दही के कटोरे मे एक लात जमाई। दही जमीन पर जा गिरा। इस प्रकार अजना का तिरस्कार करके पवनकुमार आगे बढा।

तिरस्कृत अजना भावनाओ के तूफान मे उडती– उडती अपने महल मे आ गई। उसने बसन्तमाला से कहा–बहिन! मेरे पाप कर्मो का उदय आया हे। मे किसी भी उपाय से अपने पति को सन्तुष्ट नही कर सकती। अब मेरे लिये एक ही उपाय शेष है और वह है अनशन व्रत धारण करना। ऐसे

पापकर्मों के फल से छुटकारा पाने का दूसरा कोई भी उपाय मेरी समझ मे नही आता। इसलिए अनशन व्रत धारण करके में अपनी आत्मा की शुद्धि करना चाहती हू। मैंने यह निश्चय कर लिया है।

बसन्तमाला बोली–सखी! युद्ध मे जाते समय तो शत्रु के साथ भी अच्छा व्यवहार किया जाता है। मगर तुम तो शुभ शकुन बताने गई और राजकुमार ने तुम्हारा उलटा अपमान किया। यह शकुन का अपमान नही है और न तुम्हारा ही। मेरी समझ मे तो राजकुमार ने अपना ही अपशकुन किया है।

बसन्तमाला की बात के उत्तर मे अजना कह सकती थी–वास्तव मे तेरा कहना सही है। जिन्होने मेरा अपमान किया है उनका भला कैसे हो सकता है? मगर अजना ने ऐसा कुछ भी न कहते हुए सिर्फ यही कहा–सखी! इस तरह पति के अहित की बात मत कह। मेरा रोम–रोम सदा सर्वदा उनका हित ही चाहता है। उन्होने जो अपमान किया है, वह मेरा नही वरन् कर्म का अपमान किया है। कर्म का अन्त धैर्य धारण करने से ही हो सकता है दूसरे का अहित चाहने से नहीं। इसलिए मैं हृदय से यही चाहती हू कि पतिदेव विजयी हो, उनका कल्याण हो और मेरा दिखलाया हुआ शुभ शकुन सफल हो।

अजना की बात बसन्तमाला को नही रुची। वह जरा तेजी से कहने लगी–जिसने तुम्हारा घोर अपमान किया है उसका कल्याण चाहने से लाभ ही क्या है?

अजना–दूसरे का कल्याण चाहने मे तुझे चाहे कोई भी लाभ दिखाई न देता हो पर मैं तो अनेक लाभ देखती हू। मेरे धर्म गुरु ने मुझे समझाया है कि अपमान जनक स्थिति सहन करके भी दूसरे का भला चाहने मे हानि नही बल्कि लाभ ही लाभ है। अपनी आत्मा काम क्रोध आदि ओदयिक भावो मे किसी भी स्थिति के कारण न पहुच पावे तो आत्मा का लाभ ही हे। जब पति ॢल युद्ध करने गये हें तो मेरे लिए यही उचित होगा कि में यहा सूक्ष्म युद्ध रू। अर्थात्–काम, क्रोध आदि शत्रुओ के साथ घमासान करू।

बसन्तमाला अजना की बात से कुछ प्रभावित हुई। फिर भी कहने ।।–सखी, तुम्हारी बाते तो बडी अनोखी हैं।

अजना–यह भी अच्छा ही हुआ कि अशुभ मे से भी तेरे लिए कुछ शुभ परिणाम निकला। जो बात तू अभी तक नही समझती थी अव समझ गई।

# पुनर्मिलन

इधर अजना जब बसन्तमाला से पति का हित चाहने के विषय मे वार्तालाप कर रही थी तब पवनकुमार मानसरोवर पर पडाव डालकर अपने तम्बू मे सो रहे थे। रात्रि का समय था। पवनकुमार निद्रा के अधीन हो चुके। अचानक एक चकवी का करुण विलाप उनके कानो मे पडा। पवनकुमार की निद्रा भग हो गई। उन्होने आखे खोलकर देखा। मालूम हुआ किसी ने चकवा को सताया है और इसी कारण चकवी इतना करुण क्रन्दन कर रही हे। चकवी का यह दिल दहला देने वाला करुण क्रन्दन सुनकर पवनकुमार विचारने लगे–मै समझता था कि स्त्री जाति मे निष्ठुरता ही होती हे। परन्तु देखता हू कि पक्षियो की स्त्री जाति मे भी पुरुष के प्रति जब ऐसा पेम हे तो फिर विवेकशील मानव समाज की स्त्री जाति मे पुरुषो के प्रति कितना प्रेम होगा? इस विषय मे अपने मित्रो के साथ विचार–विनिमय करना ठीक होगा।

पवनकुमार ने अपने मित्र प्रहस्त को बुलाया। प्रहस्त के आने पर पवनकुमार कहने लगा–भाई! मेरी नीद उचट गई है। आज हृदय मे न जाने किस प्रकार का विचार मन्थन हो रहा है।

प्रहस्त–आपने बडा अनुचित कार्य किया है। ऐसी स्थिति मे नीद आ भी कैसे सकती है?

पवन–ऐसा कौनसा अनुचित काम मैंने कर डाला है कि नीद ही मेरे लिए हराम हो जाए।

पहस्त–वह सती आपको शुभ शकुन बताने आई और आपने बिना कारण ही उसका तिरस्कार कर दिया यह क्या कोई अच्छा काम है? उसी समय मेरे दिल को सख्त चोट पहुची थी। पर कहू तो किस से कहू? आज कहने का अवसर मिला है तो कह रहा हू।

पवनकुमार–क्या तुम्हे नही मालूम है कि स्त्रिया कितनी क्रूर होती हैं?

प्रहस्त–पुरुष भी क्रूर होते हैं। आप जैसे समझदार और उच्च श्रेणी के लोग भी अपने पौरुष का क्या दुरुपयोग नही करते? आपके प्रति अजना देवी का कितना प्रेम हे? इसी प्रेम के कारण वह आपके घर मे पडी है और तिरस्कार तथा कष्ट भोग रही है। क्या वह अपने पिता के घर नही जा सकती थी? आपकी तो उनके प्रति सद्भावना तक नहीं है और वह आपके प्रति पेमभाव रखती हैं। वह अपना प्रेम प्रदर्शित करने के लिए आपको शुभ शकुन दिखाने आई और आपने उनका घोर तिरस्कार किया। क्या वह क्रूरता नही हे?

पवन—तुम्हारा कहना सही है। मगर मिश्रकेशी दासी अजना के सामने परपुरुष की प्रशसा कर रही थी और अजना उसे चुपचाप सुन रही थी तब क्या तुम मेरे साथ नही थे।

प्रहस्त—बस, इस मामूली सी बात के लिए ही आप अजना जैसी सती पर रुष्ट है? अजना धर्म को पहचानती है। जब उसने विद्युत्प्रभ के विषय मे यह सुन रखा था कि वह अठारह वर्ष की उम्र मे दीक्षा लेगे और छब्बीस वर्ष की उम्र मे मोक्ष पधार जायेगे, तो अजना जैसी धर्मशील उन चर्म शरीरी की प्रशसा के विरोध मे क्या कह सकती थी? अगर हृदय मे आपके प्रति कोई दुर्भावना होती तो क्या वह इतने दिनो तक आपके यहा रहकर विपत्ति झेलती रहती? वह अपने पिता के घर नही चली जाती? इसके अतिरिक्त घर पर आये व्यक्ति का सम्मान करना चाहिए या अपमान करना चाहिए? आपकी बातो से तो यही पता चलता है कि आपको अजना के विषय मे भ्रम हो गया है। वास्तव मे वह सती नारी है। उनके हृदय मे आपके प्रति असीम प्रेम है।

प्रहस्त की युक्तियुक्त बात सुनकर पवनकुमार गहरे विचार मे डूब गया। उनके विचार क्षेत्र की कुछ—कुछ शुद्धि तो हो ही चुकी थी। अब प्रहस्त की बातो से उसका हृदय अधिक साफ हो गया। हृदय की कठोरता सरलता एव कोमलता के रूप मे परिणत हो गई। चकवी की घटना के विषय में वह सरस भाव से सोचने लगे—चकवा, चकवी को कुछ देता नहीं है। फिर भी चकवी के हृदय मे उसके प्रति ऐसा प्रेम है कि चकवा के दु ख से दु खी हो रही है और करुण विलाप कर रही है। अजना के हृदय में अगर मेरे प्रति प्रेम होगा तो वह भी इसी भाति दु खी हो रही होगी। अभी तक तो वह भावी सुख की आशा से जीवित रही और जैसे तैसे करके दु ख के दिन काटती रही है। लेकिन आते समय मैंने उसका जो तिरस्कार कर दिया है उस तिरस्कार के बाद वह किस आशा पर जीवित रह सकेगी? लेकिन अब मुझे करना क्या चाहिए? अगर लोटकर अजना के पास जाता हू तो पिताजी और दूसरे लोग कहेगे कि जो स्त्री मोह मे पडा है, वह युद्ध मे जाकर क्या खाक विजय प्राप्त करेगा? अगर नही जाता हू तो मुझे भय है कि दु खो से ऊब कर अजना कही अपने प्राण न खो बैठे। इस दुविधा मे में क्या करू?

आखिर पवनकुमार ने अपनी दुविधा प्रहस्त के सामने रख दी। प्रहस्त ने विचार कर कहा—इस विषय मे आप तनिक भी चिन्ता न करे। इस समय हमारे सामने दो मुख्य कार्य हें। इन दोनो मे से किसी एक का त्याग करना पडेगा।

परिच्छेदो हि पाण्डित्य, यदापन्ना विपत्तय ।
अपरिच्छेद कर्तृणा, विपद स्यु पदे पदे ।।

–हितोपदेश

ऐसे दुविधा के अवसर पर मनुष्य को विवेक से समझ से काम लेना चाहिए। जो विवेक से काम नही लेता, उसे पद–पद पर सकटो का सामना करना पडता है।

पवनकुमार बोले–अच्छी बात है। इसके निर्णय का भार मैं तुम्हारे ऊपर ही छोडता हू। बताओ इस स्थिति मे क्या करना चाहिए?

प्रहस्त–हम लोग रातोरात जाकर लौट सकते हैं। किसी को पता ही नहीं लगेगा कि आप कहा गये हैं। सुबह होते–होते तो यहा आ पहुचेंगे। आपके मिलने से अजना देवी को सन्तोष भी होगा और न बदनामी होगी न युद्धकार्य गडबड मे पडेगा।

पवन–रात ही रात मे जाकर किस प्रकार लौट सकेंगे?

प्रहस्त–हम लोग विद्या जानते हैं। विमान का साधन भी आपके पास है। विमान विद्या अथवा ऊपर उडने की कला दूसरो का सहार करने के लिए नही है। कठिनाई के समय ही उसका सदुपयोग होता है।

आज लोग हवाई जहाज देखकर आश्चर्य करते हैं। किन्तु प्राचीन काल मे भी आर्यावर्त्त मे विमान चलते थे, यह बात इस कथन से तथा अन्य कथाओ से भी स्पष्ट मालूम हो जाती है। पहले विमान न होते तो कथाओ मे उनका उल्लेख कैसे आ सकता था? आज दिखाई देने वाले विमानो का तो अभी–अभी आविष्कार हुआ है, परन्तु कथाओ मे आकाशगामी विमानो की बात तो बहुत पहले ही लिखी जा चुकी है।

पुरानी स्मृतिया पवनकुमार के अन्त करण मे जाग उठीं। वह सोचने लगा–यही वह मानसरोवर है जहा मेरा विवाह सस्कार हुआ था। और आज, इतने वर्षो के बाद इसी सरोवर पर यह चकवी मानो कोई अस्फुट सन्देश मुझे सुना रही है। उस दिन का विवाह तो नाम मात्र को ही था, असली विवाह तो मेरा आज हो रहा है। दैव की गति कितनी अनोखी है?

पवनकुमार ने अजना के पास जाने का पक्का सकल्प कर लिया। चकवी इस सकल्प मे निमित्त कारण बनी। मानो चकवी के रूप मे कोई अदृश्य शक्ति ही पवनकुमार को अजना के प्रति आकर्षित कर रही थी। अदृश्य शक्ति अपना प्रभाव किस प्रकार डालती है, यह दिखाई नहीं देता फिर भी वह बडी प्रबलता के साथ आप अपना कार्य करती रहती है। अदृश्य शक्ति

किस तरह कार्य करती है, यह बताने के लिये यहा एक प्रासगिक घटना बतलाई जाती है—

एक मजदूर था। मजदूरो की स्थिति बडी बेढगी होती है। अगर वह किसी दिन मजदूरी न करे तो उसे भूखा रहना पडता है। खास कर वर्षाऋतु मे तो मजदूरो की हालत और भी खराब हो जाती है। इस ऋतु मे उन्हे बराबर काम नहीं मिलता। एक दिन जोरो की वर्षा हुई और इस कारण उस मजदूर को कोई काम नहीं मिला। वह इसी चिन्ता मे बैठा था कि कल क्या होगा? इतने मे एक सेठ उसके घर आया। उसने कहा—यह दो हजार की थेली है। अगर अमुक गाव मे, अमुक के घर पहुचा आओ तो आठ आना मजदूरी दी जाएगी। मजदूर ने थैली ले ली और नियत जगह पर पहुचाना स्वीकार कर लिया।

उसी मजदूर के घर के पास एक मकरानी पठान रहता था। उसने सोचा—यह रुपयो की थैली लेकर पर—गाव जा रहा है। आज लूटने का अच्छा अवसर मिला है। रास्ते मे मजदूर के प्राण लेकर रुपया लूट लेना कोई कठिन बात नही है। यह सोचकर पठान ने कहा मुझे भी किसी काम से उस गाव जाना है।

मजदूर ने कहा—चलो, एक से दो भले। अच्छा हुआ कि तुम्हारा साथ मिल गया।

पठान ने अपनी बन्दूक ले ली। उसने सोचा—इसी बन्दूक से मजदूर का काम तमाम कर दूगा और उससे रुपया ले लूगा। बेचारे भोले मजदूर को पठान की बदनीयत का पता नहीं था। दोनो रवाना हुए। जब वे रास्ते मे जा रहे थे तो अचानक घनघोर घटा छा गई ओर मूसलाधार पानी बरसने लगा। दोनो के कपडे पानी मे भींग गए। दोनो एक सघन पेड के नीचे जा खडे हुए। वर्षा होते देख मजदूर कहने लगा लोग परमात्मा—परमात्मा चिल्लाते हैं पर परमात्मा है कहां? अगर सचमुच परमात्मा होता तो हम जेसे गरीबो के ऊपर दया न करता। देखो न, मेरे सारे कपडे पानी से तरबतर हो गए हैं और दूसरे कपडे मेरे पास नही हैं।

मजदूर की बात सुनकर पठान ने कहा—तुम यही समझलो कि खुदा ने तुम्हारे ऊपर आज बडी मेहरबानी की हे।

मजदूर—पानी बरसने मे मेरे ऊपर खुदा की क्या मेहरबानी हुई?

पठान—देख यह बन्दूक। मैं इसलिये लाया था कि रास्ते म तुम्हे इससे ठिकाने लगा दूगा ओर तुम्हारे पास जो रुपये हैं छीन लूगा। मगर

कुदरत को तुम्हारी मोत मजूर नही थी। मूसलाधार पानी [illegible]
मे डाला बारूद गीला हो गया। अब यह बन्दूक बेकार है। [illegible]
कुदरत की मेहरबानी से बच सका हे। पानी न बरसा होता तो [illegible]
बन्दूक के शिकार हो गये होते और तुम्हारे पास के रुपये [illegible]
तुम चाहो तो मुझसे बदला ले सकते हो। मगर सच्ची बात मैंने [illegible]

मजदूर पठान की बात सुनकर पसन्न हुआ। [illegible]
उसने नया जीवन पा लिया हो। वह अपने पाणो की रक्षा के लिए [illegible]
को धन्यवाद देने लगा। वह सोचने लगा—मैं बाहर ही बाहर [illegible]
कौन जानता है कि भीतर ही भीतर कुदरत की करामात [illegible]
दु ख का कारण अज्ञान है। अज्ञान के कारण ही मजदूर [illegible]
को कोस रहा था।

कहने का आशय यह है कि लोग तात्कालिक कष्ट से [illegible]
हैं और धैर्य छोड बैठते है। वे यह नहीं सोचते कि इस कष्ट के [illegible]
शक्ति क्या काम कर रही है? ज्ञानीजनो का कथन है कि [illegible]
भरोसा रखो। जैसे तुम्हे शक्कर की मिठास पर अटल विश्वास [illegible]
भलीभाति और निश्चित रूप से मानते हो कि शक्कर मीठी ही होती है [illegible]
नहीं हो सकती। इसी प्रकार ज्ञानीजनो के कथन पर भी अटल [illegible]
कुछ लोग ऐसे हैं जो साधारण लोगो की बात पर तो विश्वास कर लेते हैं [illegible]
'प्राण जाए पर वचन न जाई' इस प्रकार की दृढ प्रतिज्ञा वाले महात्माओं की
बात पर विश्वास नही करते। यह एक गम्भीर भूल हे। महात्माओ का बताया
मार्ग सदा कल्याणकारी ही होता है। उनके बताए मार्ग पर चलने मे कभी
अविश्वास मत करो। एक मनुष्य ने पूज्य श्रीलालजी महाराज से कहा—महाराज!
जैनो की अहिसा ने भारत को बडी हानि पहुचाई हे। इस अहिसा ने देश को
कायर बना दिया है। पूज्यश्री ने इस आरोप के उत्तर मे कहा—मालूम होता
है आपने अहिसा ओर सत्य का आचरण ही नहीं किया है और इसी कारण
आप ऐसा कहते हैं। अहिसा और सत्य का आचरण करने वाला तो वीर ही
होगा। कायर इनका आचरण नही कर सकता। कायर मे इतना सामर्थ्य ही
नही होता कि अहिसा और सत्य के आचरण मे दृढ रह सके। इसलिए
अहिसा—धर्म वीरो का धर्म कहलाता हे। जिन्होने अहिसा और सत्य का
अभ्यास किया हे ओर जिन्हे उन पर दृढ विश्वास हो गया है वे अपने शरीर
पर भी ममता नही रखते।

तुम भी इस प्रकार की वीरता धारण करो और तुमने जो सत्य धर्म स्वीकार किया है, उस पर विश्वास रक्खो। ऐसा करने से तुम्हारा कल्याण होगा।

सती अजना के हृदय मे धर्म के प्रति दृढ विश्वास था। इस विश्वास के प्रताप से कष्ट के समय अदृश्य शक्ति उसे धीरज बधाती थी। बाईस वर्ष तक ब्रह्मचर्य का पूर्ण रूप से पालन करने की शक्ति भी धर्म के प्रति दृढ विश्वास होने के कारण ही सती के जीवन मे उत्पन्न हो सकी थी। ससार मे धर्म की शक्ति अपूर्व और अजेय है। धर्म की शक्ति मे भी अद्भुत आकर्षण शक्ति होती है। पवनकुमार को अजना के प्रति आकर्षित करने मे भी धर्म की अदृश्य शक्ति काम कर रही थी।

अन्तत पवनकुमार ने विमान मे बैठकर अजना के महल मे जाने का निश्चय किया। इस निश्चय के अनुसार दोनो विमान मे बैठकर अजना के महल मे आ पहुचे।

प्रहस्त ने पवनकुमार से कहा–जरा खडे रहो और देखो कि यहा क्या बाते हो रही हैं? चुपचाप सुनो। स्त्रियो के भाव उनकी एकान्त मे होने वाली बातचीत से मालूम हो सकते हैं। अभी आप मेरे कहने से यहा आये हैं मगर मेरी बात पर विश्वास मत कीजिये। यहा की बातचीत सुनकर अजना देवी के भाव जान लीजिये। उसके बाद वह आपको अपनाने योग्य जान पडे तो अपना लेना अन्यथा न अपनाना। पर आप स्वय परीक्षा करले यह अच्छा होगा। परीक्षा और विश्वास के बाद जो प्रेम किया जाता है वही प्रेम स्थायी होता है।

पवनकुमार को प्रहस्त की बात उचित मालूम पडी। वह दरवाजे पर खडे होकर अजना और बसन्तमाला की बातचीत सुनने लगे।

बसन्तमाला अजना से कुछ कह रही थी–सखी! राजकुमार ने तुम्हारा कैसा घोर अपमान किया है? उनसे अब और क्या आशा की जा सकती है?

अजना ने कहा–सखी! मुझे पति के काम की ओर ध्यान नहीं देना चाहिए वरन् धर्म का पालन करने का ही ध्यान रखना चाहिए। मेरे गुरु ने धर्म का स्वरूप इस प्रकार सिखाया है–

**णो इह लोगट्ठयाए तवमहिट्ठिज्जा णो परलोगट्ठयाए तवमहिट्ठिज्जा नो कित्ता वण्ण सद्द सिलोगतट्ठयाए तवमहिट्ठिज्जा नन्नत्थ निज्जरट्ठयाए तवमहिट्ठिज्जा।**

अर्थात–इसलोक परलोक सबधी लाभ की इच्छा से स्वाद कीर्ति आदि की आशा से तप नही करना चाहिए। निष्कामभाव से केवल निर्जरा के लिये ही तपश्चरण करना चाहिए। गुरुदेव का यह आदेश है। इस आदेश के अनुसार ही मुझे निष्काम भाव से धर्म का पालन करना है।

बसन्तमाला ने पूछा–सखी। धर्म का कैसे पालन करोगी?

अजना ने कहा–

सत्यव्रत धार मन मोह ते निवार कर<br>
गिरि की गुहा मे तन तप मे तपावेगे।<br>
दया दिल लावेगे जीव न सतावेगे<br>
रीत न दबावेगे न काया कलपावेगे।<br>
माणिक की जोति इस जोति मे जुटावेगे<br>
और आनन्द बढावेगे अनन्त सुख पायेगे।<br>
दुनिया मे फेरि कमी आवेगे न जावेगे,<br>
कर्म को खपावेगे अमर पद पावेगे।

यह एक कवि की कविता है। इस कविता मे जो कल्पना की गई है मानो वह अजना के भावो को ही व्यक्त कर रही है।

अजना बसन्तमाला से कहती है– सखी मेरे गुरु ने बतलाया है कि आत्मा को शुद्ध रखने से दु ख भी सुख के रूप मे परिणत हो जाता है और फिर किसी भी प्रकार का कष्ट शेष नहीं रहता। इसलिये मैं गुरु की आज्ञा के अनुसार आत्मा को शुद्ध करने का प्रयत्न करूगी। आत्मा को शुद्ध करने के लिए मैं सबसे पहले सत्यव्रत को अगीकार करूगी। मेरे लिए तो पतिव्रत धर्म को स्वीकार करना ही सत्यव्रत को स्वीकार करने के बराबर है।

पुरुष चाहते हैं कि स्त्रिया पतिव्रत धर्म का पालन करे परन्तु उन्हे क्या पत्नीव्रत का पालन नही करना चाहिए? पतिव्रत पत्नी के लिए और पत्नीव्रत पति के लिये कल्याणकारी है। पतिव्रत का माहात्म्य कितना ओर कैसा है यह बतलाने के लिये अनेक उदाहरण मौजूद हैं। पतिव्रत के प्रभाव से सीता के लिये अग्नि भी ठण्डी हो गयी थी। सीता ने पतिव्रतधर्म का पालन करने के लिये कितने अधिक कष्ट सहन किये थे? वह चाहती तो राम ओर कौशल्या का आग्रह मानकर घर मे बेठी रह सकती थी ओर कष्टो से बच सकती थी। मगर पतिव्रत धर्म का पालन करने के लिये उसने कष्ट सहना ही स्वीकार किया। इसी प्रकार पुरुषो को भी स्त्रियो के सुख–दु ख के भागीदार बनना चाहिये ओर स्त्रियो की ही तरह एक पत्नीव्रत का पालन करना चाहिये।

स्त्रियो के लिये जैसे पतिव्रत धर्म है उसी प्रकार पुरुषो के लिये पत्नीव्रत ही धर्म है।

अजना ने वसन्तमाला से कहा–पति ने मेरा अपमान किया है इसलिये मुझे अपने मन मे दुर्भाव लाना चाहिये यह उचित नहीं है। अपमान का बदला अपमान से नही किन्तु प्रेम से लेना चाहिए। दूसरे के हृदय को जीतने का यही सरल मार्ग है। मैं अपमान का बदला प्रेम से लूगी। प्रेम ही किसी के हृदय पर विजय प्राप्त करने का सबल साधन है। मैं मोह–वासना को जीतकर जगल मे, पर्वत की गुफा मे जाकर अहिसापूर्वक तप का आचरण करूगी और इस तरीके से कर्मों का नाश करूगी। पतिदेव ने रुष्ट होकर मुझे अपने जीवन का सुधार करने का अवकाश दिया है। उन्होने सचमुच मेरा उपकार किया है।

अजना का वह सब कथन सुनकर पवनकुमार बहुत प्रसन्न हुए और कहने लगे–अजना की भावना कितनी विशुद्ध और दृढ है।

प्रहस्त ने हास्य के साथ कहा–अब तो विश्वास हो गया?

फिर प्रहस्त ने आवाज देकर कहा–द्वार खोलिये।

पुरुष की आवाज सुनकर अजना कहने लगी–कौन है यह दुष्ट जो रात्रि के समय यहा आया है और द्वार खोलने के लिए कहता है? जान पडता है, राजकुमार की अनुपस्थिति मे हमे असहाय समझकर कोई आया है। लेकिन न हम असहाय हैं और न अबला ही। सुबह होते ही श्वसुर से कहकर इसकी अक्ल ठिकाने लाऊगी।

यद्यपि अजना के शब्द कठोर और अप्रिय थे फिर भी पवनकुमार को वह बडे ही प्रिय लगे।

प्रहस्त ने धीरे से कहा–आप जरा भी सन्देह मत कीजिये। हम कोई पराये नहीं हैं। राजकुमार पवन के साथ मैं उनका मित्र प्रहस्त हू।

अजना बोली–आप ठीक कहते होगे पर खातिरी किये विना द्वार नही खोल सकती। इतना कहकर अजना ने एक छोटी–सी खिडकी स देखा तो पतिदेव उपस्थित थे।

इस प्रकार अजना को खातिरी हो गई कि द्वार खटखटान वाल पतिदेव और उनके मित्र प्रहस्त ही हैं तो उसने द्वार खोल दिया। पवनकुमार ने भीतर प्रवेश किया। अजना ने यथोचित नमन करके कहा–आज आपन मर ऊपर बडी कृपा की है। मुझ जेसी अभागिनी और आप जेसा दयालु और कोन होगा? मैं बडी अपराधिन हू। मेरा अपराध क्षमा कीजिये।

वास्तव मे अजना ने कोई अपराध नही किया था। अपराध तो पवनकुमार का ही था। फिर भी अजना अपना ही अपराध मान रही है और उसके लिये क्षमायाचना भी कर रही है। यह उन लोगो के लिए जीवित सबक है जो दूसरो का ही अपराध देखते हैं वास्तव मे दूसरे के बदले अगर अपना अपराध माना जाय तो किसी भी प्रकार का झगडा ही न रहे।

अजना अपराध मानकर पवनकुमार से क्षमा मागने लगी। पवनकुमार अजना की यह नम्रता देखकर पसन्न हुए। उन्होने कहा–अपराध तुम्हारा है या हमारा?

अजना–मेरी माता ने मुझे अपना ही अपराध मानने की शिक्षा दी है। उन्होने पतिदेव की सेवा का यही मन्त्र मुझे सिखलाया है।

आजकल के लोग दूसरो को वश मे रखने को मन्त्र–तन्त्र सीखने के लिये तैयार रहते हैं। वे स्वय दूसरे के वश मे होकर उसको अपने वश मे करने का मत्र नहीं सीखते। अगर हम दूसरे को वश मे करना चाहते है तो सरल उपाय यही है कि हम स्वय दूसरे के वश मे रहना सीखे।

अजना कहती है–मेरी माता ने पति को वश मे करने की दूसरी शिक्षा इस प्रकार दी है–

सानुकूल्यस्य सकल्प प्रातिकूल्यस्य वर्जनम्। रक्षिष्यतीति विश्वासो गोप्तृत्व वरण तथा।। आत्मनिक्षेप कार्पण्य षड्विधा शरणागता।

आशय यह है–अगर तू पति के शरण मे रहना चाहती है और पति को अपने अधीन रखना चाहती है तो तुझे जीवन मे छ बातो का अमल करना चाहिये। सर्वप्रथम पति को जो अनुकूल हो, वह करने का सकल्प करना और जो प्रतिकूल हो उसको त्याग देना। पति को आत्म समर्पण करना, पति की रक्षा करना पति की गोपनीय बात को गुप्त रखना और पति के समक्ष दीनता रखना। इन छ बातो पर अमल करने से पति को ही नही परमात्मा को भी वश मे किया जा सकता है। यह बात मेरी माता ने मुझे सिखाई है।

परमेश्वर को किस प्रकार वश मे किया जाय और किस प्रकार परमेश्वर की शरण मे रहना चाहिये। इस सबध मे भक्त जन पतिव्रता स्त्री का ही उदाहरण दिया करते हैं। इसलिये स्त्रियो को इन उपायो द्वारा अपने पति की शरण मे जाना चाहिये अथवा पति को अपने अधीन बनाना चाहिए। विवाह के समय वर और वधू एक सकल्प करते हैं जिसके अनुसार वर के लिये शेष समस्त स्त्रिया माता और बहिन के समान हैं तथा वधू के लिये शेष पुरुष पिता और भाई के समान हैं। इस प्रकार का सकल्प आज भी किया जाता है, पर

उसका पालन बराबर नही होता दीखता। आज तो पवित्र सकल्प करना एक रूढि हो गई है।

अजना कहती है—जब आप मुझे दर्शन नहीं देते थे तब भी मैं यही सोचती थी कि जैसे मैंने सकल्प किया है उसी प्रकार आपने भी सकल्प किया है। विवाह के समय किये हुए पवित्र सकल्प का भलीभाति पालन करना पति और पत्नी दोनो का कर्त्तव्य है। मेरा यह साधारण कर्त्तव्य है कि जो आपको अनुकूल हो, वही करू और जो प्रतिकूल हो, वह काम न करू। अगर आपने मायके जाने के लिये कहा होता तो मैं वहा जा सकती थी। मगर जब आपने इस विषय मे कुछ भी नहीं कहा तो मैं कैसे जाती? जिस खिडकी के द्वारा मैं आपका दर्शन करती थी, वह भी आपने जब बन्द करवादी तो मैंने यही सोचा कि पतिदेव मेरे हृदय मे ही विराजते हैं तो फिर दर्शन करने की आवश्यकता ही क्या है? आपने जो किया ठीक ही किया है। मेरे विचार मे तो वही सच्चा पति है जो पावन अर्थात् पवित्र बनाता है। मुझे विश्वास है कि आप ही मेरी रक्षा करेगे। भले ही आप मेरे शरीर का तिरस्कार करे मगर मेरे धर्म की रक्षा तो आप करेगे ही यह मुझे विश्वास है। इसी विश्वास के बल पर मैं आज तक जीवित रही हू और इसी विश्वास के प्रभाव से मुझे आपका दर्शन करने का सौभाग्य प्राप्त हो सका है।

अजना ने सकट के समय धर्म की रक्षा की तो आखिर उसकी भी रक्षा हुई। जो धर्म की रक्षा करता है धर्म उसकी रक्षा करता है। कहा है—

**धर्म एव हतो हन्ति धर्मो रक्षति रक्षित ।**

अर्थात्—जो धर्म का नाश करता है धर्म उसका नाश करता है ओर जो धर्म की रक्षा करता है, धर्म उसकी रक्षा करता हे।

इस प्रकार विश्वास रखकर धर्म का पालन करने से अवश्य ही कल्याण होता है। धर्म कल्याण—मन्दिर की पहली सीढी है।

अजना ने फिर कहा—मेरी माता ने मुझे नम्र रहने का भी मत्र सिखलाया है। दूसरे के हृदय को जीतने की चाबी नम्रता ही है। स्त्री का धर्म है कि वह पति के सामने नम्र रहे और पर—पुरुष के सामने कठोर। आप प्रत्यक्ष ही देख चुके हैं कि मैं आपके सामने कितनी नम्र और दूसरे के समक्ष कितनी कठोर हू।

अजना की माता ने पति को वश मे करने और पति के शरण म जान के जो उपाय बतलाये हैं परमात्मा को वश मे करने ओर परमात्मा के शरण मे जाने के भी वही उपाय हें। अगर तुम परमात्मा के शरण जाना चाहत हा

पडना पडे। आपने यहा पधारने की कृपा की हे तो कृपा करके कुछ साक्षी भी दे जाइये।

पवनकुमार--तुम्हारा कहना ठीक हैं, लेकिन मैं अपने यहा आने की घटना को अगर प्रगट कर दूगा तो भय है कि लोग मेरी निन्दा करेगे। और यदि कोई साक्षी नही देता तो सम्भव है कि तुम्हे सकट मे पडना पडे। मेरी निन्दा भी न हो और तुम्हे सकट मे भी न पडना पडे इसके लिए मैं अपनी अगूठी तुम्हे देता हू। आवश्यकता पडने पर साक्षी के रूप मे इस अगूठी को काम मे लाना।

## कलंक का आरोप

भवितव्यता प्रबल होती है। इसी कारण अजना ने पवनकुमार का कथन मानकर अगूठी ले ली। पवनकुमार अगूठी देकर रातो--रात प्रहस्त के साथ विमान पर बैठकर अपने पडाव पर आ पहुचा।

अजना गर्भवती हुई। उसे गर्भवती जानकर लोगो मे कानाफूसी होने लगी कि राजकुमार ने तो अजना का परित्याग कर दिया है फिर वह गर्भवती कैसे हो गई? राजकुमार युद्ध पर गये हैं। इसलिए अवश्य ही अजना ने दुराचार का सेवन किया है। लोगो की कानाफूसी धीरे--धीरे अजना की सास केतुमती के कानो तक पहुच गई। पहले तो केतुमती ने कहा--मेरी बहू ऐसी है ही नही। वह बडी सुशीला है। लेकिन दूसरी स्त्रियो ने खातिरी के साथ कहा कि अजना वास्तव मे गर्भवती है। तब केतुमती बोली--मैं अभी बहू को बुलाती हू ओर सारी बात पूछती हू।

केतुमती ने अजना को बुलाने के लिए एक दासी भेजी। सास का बुलावा पाकर पहले तो अजना को प्रसन्नता हुई। उसने सोचा यह मेरा सौभाग्य है कि सासजी ने मुझे याद किया हे पर दूसरे ही क्षण उसे नया विचार आया। सोचने लगी, सासूजी ने अचानक ही बुला भेजा हे तो इसका कोई विशेष कारण होना चाहिए। मगर अजना विचारशील और धेर्यवती थी। उसने सोचा--जब मैं सच्ची हू तो मुझे डर ही क्या हे? साच को क्या आच? सास के पास जाने मे भय या सकोच करने की कोई आवश्यकता ही नही हे।

इस प्रकार विचार कर अजना धेर्य के साथ सास के पास पहुची। यथोचित प्रणाम करके वह नीचे बैठ गई। अजना को देखते ही सास केतुमती समझ गई कि अजना गर्भवती हे। केतुमती को क्रोध चढ आया। उसन क्रूर स्वर मे अजना से कहा--बहू! तूने यह क्या काली करतूत कर डाली हे? मेरा

पुत्र तो तेरा मुह भी नही देखता। फिर तू गर्भवती कैसे हो गई? तूने अपनी काली करतूत से मेरे कुल को कलक लगा दिया है। अभी तक मैं समझती थी कि तेरे जैसी सरल बहू का त्याग करके पवनकुमार ने भूल की है। मगर तेरे लक्षण अब जान पडे हैं।

अजना समझ गई कि सास को मेरे विषय मे भ्रम उत्पन्न हो गया है। अजना ने सास का भम मिटाने के लिए कहा–आप मुझे क्षमा कीजिए और मुझ पर विश्वास रखिए। आपका कोध उचित नही है क्योकि मेरे पेट मे जो गर्भ है वह किसी दूसरे का नही, आपके पुत्र का ही है। आपके पुत्र विद्या के बल से रात के समय लौटकर आये थे। इस सबध मे मेरी दासी साक्षी है और उनकी दी हुई अगूठी भी साक्षी है। इतने से भी अगर आपको सन्तोष न हो तो अपने पुत्र को आ जाने दीजिए। उनसे पूछकर अपना सन्देह निवारण कर लेना।

केतुमती ने कहा–यह तेरी ही दासी है और स्वाभाविक है कि यह तेरा ही पक्ष ले। रही अगूठी सो वह कहीं यो ही मिल सकती है। ऐसी अवस्था मे पबल साक्षी के बिना तेरे ऊपर भरोसा नहीं किया जा सकता। मुझे लगता है कि तूने दुराचार का सेवन किया है। नगर भर मे इसी बात की चर्चा हो रही है। राजकुमार के लौटने तक ऐसी स्थिति मे तुझे घर मे कैसे रखा जा सकता है? कुल को कलकित करने वाली स्त्री को घर मे रखकर क्या और अधिक कलकित करना है?

इस पकार केतुमती अजना पर अत्यन्त कुपित हुई। अजना समझ गई कि इस समय सास के सन्देह को मिटाना मेरे वश की बात नहीं है। इसलिये अब कुछ अधिक कहना वृथा है।

अजना चुप हो रही। उसकी चुप्पी से केतुमती का सन्देह और बढ गया। उसने समझा–गर्भ मेरे पुत्र का नहीं है। अजना झूठ बोलकर अपना पाप छिपा रही है। आखिर उसने अजना को घर से निकल जाने का आदेश दे दिया। इसके बाद वह उठी और राजा प्रह्लाद के पास पहुची। स्त्रियो के बहकावे मे आकर पुरुष आवेश मे आ जाते हैं और कैसे–कैसे अन्याय कर बैठते है इसके अनेक उदाहरण इतिहास के पन्नो पर आज भी मौजूद है।

केतुमती ने राजा प्रह्लाद को अजना सबधी सारा वृतान्त सुनाकर कहा–बहू ने निष्कलक कुल को कलकित कर डाला है। ऐसी कुलटा बहू को घर मे रखने से कुल को अधिक कालिमा लगेगी और दुराचार का प्रचार होगा। इसलिए उसे घर से निकाल बाहर कर देना ही उचित है।

केतुमती ने इस प्रकार प्रह्लाद के कान भर दिये। राजा प्रह्लाद के लिये उचित तो यह था कि वह निष्पक्ष होकर सत्य–असत्य का निर्णय करता। लेकिन उसने ऐसा नहीं किया।

प्रह्लाद बोला–ऐसा है तो अब क्या करना चाहिए?

केतुमती–इस समय एक ही उपाय है कि अजना को घर से निकाल कर उसे मायके भेज दिया जाय। किसी होशियार आदमी के साथ उसे भेजना होगा ताकि वह ऐसी जगह उसे छोड आवे कि अजना अकेली अपने मायके पहुच सके। ऐसा करने से अपना कुल कलक से बच जाएगा और प्रजा मे दुराचार भी नही फैलेगा।

## निर्वासन

राजा प्रह्लाद ने केतुमति की बात स्वीकार करली। उसने एक विश्वासपात्र और चतुर आदमी को बुलाया। सब कुछ समझाकर उसने कहा–अजना को रथ मे बिठलाकर कहीं ऐसी जगह छोड आओ कि वह स्वय अपने पिता के घर तक पहुच जाय।

अजना के गर्भ के सबध मे प्रह्लाद जैसे न्यायी राजा ने सत्यासत्य का निर्णय नही किया। इसका कारण यही अनुमान किया जा सकता हे कि अजना के कुछ पाप कर्म शेष रह गये होगे। कैसे कर्म उपार्जन किये गये हें और वे कर्म किस प्रकार उदय मे आकर कैसा फल देते हैं यह बात स्पष्टरूप से केवलज्ञान के बिना नहीं जानी जा सकती। हम लोगो को केवलज्ञान तो है नहीं, इस कारण केवलज्ञानी जो कुछ कह गये हे उसी पर हमे विश्वास रखना चाहिए।

राजा प्रह्लाद का भेजा आदमी अजना के पास आया। उसने अजना से कहा–बेठिये रथ तेयार है। रानीजी ने आपको बाहर घूमने के लिये रथ भेजा है। अजना समझ गई कि मुझे कहा जाना हे। उसने बसन्तमाला को बुलाकर कहा–मेरे विषय मे भ्रम पेदा हो गया हे उसी का यह दुष्परिणाम हे।

बसन्तमाला ने कहा–सखी! यह तो भारी अनर्थ हो रहा हे। आपकी आज्ञा हो तो मैं महारानी और महाराज के पास जाकर उनके सन्देह का दूर करने का प्रयत्न करू।

अजना–इस समय कोई भी प्रयत्न सफल होने की उम्मीद नही हे। इस मौके पर मुझे सास–ससुर की आज्ञा का पालन करना ही उचित जान पडता है।

सकट के समय ज्ञान का उपयोग किया जाय तो ही ज्ञान की सार्थकता है। अगर सकट के समय विवेक न रहा तो ज्ञान किस काम का? विवेकहीन ज्ञान से कार्य की सिद्धि नही होती। ज्ञान को सफल एव सक्रिय बनाने के लिये विवेक की बडी आवश्यकता है। यहा यह देखना है कि सती अजना सकट के समय भी विवेक का उपयोग करके कैसी सहनशीलता दिखलाती है?

बसन्तमाला को यह सब सहन न हो सका। वह अजना के दु ख से दु खी होकर रोने लगी। अजना ने उसे धीरज बधाते हुए कहा–सखी तू रोती क्यो है? दु ख मेरे उपर आया है फिर भी मैं तो रोती नही और तू रो रही है। क्या यह उचित कहा जा सकता है?

बसन्तमाला–मुझे रत्ती–रत्ती सच्ची बात मालूम है। तुम सर्वथा निर्दोष और पवित्र हो। फिर भी तुम्हारे माथे कलक चढाया जा रहा है। बस इसी कारण मुझे रोना आ रहा है।

अजना–कर्म की गति विचित्र है। होनहार होकर ही रहती है। फिर भी अन्त मे सत्य छिपा नही रहता। वह एक न एक दिन सूर्य की तरह चमक उठता है। सत्य का पालन करने मे सकटो का सामना करना ही पडता है। जिस रात्रि मे राजकुमार पधारे थे, तब तू प्रसन्न हुई थी। फिर आज दु खी क्यो हो रही है? प्रत्येक स्थिति मे समभाव रखने का अभ्यास करना चाहिए। सुखो मे फूलना नही और दु ख मे घबराना नहीं चाहिए। सखी, तू मेरे लिये तनिक भी चिन्ता मत कर।

बसन्तमाला के साथ अजना ऐसे सरल भाव से रथ मे बैठ गई जैसे मायके से कोई लिवाने आया हो और कुछ दिनो के लिये वहा जा रही हो। उस समय भी बसन्तमाला के चेहरे पर दु ख के चिन्ह स्पष्ट झलक रहे थे, मगर अजना सती अत्यन्त गभीर और शान्त थी। उसके चेहरे पर घबराहट या वेदना का कोई निशान नहीं था।

शरीर मे आसुरी और दैवी बल के बीच सदैव युद्ध होता रहता है। इस युद्ध मे अगर दैवी प्रकृति की जीत होती है, तो यही सच्ची विजय है। कदाचित् दैवी प्रकृति दब जाय और आसुरी प्रकृति प्रकट हो जाय तो उस दशा मे आत्महानि ही होती है।

अजना ने कष्ट सहन करना कबूल किया, पर दैवी प्रकृति का परित्याग करके आसुरी प्रकृति की शरण मे जाना स्वीकार नही किया। साधारण मानवी के हृदय मे ऐसे सकट के समय भाति–भाति के सकल्प–विकल्प

उत्पन्न होना स्वाभाविक है। मगर अजना ने अपने हृदय मे सकल्प–विकल्प को जरा भी स्थान नहीं दिया। वह यही सोचती थी कि मुझे जो दु ख भोगना पड रहा है, वह सब मेरा ही पैदा किया हुआ है। शास्त्रकारो का कथन हे कि किये हुए कर्मों को भोगे बिना छुटकारा नहीं। ऐसी दशा मे अगर मुझे अपने किये कर्मो के फल स्वरूप दु ख भोगना पड रहा है तो इसमे दूसरे का क्या दोष है? वह तो केवल निमित्त मात्र है, निमित्त को दोष देना भयकर भूल है। इससे समस्या हल तो नहीं होती किन्तु और जटिल बनती चली जाती है। अत निमित्त को दोष न देकर अपने उपादान को ही दोषी मानकर अपने मन को शात व स्थिर रखना ही उपयुक्त है। यही विचार करके वह शान्त भाव से अपने कृत कर्मों का भोग करने तत्पर बनती है।

अपने ही कर्म भोगने पडते हैं, यह जैनधर्म का मौलिक सिद्धान्त है। सुख या दु ख, जो भी भोगा जाता है, वह सब अपने ही कर्मो का फल है। गीता मे भी कहा है–न परमात्मा किसी से कर्म कराता है और न कर्मो का फल ही देता है। प्रश्न किया जा सकता है कि अगर परमात्मा कर्म का फल नही देता तो कौन देता है? इसका उत्तर यह है कि जैसे शक्कर मे से मिठास और मिर्च मे से तीखापन स्वभाव से ही निकलता हे उसी प्रकार कर्म का फल भी कर्म के स्वभाव से ही मिलता है। इस कथन के अनुसार कर्म का कर्त्ता भी आत्मा है और भोक्ता भी आत्मा ही है। सिद्धान्त की इस बात पर दृढ आस्था रखने से आत्मा को शाति ही मिलती है। जो व्यक्ति कर्म के इस सिद्धान्त पर सुदृढ श्रद्धा रखता है, उसे प्रत्येक परिस्थिति मे चाहे वह कैसी भी प्रतिकूल क्यो न हो दु ख का अनुभव नहीं होता।

चलते–चलते रथ निर्जन वन मे जा पहुचा। अजना ने सारथी से कहा–मेरे साथ–साथ तुम कहा तक कष्ट उठाते रहोगे? साफ–साफ कह दो कि तुम क्या करना चाहते हो?

सारथी ने राजा प्रह्लाद की आज्ञा बतलाते हुए कहा–में आपको महेन्द्रपुर के मार्ग पर छोड देना चाहता हू।

अजना–महेन्द्रपुर यहा से पास ही हे ओर इधर का रास्ता मुझे मालूम है। अब तुम अधिक कष्ट मत उठाओ।

सारथी ने दु खपूर्ण हृदय से हाथ जोड कर कहा–"में विवश हू दवी कर्त्तव्य के वश होकर मुझे यह घोर कृत्य करना पडता हे। में ऐसा करते हुए अत्यन्त दु खी हू। इतना कहकर सारथी रोने लगा।

अजना ने सान्त्वना देते हुए कहा–तुम रोते क्या हो? आखिर ता मर दु ख से रो रहे हो न? लेकिन जब मैं स्वय दु ख नही मना रही हू तब तुम क्या

दु खी होते हो? तुमने आज्ञा का पालन किया है, इसलिए तुम्हे पसन्न होना चाहिये और महाराज से कहना चाहिये कि मैंने आपकी आज्ञा का बराबर पालन किया है।

इस पकार धीरज बधाकर अजना ने उस आदमी को रवाना कर दिया। अजना ने बसन्तमाला से कहा तू मेरे साथ क्यो वृथा कष्ट सहती है? तेरी इच्छा हो तो लौट जा।

बसन्तमाला बोली—आज तक मैं तुम्हारे साथ रही हू। अब कष्ट के सनय तुम्हे कैसे छोड सकती हू।

पूज्यश्री धीलालजी महाराज ने व्याख्यान देते हुए कहा था—एक बार वन मे दावानल लगने के कारण एक वृक्ष जलने लगा। उस वृक्ष पर एक पक्षी ने घोसला बना रखा था। जब वृक्ष जलने लगा तो उसने पक्षी से कहा—मेरे पख नही है इस कारण मुझे जलना पड रहा है। पर तुम्हारे तो पख है। तुम मेरे साथ क्यो जल रहे हो?

**दव लाग्यो तरुवर जले, पखी माला माय।**
**हु तो जलु रे पाख बिन, तू क्यो नही उड जाय।।**
**पान बिगाड्या फल चख्या रम्यो तो हडी डाल।**
**तू तो जले मुझ देखता, म्हारे जीवणो कितने काल।।**

अर्थात्—वृक्ष के पूर्वोक्त कथन के उत्तर मे पक्षी कहने लगा—मैंने तुम्हारे पत्ते बिगाडे हैं तुम्हारे मीठे फल चखे हैं और तुम्हारी डालियो पर कूदफाद की है। आज तुम मेरे देखते—देखते जल रहे हो। मुझे कितने दिन जीना है जो ऐसी परिस्थिति मे तुम्हे छोड कर उड जाऊ? मैं तुम्हे छोडकर चला जाऊ तो मेरे जीवन को धिक्कार है। इसलिए भाई, तुम्हारी गति सो मेरी गति।

इसी प्रकार बसन्तमाला ने भी अजना से कहा—अब तक मैं तुम्हारे साथ रही। खूब खाया—पीया और आनन्द किया। अब ऐसे सकट के समय तुम्हे अकेली छोडकर मैं कैसे जा सकती हू? नही सखी, यह मुझसे नहीं होगा।

अजना समझ गई कि बसन्तमाला मुझे किसी भी प्रकार छोडेगी नही। इसके हृदय मे मेरे प्रति स्नेह है। यह मेरे साथ आना चाहती है तो भले आवे।

रात हुई। दोनो ने जगल मे रात व्यतीत की। अजना रात भर भगवान का स्मरण करती और उपकार मानती रही।

पात काल होने पर बसन्तमाला ने कहा—सखी, महेन्द्रपुर जाने का मार्ग यह है। चलो इस मार्ग से महेन्द्रपुर चले। पिताजी तो वहा आश्रय देगे ही।

अजना–सखी! तुम माता–पिता के घर आश्रय मिलने की आशा करती हो। पर मुझे ऐसी आशा नही है। मैं श्वसुर के घर से निकाली गई हू। ऐसी दशा मे माता पिता के घर भी आश्रय नही मिलेगा।

बसन्तमाला–तुम्हारा कथन किसी दृष्टि से ठीक है फिर भी मुझे विश्वास है कि पिताश्री अवश्य आश्रय देगे।

## मायके के द्वार पर

अजना के माथे कलक का जो टीका था, वह मानो विपत्ति का पहाड था। प्रतिष्ठित पुरुष के लिए अपकीर्ति मृत्यु से कम नहीं है। बल्कि उन्हे अपकीर्ति मृत्यु से भी बढकर दु खदायिनी होती है। यही कारण है कि कई लोग अपकीर्ति की वेदना से बचने के लिए आत्महत्या तक कर लेते हैं। यद्यपि यह मार्ग ग्रहण करने योग्य नहीं है, फिर भी इससे इतना पता तो चलता ही है कि जो लोग अपकीर्ति से बचने के लिए मौत का आश्रय लेते हैं वे मौत की अपेक्षा अपकीर्ति के दु ख को अधिक समझते हैं।

अजना की भी अपकीर्ति हुई थी। अपकीर्ति के कारण उस पर दु ख का पहाड आ पडा था। फिर भी उसे घबराहट नही हुई, क्योकि उसे अपनी आत्मा पर भरोसा था। अपने को कलकित करने के लिये उसने किसी को दोषी नहीं ठहराया। वह केवल यही सोचती थी कि यह सारा अपराध मेरी आत्मा का ही है। जब आत्मा अपने अपराध का फल भोग लेगी तो स्पष्ट प्रकट हो जायेगा कि में सच्ची पतिव्रता थी। इस समय तो मुझे अपने को शान्त ओर दान्त ही रखना है। इसी मे मेरा कल्याण हे।

अजना के कष्ट देखकर बसन्तमाला घबरा उठी थी। अजना ने उसे धीरज बधाते हुए कहा–सखी मैंने जो पहले कर्म किये हैं उनका फल मुझे भोगना ही पडेगा। कर्म को भोगते समय दु ख मानना व्यर्थ हे। मैं पाप से डरती हू, पाप के फल से नहीं।

आखिर बसन्तमाला के कहने से अजना महेन्द्रपुर नगर क दरवाजे पर पहुची। उसने द्वारपाल को अपना परिचय देकर कहा– पिताजी के पास जाकर उन्हे मेरे आने की खबर दे दो।'

द्वारपाल अजना को पहिचान कर कहने लगा–आप राजकुमारी होकर ऐसी हालत मे केसे पधारी हैं?

अजना ने स्पष्टीकरण किया मेरे ऊपर सकट आ पडा हे। मुझ पर परपुरुष द्वारा गर्भ धारण करने का आरोप लगाया गया है। सास–ससुर न मुझ घर से बाहर निकाल दिया है।

अजना ने सारा वृतान्त सुना दिया।

द्वारपाल ने राजा से जाकर कहा–महाराज! राजकुमारी आई है।

राजा ने प्रसन्न होकर कहा–अजना का आना प्रसन्नता की बात है जल्दी जाओ नगर को सजाने की आज्ञा देदो और अजना को आदर के साथ लिवा लाओ।

द्वारपाल–महाराज, आपका आदेश पमाण है, परन्तु राजकुमारी ऐसी स्थिति मे नहीं आई है कि उन्हे इस प्रकार आदर के साथ नगर मे लाया जाय। इस समय वह सुन्दर स्वागत के योग्य नही हैं।

इतना कहकर द्वारपाल ने अजना का कहा हुआ सब वृत्तान्त राजा को सुनाया। वृत्तान्त सुनकर राजा महेन्द्र के दु ख का पार न रहा। उन्होने व्यथित हृदय से मन ही मन विचार किया–वास्तव मे मेरे दामाद अजना से रुष्ट थे। इस रोष के कारण मेरे द्वारा प्रेम और उत्साह के साथ भेजी हुई भेट भी उन्होने स्वीकार नहीं की थी। ऐसी अवस्था मे अजना अनाचार का आश्रय लेकर गर्भवती हो यह नि सन्देह कलक की बात है। मेरी पुत्री होकर भी उसने शील और ब्रह्मचर्य की मर्यादा खण्डित कर दी। फिर कुकर्म करके वह यहा आई है। कलकित्त पुत्री को मैं आश्रय नही दे सकता।

राजा ने द्वारपाल से कहा–दु ख के साथ अजना से कह देना कि कलकित दशा मे मैं उसे आश्रय नही दे सकता। वह जहा जाना चाहे, जा सकती है। मेरे राज्य की सीमा मे उसे कहीं स्थान नहीं मिल सकता।

राजा का यह कठोर आदेश सुनकर उनके मत्री ने कहा–महाराज, आप आज्ञा देने मे कुछ उतावली कर रहे हैं। आज्ञा देने से पहले सत्य–असत्य का निर्णय कर लेना चाहिये। निर्णय करने से पहले इतना कठोर आदेश देना अनुचित प्रतीत होता है। मेरी विनम्र सम्मति यह है कि आप स्वय अजना के पास पधारे सब वृत्तान्त विदित करे और फिर पवनकुमार के पास पधारे, सब वृत्तान्त विदित करे और फिर पवनकुमार से इस सबध मे पुछवा ले। इतना करने के बाद अगर अजना अपराधिनी जान पडे तो उचित कार्यवाही करे।

प्रधान का कथन उचित था। पर कर्म की लीला विचित्र होती है। इस कारण राजा ने उसकी बात नहीं मानी और कहा–तुम्हारी बात ठीक है फिर भी कलकित पुत्री को इस समय स्थान देने से मेरा कुल कलकित होगा और पजा पर इसका प्रभाव बुरा पडेगा। प्रजा को यह कहने का अवसर मिलेगा कि राजा दूसरो को सदाचार का उपदेश देता है दुराचारी को दण्ड देता है फिर भी अपनी लडकी को दुराचार करने पर भी घर मे आश्रय देता

है या अपने राज्य मे रखता है। प्रजा की इतनी टीका भी में नहीं सुनना चाहता। अतएव मैंने जो यह कह दिया–वही मुझे ठीक जान पडता हे।

राजा महेन्द्र फिर कहने लगे–अब अजना मेरी हे भी नहीं। वह अपने सास–ससुर की है। जब उसकी सास ने ही उसे निकाल दिया है तो मैं केसे रख सकता हू?

मन्त्री–जान पडता है, अजना की सास का स्वभाव खराब हे। ऐसा न होता तो उसने पवनकुमार के आने की राह देखी होती। उसने पवनकुमार की राह न देखकर उतावली मे अजना को निकाल देने का अनुचित कार्य किया है तो क्या आपको भी यही करना उचित है? में तो अब भी यही उचित समझता हू कि पवनकुमार के आने तक अजना को अगर राजमहल मे न रख सकते हो तो कहीं दूसरी जगह रख दीजिये। जब तक सत्य–असत्य का निर्णय नहीं हो जाता तब तक उसे सर्वथा आश्रयहीन करना किसी भी दृष्टि से उचित नही हे।

राजा–तुम क्षत्रियो की पद्धति नहीं जानते और इसी कारण ऐसा कह रहे हो। मैं अपनी पुत्री को भी स्थान नहीं दूगा तो प्रजा यही कहेगी कि राजा को पुत्र या पुत्री प्रिय नहीं, धर्म प्रिय है। धर्म की रक्षा के लिए राजा अपने प्रियजनो का भी त्याग कर सकता हे। इस दृष्टि से मुझे तो यही उचित दिखाई देता हे कि पुत्री को राज्य मे स्थान न दिया जाय।

राजा महेन्द्र का निर्णय एक दृष्टि से क्रूरतापूर्ण होने पर भी दूसरी दृष्टि से देखा जाय तो उचित भी प्रतीत होगा। राजा को अपनी पुत्री प्रिय तो थी ही, फिर भी उसने उसे आश्रय नहीं दिया जिससे प्रजा में दुराचार सेवन करने की भावना उत्पन्न न हो। धर्म की रक्षा करने के लिये ऐसा करना आवश्यक हो जाता हे। धर्म का पालन करने के लिए दृढता की आवश्यकता होती हे।

राजा का कथन सुनकर मत्री ने विचार किया–अब अधिक कहना वृथा हे। तब निराशा और उदास भाव से उसने द्वारपाल से कहा–तो तुम अजना के पास जाकर उससे कह दो कि यहा तुम्हारे माता–पिता या भाई–बहिन वगेरह कोई नहीं हैं। तुम्हारे लिए सारा परिवार ओर राज्य वीरान हे।

अजना के पास जाकर द्वारपाल ने सारा वृत्तान्त सुना दिया। राजा ओर राजमत्री के बीच जो बातचीत हुई थी वह भी उसने अजना को सुनादी। द्वारपाल का निराशाजनक कथन सुनकर वसन्तमाला रोती–रोती कहने लगी–सखी! अब हम कहा जाएगी? ससुर के घर आश्रय न मिलन पर मायक का आश्रय लिया जाता है। जब मायके मे ही आश्रय न मिले तो अन्यत्र कहा मिल सकता हे?

बसन्तमाला को तसल्ली देते हुए अजना ने कहा–मैंने तुम्हारे कहने से आश्रय पाने के लिए यहा एक पयोग किया था। यह पयोग सफल नही हुआ। मुझे पहले ही आशा नहीं थी कि यहा आश्रय मिल सकेगा। पिताजी मुझे प्यार करते है, फिर भी उन्हे अपनी परिस्थिति का विचार तो करना ही पडेगा। परिस्थिति के कारण ही उन्होने ऐसा कहलाया है। तू चाहे तो पिता के घर रह सकती है। तुझे अवश्य आश्रय मिल जायेगा। रही मेरी बात सो जहा मेरी अन्तरात्मा ले जाएगी, वही मैं चली जाऊगी।

बसन्तमाला–आखिर तुम्हारी अन्तरात्मा कहा जाना चाहती है?

अजना–सभी ने मेरा तिरस्कार किया है, पर जगल ऐसा नहीं करेगा? मै किसी जगल का ही आश्रय लूगी।

## वनवास

वन मे रहने का महत्व कितना है, यह बतलाने के लिये इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि अनेक लोग राजपाट तज कर वन मे जाना पसन्द करते हैं। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि जैसी शाति वन मे प्राप्त हो सकती है वैसी कही भी दूसरी जगह सम्भव नही है। जगल मे मगल की भावना रखने से किसी भी प्रकार का दु ख नहीं जान पडता। आज तो जगल मे भी परतन्त्रता का प्रवेश हो गया है और गाय जैसे मनुष्योपयोगी प्राणियो को भी वहा घास चरने की छूट नहीं मिलती पर प्राचीन काल मे जगल सब के लिए खुला था। वहा किसी प्रकार का प्रतिबध नही था। जो लोग स्वतन्त्र जीवन व्यतीत करने की इच्छा रखते थे वे जगल के फल–फूल खाकर अपना जीवन निर्वाह कर लेते थे। लेकिन आज (Forest tax) जगल कर लगा दिया गया हे और इस प्रकार जगल की मगलता मे विघ्नबाधा उपस्थित कर दी गई हे।

बसन्तमाला ने चकित होकर कहा–राजकुमारी क्या तुम वन मे रहने योग्य हो? क्या जगली फल–फूलो पर तुम निर्वाह कर सकोगी? क्या जगल मे जमीन पर सो सकोगी?

अजना ने गहरा विचार करके कहा–में सब कष्ट सहने के लिए तैयार रहूगी। इसके अतिरिक्त जगल मे न जाऊ तो जाऊ कहा?

बसन्तमाला–चलो न हम स्वय पिताजी के पास चले। एक बार सम्पूर्ण वृत्तान्त सुनाकर आश्रय देने की प्रार्थना करे।

अजना–सखी! मुझसे यह न होगा। जब पिताजी ने एक बार उत्तर दे दिया है कि मैं उनके राज्य की सीमा मे न रहू तब राज्य में रहने की प्रार्थना कैसे कर सकती हू। कहा भी है–

आव नही आदर नही, नहि नैनन मे नेह
तुलसी तहा न जाइये, कचन बरसै मेह।
आव जहा आदर जहा, जहा नैनन मे नेह
तुलसी तहा तो जाइये, पत्थर बरसै मेह।।

पिताजी ने मेरा आदर नहीं किया इतना ही नहीं वरन् राज्य की सीमा से बाहर निकल जाने की आज्ञा दी है तो इस स्थिति मे मैं आश्रय देने के लिए प्रार्थना नही कर सकती। मैं जगल के कष्ट खुशी–खुशी सह लूगी पर पिताजी के पास प्रार्थना करने नहीं जाऊगी। सखी, तू जाना चाहती हो तो खुशी से चली जा। मैं आग्रहपूर्वक कहती हू कि तुझे मेरे साथ रह कर कष्ट भोगने की आवश्यकता नही है। मैं तो अब जगल मे ही रहूगी। मैं सर्वथा निष्कलक हू, फिर भी ससुराल मे और मायके मे भी मुझे कलक लगा है और मैं आश्रयहीन बना दी गई हू, मगर वन निराश्रितो का आश्रय है। वह समान रूप से सभी का स्वागत करता है। अतएव मैंने वन मे रहने का निश्चय किया है। गर्भवती न होती तो मैं अपनी इच्छा के अनुसार कार्य करने मे स्वतन्त्र थी। गर्भवती होने के कारण मैं विवश हू। गर्भ की रक्षा करना आवश्यक है। इसलिए दूसरा कोई विचार न करके वन में जाने का ही मैंने निश्चय कर लिया है।

गर्भ की रक्षा करना माता का आवश्यक कर्त्तव्य है। गर्भ की रक्षा करने के निमित्त माता को किस प्रकार की सावधानी रखनी चाहिए यह बात ज्ञाता–सूत्र मे बतलाई गई है। उसका सार थोडे मे यही है कि– जिस प्रकार गर्भ की रक्षा हो, उसे शान्ति मिले, उसी प्रकार का बर्ताव माता को करना चाहिये। आज कितनीक माताए गर्भवती होती हुई भी तपस्या करने बेठ जाती हैं। यह उचित नहीं हे। जिन्हे तप ही करना हे उन्हे ब्रह्मचर्य का पालन करना चाहिये जिससे गर्भ ही न रहे। और जो ब्रह्मचर्य पालन नही कर सकती उन्हे गर्भ रहने के बाद इस प्रकार वर्तना चाहिए, जिससे गर्भ की हत्या होने की सम्भावना न रहे।

गर्भ की रक्षा करना अजना ने अपना कर्त्तव्य समझा। अजना के कथन के उत्तर मे बसन्तमाला ने कहा–सखी जेसा उचित समझो करो। म तुम्हारे साथ ही हू। तुम्हे छोडकर कहा जा सकती हू?

अजना ने सोचा–यह मुझे छोड कर अपने पिता के घर नही जायेगी। तब वह बोली बसन्तमाला! अगर तुम मेरे साथ ही रहना चाहती हो ता खुशी से रहो। मैं वन मे रह कर आत्मा की ज्योति जगाऊगी।

सारे महेन्द्रपुर नगर मे बिजली के वेग से यह समाचार फैल गया कि राजकुमारी अजना मायके आई थी, लेकिन राजा ने उन्हे आज्ञा दी है कि वह मेरे राज्य मे भी नही रह सकती। प्रजा मे सदाचार के विरुद्ध कोई भावना न उत्पन्न होने पावे, इस विचार से राजा ने अपनी प्रिय पुत्री को भी घर मे आश्रय नही दिया है। राजा के इस निर्णय को सुनकर लोग स्तम्भित रह गये। सभी जानते थे कि अजना महाराज की लाडली बेटी है। फिर भी उन्होने सत्य-असत्य का निर्णय नही किया और राजकुमार के आने तक भी अजना को आश्रय नहीं दिया। समझदार पजाजनो ने इस सबध मे राजा से पुन विचार करने की पार्थना करने का विचार किया। फिर उन्होने सोचा-जब तक हम लोग महाराज के पास पहुचेगे तब तक न जाने अजना कहा जा पहुचेगी। अतएव सबसे पहले अजना के पास जाना ही उचित होगा और पुनर्विचार होने तक उसे यहा रोक लेना चाहिए। नगर के प्रतिष्ठित प्रजाजन अजना के पास पहुचे। अजना की आकृति से ही उन्हे जान पडा कि वह निर्दोष है।

प्रजाजनो ने अजना से कहा-आप कहा जा रही हैं?

अजना-पिताजी ने जहा जाने का हुक्म दिया है, वहीं जा रही हू।

प्रजाजन-महाराज ने जो आज्ञा दी है, वह आपको दोषी समझ कर दी है। पर आप तो निर्दोष दिखाई देती हैं। अतएव आप कहीं न जाये, यही रहे।

अजना-मेरे लिए पिताजी की आज्ञा मानना आवश्यक है। मैं अब इस राज्य की सीमा मे कैसे रह सकती हूं? मेरे लिए तो यही उचित है कि मै जल्दी से जल्दी राज्य की सीमा से बाहर चली जाऊ।

प्रजाजन-आपका यह कोमल शरीर क्या वन मे रहने योग्य है? आप वन मे कष्ट सहन कैसे करोगी?

अजना-जिस शरीर को आप कोमल मान रहे हैं, उसने अनेक कष्ट सहे है। सासरे मे तो मुझसे कोई बोलता तक नहीं था। जब मैं अनेक कष्ट भोग चुकी हू तो वन के कष्ट कौनसी बडी बात है?

प्रजाजन-सासरे मे भी आपको इतने कष्ट भोगने पडे हैं यह बात तो हमे आज ही मालूम हुई। खैर जो हुआ सो हुआ। अब आप यही रहिये। पवनकुमार आपको खोजते हुए जब यहा आयेगे तब सच्चाई आप ही प्रकट हो जायेगी।

अजना-मै आपकी बात मानू या पिताजी की आज्ञा मानू? आप लोगो का मेरे पति स्नेह और सद्भाव है उसकी मैं प्रशसा करती हू, फिर भी यहा

रहने मे असमर्थ हू। मेरे यहा रहने से पिताजी की आज्ञा का उल्लघन भी होगा और राजा–प्रजा के बीच विग्रह भी होगा। मैं अपने स्वार्थ के लिए राजा और प्रजा के बीच विग्रह होने देना नही चाहती। मेरा यहा रहना धर्म से पतित होना है। अतएव मैंने वन मे ही रहने का विचार कर लिया है। जब पति लौटेगे और सत्य बात प्रकाश मे आयेगी, तब देखा जायेगा।

प्रजाजन सोचने लगे–अजना अपराधिनी होती तो उसके दृढता भरे शब्द न निकलते। इससे भी अजना की निर्दोषता सिद्ध होती है। इस ससार मे परिवाद निर्दोष आत्माओ को भी भोगने पडते हैं। इनके कार्य मे हम लोगो को विघ्न नहीं डालना चाहिये।

प्रजाजन अजना से क्षमा मागकर लौट आये ओर अजना तथा बसन्तमाला ने वन की ओर प्रस्थान किया। लौटने वाले प्रजाजनो मे कोई–कोई कहता था कि राजा ने सत्य–असत्य का निर्णय किये बिना ही राजकुमारी को कष्ट दे डाला है। कोई कहता–राजा को अपनी पुत्री प्यारी तो होगी ही फिर भी जब उन्होने इतनी कठोर आज्ञा दी हे तो अवश्य ही अजना ने कोई अपराध किया होगा। इस प्रकार दोनो तरह के लोग थे।

इस घटना से हमे सोचना है कि हम वास्तव मे कैसे बने? शास्त्र मे श्रावक के लिये दूसरे व्रत मे सहसब्भक्खाणे नामक अतिचार बतलाते हुए कहा गया है कि श्रावको को बिना जाने किसी पर दोषारोपण नही करना चाहिए। अगली पिछली बात जाने बिना किसी को दोष लगा देने से 'सहसब्भक्खाणे' नामक अतिचार लगता है। हमे तो अपने सत्य व्रत का ही विचार करना चाहिए। सच्चे श्रावक तो साधुदर्शन व्याख्यानश्रवण ओर धर्मकृत्यो के साथ अपने व्रतो का बराबर पालन करते हैं। सच्चे श्रमणोपासक साधुओ को अपना आदर्श मानकर आदर्श के अनुसार ही अपना व्यवहार बनाने की चेष्टा करते हैं।

अजना, बसन्तमाला के साथ वन मे पहुची। वहा पहुचन के बाद बसन्तमाला ने कहा–अब हमे क्या करना चाहिए।

अजना–सखी! हम यहीं इसी वन मे रहेगी। यहा रहते क्या करना होगा, यह मेंने सोच रखा हे। वन मे हमे इस कार्यक्रम के अनुसार कार्य करना है–

सखी! हम आत्मस्वरूप ही ध्यावेगी।
मात–पिता भाई को दोष नही देवेगी
हम अपने स्वरूप मे आपको विचारेगी।
तत्त्व की गुफा मे बैठ मोह की भ्रमणा मेट
सत्यव्रत से तो प्रेम–दया दिल लावेगी।

जीव न सतावेगी स्तेय हटावेगी
ब्रह्मचर्य व्रत धार ममता को मारेगी।
प्रभु से तो प्रीति जोड, जगत् से नाता तोड
आनन्द बढावेगी परम सुख पावेगी।
दुनिया दुरगी जान इस मे न देवे ध्यान
मन भ्रमणो को त्याग आत्मा को तारेगी।

अजना कहती है–वन मे रहना उन्हे रुचिकर नहीं होता जिनके पास वन मे रहने योग्य कार्यक्रम नही होता। हमारे पास तो वन के योग्य कार्यक्रम मौजूद है। ससार मेरा तिरस्कार करता है जबकि वन मेरा सत्कार करता है। दुनिया की मूर्खता देख–देखकर मुझे हसी आती है। लोग मुझे कलकित कहते हैं परन्तु वन ऐसा नहीं कहता। अतएव मैं वन मे रहकर ही आत्मा का चिन्तन–मनन करूगी। बडी कठिनाई से वन मे रहने का यह अवसर मिला है। यह दु ख का समय भी मेरे लिए तो आनन्ददायक बन गया है। जो मनुष्य बातबात मे दु ख का अनुभव किया करता है उसका सारा ही जीवन दु खमय बन जाता है। इसके विरुद्ध सुख मानने पर सुख ही मालूम होता है। वस्तुत सुख ओर दु ख का कर्त्ता आत्मा ही है। आत्मा जब दु ख को सुख रूप मे ग्रहण करता है तो वह दु ख भी सुख के रूप मे परिणत हो जाता है। जो लोग सुख–दु ख का कर्त्ता आत्मा के अतिरिक्त किसी अन्य को मानते हैं वे भ्रम मे है। मैं भ्रम मे नही हू। अतएव दु ख के समय भी आनन्द का अनुभव करती हू। मेरी इच्छा यह भी है कि पदार्थो का पृथक्करण करते–करते मैं आत्मतत्त्व तक पहुच जाऊ। यह मेरी आत्मा का ही दोष है कि मैं पति सास ससुर और माता–पिता को भी अप्रिय लगी। अब इस वन मे रहकर मैं अपने उस दोष को दूर करने का प्रयत्न करूगी। मैं तत्त्व की गुफा मे बैठकर मोह का भ्रम हटाऊगी और आत्मतत्त्व का ध्यान करूगी। माता–पिता आदि कुटुम्बीजनो ने मुझे आत्मचिन्तन करने का अच्छा अवसर प्रदान किया है। इसके लिये मैं उनका उपकार मानती हू। तत्त्व का विचार करके मैं प्राणी मात्र पर दया करने का अभ्यास करूगी और किसी भी जीव को नही सताऊगी। सत्यव्रत का पालन करूगी क्योकि अहिसा और सत्य के द्वारा ही आत्मा का कल्याण हो सकता है। इसलिए इन दोनो व्रता का पालन करने के साथ अस्तेयव्रत ब्रह्मचर्य और सन्तोषव्रत का भी मुझे पालन करना है। इस प्रकार अहिसा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्य और सतोष इन पाच व्रतो द्वारा मे अपनी आत्मा का कल्याण साधूगी।

अजना की बात सुनकर बसन्तमाला बोली इन व्रतो का पालन तो महेन्द्रपुर मे रहने पर भी किया जा सकता था फिर इसके लिये ऐसे घोर जगल मे आने की क्या आवश्यकता थी?

अजना–सखी, महेन्द्रपुर मे रहने से पिता की आज्ञा का पालन न होता और सभव है कि राजा तथा प्रजा के बीच झगडा खडा हो जाता। वन मे रहने से यह कुछ भी नहीं होगा बल्कि आत्मचिन्तन के लिये एकान्त मिलेगा और गर्भ की रक्षा भी हो ही जायेगी।

बसन्तमाला को इस प्रकार समझाकर अजना ने वन मे आगे प्रस्थान किया। भूख लगना शरीर का स्वाभाविक धर्म है। बसन्तमाला ने अजना से कहा–अब हमने राज्य की सीमा पार करली है और इतना अधिक चलने से भूख लग आई है। अब क्षुधा शात करनी चाहिये।

अजना–भूख लगी है तो वनदेवी ने भूख मिटाने की सामग्री भी अपने लिये तैयार कर रखी है।

इसके बाद वन के फल–फूलो से दोनो ने अपनी भूख मिटाई और ठडा पानी पीकर आगे प्रस्थान किया।

## मुनिदर्शन

अजना और बसन्तमाला धीरे–धीरे वन मे आगे बढी चली जा रही थी कि एक वृक्ष के नीचे ध्यान मे मग्न एक महात्मा दिखाई दिये। महात्मा के दर्शन करके अजना बहुत प्रसन्न हुई। वह सोचने लगी–इस वन मे महात्मा पुरुष के दर्शन होना बडे सौभाग्य की बात है। महात्मा पुरुष भी वन का ही आश्रय लेते हैं क्योकि नगर मे अनेक प्रकार की झझटे लगी रहती हैं और वन मे किसी भी प्रकार की झझट नहीं होती।

अजना ने बसन्तमाला से कहा–सखी! हम वन मे न आती तो ऐसे तेजस्वी महात्मा के दर्शन कहा होते? अगर पिताजी ने कृपा न की होती ता हमे वन मे आने का अवसर कैसे मिलता?

बसन्तमाला–पिताजी ने आप को जगल भेजकर बडा भारी अनुग्रह किया है। उनकी कृपा की कहा तक तारीफ की जाय। यो तो कहती नही कि पिताने क्रूरता का परिचय दिया हे। अगर जगल मे उन्होने न भेजा होता तो खाने, पीने ओर रहने का यह कष्ट ही क्यो भोगना पडता?

अजना–सखी! तू बिना विचारे बोल रही है। तेरा कथन भूल स भरा है। पिता प्रसन्न होते तो नगर मे खाने–पीने का सुभीता हो जाता पर इस

जगल मे इन निष्परिग्रही महापुरुष से हमारा क्या मिलन होता? तेरी यह मान्यता भमपूर्ण है। हमे जो कुछ मिल रहा है, यदि वह अच्छा है तो मानना चाहिये कि वह सब इन्ही महात्मा के पताप से मिला है। जिस वस्तु को हम अच्छी समझे वह धर्म के पताप से ही मिलती है। धर्म तत्त्व को समझाने वाले और धर्म की ओर ले जाने वाले ये महात्मा ही है। इस लोक और परलोक सबधी सुखो की चाबी इन महात्माओ के हाथ मे ही है। इनकी सेवा करने से सब सुख सुलभ हो जाते हैं।

अजना ने दूर से ही उन्हे वन्दन–नमस्कार किया ओर फिर धीमे स्वर मे बसन्तमाला से कहा–सौभाग्य से ही हमे इन मुनिराज के दर्शन हो सके ह। देख तो मुनि पद्मासन लगाकर नासिका पर दृष्टि स्थिर करके तथा मन वचन और काय को एकाग्र करके कैसे शान्त भाव से बैठे हैं। यह मुनि महात्मा तो साक्षात शान्तिमूर्ति हैं। यह शास्त्र मे वर्णित क्षमा आदि दस धर्मो से युक्त जान पडते हैं। इनकी दयापूर्ण करुणा के सामने वैरभाव टिक ही नही सकता। बकरी और सिह सरीखे जन्म के विरोधी जन्तु भी ऐसे सरल शान्त स्वभावी महात्मा के निकट वैरहीन बन जाए तो इसमे आश्चर्य ही क्या है?

इस प्रकार अपनी सद्भावना प्रकाशित करके अजना ओर बसन्तमाला–दोनो महात्मा के समीप पहुची और चुपचाप नीचे बेठ गई। थोडी देर के बाद महात्मा का ध्यान पूर्ण हुआ। उन्होने अजना से कहा–तू राजा महेन्द्र की पुत्री वन मे आई है?

अजना इस प्रश्न से चकित रह गई। उसने कहा–जी हा, महाराज! मुझे आपके दर्शन करने का सुयोग मिलना था इसलिये यहा आने का निमित्त मिल गया। मेरे हृदय मे आप से एक बात पूछने की इच्छा हो रही है। यद्यपि मैं यह बात भलीभाति जानती हू कि अपने किये कर्म ही मुझे भोगने पड रहे हैं फिर भी मैं आपके मुख से यह सुनना चाहती हू कि मैंने ऐसा कौनसा दुष्कर्म पूर्वजन्म मे किया है जिसकी बदौलत मैं सास–ससुर और माता–पिता को अप्रिय लगती हू और बहुत दिनो तक पति को अप्रिय लगती रही? महाराज! कृपा कर विस्तार के साथ मेरे प्रश्न का उत्तर देने की कृपा कीजिये। इससे मुझे और मेरी सखी को बहुत सन्तोष होगा।

दु ख को स्वकृत मानने से मन को सन्तोष मिलता है। इस प्रकार बहुत बार कहा करते हैं कि–

**इम समकित मन थिर करो, पालो निरतिचार**
**मनुष्य–जन्म छे दोहलो भमता जगत मझार।**

बिन कीधा लागे नही, कीधा कर्म जो होय,
कर्म कमाया आपणा, तेथी सुख–दु ख होय।

ज्ञानीजनो ने दु ख मे भी मन को स्थिर रखने का उपाय बतलाया है कि चाहे सुख मिले, चाहे दु ख मिले दोनो को अपने किये हुए कर्मों का ही फल समझो। ऐसा समझने से मन शात और स्थिर होगा। अजना ने सुख और दु ख को अपने ही कर्मों का फल मानकर समभाव का अभ्यास किया था। यही कारण है कि उसका मन शान्त और स्थिर था।

## पूर्वभव का वृत्तान्त

अजना के प्रश्न के उत्तर मे मुनि कहने लगे–कर्म की लीला विचित्र है। जैसे छोटे से बीज मे से विशाल वटवृक्ष पैदा हो जाता है उसी प्रकार कर्म की भी लीला है। मैं तुम्हारे कर्म के विषय मे पूरी बात तो नही कहता फिर भी कुछ बाते बतलाता हू, जिनके सुनने से तुम्हे कर्म की विचित्र लीला का पता चल सकेगा।

महात्मा ने अजना की कर्मकथा कहते हुए बतलाया– "अजना तू पूर्वभव मे एक राजा की रानी थी। तेरी एक सौत भी थी। सौत के एक पुत्र उत्पन्न हुआ। यद्यपि सौत के पुत्र को तुझे अपना ही पुत्र मानकर प्रसन्नता होनी चाहिये थी परन्तु तेरे मन मे यह ईर्ष्या उत्पन्न हुई कि सोत के पुत्र है तो मेरे पुत्र क्यो नही है?

ईर्ष्या करने का स्वभाव सिर्फ स्त्रियो मे ही नहीं पाया जाता पुरुषो में भी वह देखा जाता है। दूसरो की सुख–समृद्धि देखकर पुरुष ईर्ष्या करता हे। इतना ही नहीं, एक पुरुष को जो सुख प्राप्त होता है वही सुख यदि दूसरो को भी प्राप्त हो जाय तो ऐसी दशा मे उसे वह सुख सुख ही नहीं जान पडता है। जो सुख दूसरो को प्राप्त न हो, वही सुख मनुष्य को सुख मालूम होता है। उदाहरणार्थ–सूर्य राजा और रक को समान रूप से प्रकाश देता है वह राजा रक मे जरा भी अन्तर नहीं करता। यही कारण है कि सूर्य का प्रकाश पाकर लोगो को कोई खास प्रसन्नता नही होती किन्तु अपने घर मे दो–चार बिजली की बत्तिया लगाकर लोग फूले नही समाते। इस प्रकार दूसरे का सुख देखकर लोगो को ईर्ष्या होती है। इस तरह की ईर्ष्यावृत्ति के चगुल म रो निकलकर समभाव का अभ्यास करना उचित हे।

महात्माजी कर्म–कथा सुनाते हुए अजना से कहते हैं– सोत के प्रति ईर्ष्या जाग उठने के कारण तूने प्राप्त साधनो की सहायता से सौत क बालक

को कही छिपा दिया। पुत्र के वियोग के दु ख से दुखित होकर तेरी सौत विलाप करने लगी। तूने वह विलाप सुना मगर तेरे दिल पर उसका तनिक भी पभाव नही पडा। जिसके हृदय मे ईर्ष्याभाव होता है उनका हृदय कठोर भी हो जाता है। ईर्ष्यापूर्ण हृदय दूसरे का रुदन सुनकर और ज्यादा प्रसन्न होता है। तू भी अपनी सौत का विलाप सुनकर प्रसन्न होती थी। तुम्हारी पसन्न मुखमुद्रा देखकर सौत ने अनुमान लगाया कि मेरे पुत्र के गायब होने मे इसका भी हाथ जान पडता है। उसने तुम्हारे पास आकर कहा–जान पडता है तुमने मेरे पुत्र को गायब करने का षडयत्र रचा है। यही कारण है कि मेरा तो पुत्र लापता हो गया है और तुम्हारे मुह पर प्रसन्नता दिखाई देती है।

सौत के कथन के उत्तर मे तुमने कहा–क्या मैं ऐसा निकृष्ट कार्य कर सकती हूं? क्या तुम्हारा पुत्र मेरा पुत्र नहीं है?

सौत ने कहा–वास्तव मे तो मेरा पुत्र तुम्हारा पुत्र ही है, लेकिन पुत्र वियोग की जैसी वेदना मेरे दिल मे साल रही है, वैसी तुम्हारे दिल मे नही–तुम्हारे मुख पर पसन्नता झलक रही है। यह देखकर मुझे सदेह होता है कि कही तुमने ही तो मेरे पुत्र को नही छिपा दिया है।

अजना! सौत की बात सुनकर तुमने कहा–तुम्हारा ख्याल गलत है। तुमने मुझ पर झूठा आरोप लगाया है।

ईर्ष्या करने पर जीवन मे असत्य का प्रवेश हुए बिना नहीं रहता। एक पाप करने पर अनेक पाप करने पडते हैं। इस कथन के अनुसार अजना ने पुत्र को छिपाने का एक बुरा काम तो किया ही था, फिर पूछने पर झूठ बोलकर दूसरा पाप किया। इस प्रकार एक पाप से अनेक पापो की परम्परा चल पडती है।

पुत्र–वियोग की व्यथा से व्यथित होकर सौत लगातार विलाप करती रहती थी। उसकी यह करुणापूर्ण दशा देख कर पडौस मे रहने वाली एक स्त्री को दया आ गई। उसने तुम्हे बहुत समझाया और कहा–तुम यह क्या कर रही हो? देखो तो बेचारी कैसा करुण विलाप कर रही है? इस प्रकार पुत्र को छिपा रखना उचित नही है।

पडौसी स्त्री के इस प्रकार समझाने–बुझाने से तुम समझ गई। बालक को बाईस घडी तक छिपा रखने के बाद तुमने बतला दिया। पूर्वभव मे यह पाप करने का ही परिणाम है कि तुम्हे इस भव में दु ख भोगना पड रहा है।

मुनि द्वारा कहा हुआ अपना पूर्व–वृत्तान्त सुनकर अजना ने मुनि को प्रणाम किया। फिर हाथ जोडकर वह पूछने लगी आप जैसे भूतकाल की बाते

जानते हैं उसी प्रकार भविष्य काल की बाते भी जानते हैं। कृपा करके बतलाइये कि मुझे इस स्थिति मे कितने समय तक रहना पडेगा? मेरी इस अवस्था का अन्त आयेगा भी या नहीं?

महात्मा बोले—अब थोडे ही समय मे तुम्हारे वे कर्म नष्ट होने वाले हैं। उसी समय तुम्हारी स्थिति बदल जायेगी। तुम्हे एक ऐसे पुत्ररत्न की प्राप्ति होगी जो अत्यन्त प्रतापी होगा। वह बडा होने पर राम का दूत बनेगा और सीता की खोज करेगा।

महात्मा की भविष्य वाणी सुनकर अजना को बहुत प्रसन्नता हुई। अजना ने उन्हे वन्दन—नमस्कार किया। तत्पश्चात् वह अपनी सखी के साथ उठकर वहा से रवाना हो गई।

अजना को अत्यन्त प्रसन्न देखकर बसन्तमाला ने कहा— सखी! इन महात्मा से तुम्हे ऐसा क्या मिल गया है कि तुम्हारी प्रसन्नता दिल के भीतर नही समाती?

अजना—इन महात्मा से मुझे जाज्वल्यमान ज्ञान की प्राप्ति हुई है। इसी कारण मुझे बडी प्रसन्नता है।

महात्माओ के पास से ज्ञान की ही प्राप्ति होती है। श्री भगवती सूत्र मे इस विषय मे भगवान् से यह प्रश्न पूछा गया है—

प्रश्न—तहारूवाण समणाण णिग्गथाण पज्जुवासणाए कि फल?

उत्तर—सवणफल।

अर्थात्—भगवन्! सच्चे निर्ग्रन्थ श्रमण की उपासना—सेवा करने से क्या लाभ होता है? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान् ने कहा साधु की सेवा करने से श्रवण का लाभ होता है अर्थात् श्रुतज्ञान की प्राप्ति होती है।

सती अजना ने बसन्तमाला से कहा—सखी! मुझे भी श्रुतज्ञान का लाभ हुआ है। मैं अपने कर्मों को परोक्ष रूप से ही जानती थी इन महात्मा ने मेरे कर्मों को प्रत्यक्ष देखकर मुझे उनसे परिचित कराया है। यही नही भविष्य सबधी बाते, जिनका मुझे कोई ज्ञान नहीं था इन महात्मा के मुख से ही मैं जान सकी हू। महात्मा की प्रामाणिक वाणी श्रवण कर मैं समझती हू कि अब शीघ्र ही मेरे दु खो का अन्त आने वाला हे।

बसन्तमाला—कौन जाने दु खो का अन्त आयेगा या नहीं?

अजना—मुझे महात्मा की वाणी पर पूरा विश्वास हे। उन्होने पति के सबध मे जो कुछ कहा है उस पर भी मुझे विश्वास हे और पुत्र के सबध म कही हुई बातो पर भी।

बसन्तमाला—भविष्य की बात इस समय कैसे कही जा सकती है? कौन कह सकता है कि तुम्हारी कूख से पुत्र ही होगा और पुत्री नही होगी?

अजना—यह हो नही सकता। महात्मा के कथन पर मुझे पूर्ण विश्वास है। मेरी अपनी मान्यता है कि मैं पुत्र को ही जन्म दूगी।

ऊपर जो घटना दिखलाई गई है, उसके आधार पर एक महत्वपूर्ण पश्न उपस्थित होता है। उन महात्मा ने अजना का भविष्य बतलाया है। पर क्या साधु—महात्मा लोगो को इस प्रकार भविष्य बतला सकते हैं? भविष्यवाणी करना क्या साधुओ के लिए निषिद्ध नही है? इस पश्न का उत्तर यह है कि शास्त्र मे पाच प्रकार के व्यवहार बतलाये गये है। आगम व्यवहारी साधु के लिये इस प्रकार का भविष्य बतलाना निषिद्ध नही है। हा, सूत्रव्यवहारी साधु ऐसा नही कर सकते।

जैसे भविष्य—भाषण के विषय मे प्रश्न उपस्थित होता है, उसी प्रकार उनके अकेले विचरने के विषय मे भी प्रश्न उपस्थित हो सकता है। वह महात्मा अकेले क्यो विहार करते थे? इस प्रश्न का यही उत्तर है कि यह आगम विहारी थे। उन्हे अकेले विचरने का अधिकार था। सूत्रव्यवहारी साधु उनका अनुकरण नहीं कर सकते।

काली रानी ने भगवान् महावीर से प्रश्न पूछा था कि मेरे दस पुत्र युद्ध करने गये हैं। मैं उन्हे फिर देख सकूगी या नहीं? इस प्रश्न के उत्तर मे भगवान ने कहा था—तुम कालीकुमार को नहीं देख सकोगी। भगवान् का उत्तर सुनकर काली रानी मूर्छित होकर धरती पर गिर पडी थी।

यहा विचारणीय बात है कि भगवान् ने इस प्रकार का भावी कथन क्यो किया? इससे यही समझा जा सकता है कि आगमविहारी जो कुछ करते है उसे देखकर सूत्रविहारी उन्हीं के अनुसार सब कुछ नहीं कर सकते। आगमव्यवहारी केवली सरीखे होते हैं। अगर कोई सूत्रव्यवहारी साधु ज्योतिष आदि सीखकर और आगम व्यवहारी का अनुकरण करके भविष्य बतलाने लगे तो वह अनुचित होगा और साधुओ के द्वारा भविष्य जानने के लिए तुम्हारा पयत्न करना भी अनुचित होगा। आज का यति समाज किसी समय पाच महाव्रतधारी साधु—समाज ही था मगर ऐसे—ऐसे कारणो से ही उसका पतन हो गया।

कहने का आशय यह है कि आगमव्यवहारी साधु भविष्य आदि का कथन करते हे। इस अधिकार को प्राप्त करने के लिये और उनका अनुकरण करने के लिये उन्ही के समान कर्मो को नष्ट करने का प्रयत्न करना चाहिये।

कर्मो को नष्ट करने के लिये उन सरीखा प्रयत्न किया नहीं जा सकता तो फिर उनके समान भविष्य–भाषण का अधिकार केसे प्राप्त किया जा सकता है? जो साधु केवल भविष्य बतलाने मे ही आगमव्यवहारी साधुओ का अनुकरण करना चाहते हैं, वे अवश्य ही पतित हो जाते हैं। वे महात्मा जघाचरण विद्याचरण आदि विद्याओ से युक्त होने के साथ ही साथ आगमव्यवहारी भी थे, अतएव सूत्रधारी साधु उनका अनुकरण नही कर सकते।

## हनुमान का जन्म

अजना और बसन्तमाला मे यह बातचीत हो ही रही थी कि इतने मे ही अजना को ऐसा जान पडा मानो प्रसव वेदना हो रही हो। अजना ने बसन्तमाला से कहा–सखी, मुझे किसी सुरक्षित जगह ले चलो। मुझे प्रसव–वेदना सी मालूम होती है।

बसन्तमाला–सखी! इस सुनसान जगल मे कहा ले चलू?

अजना–सकट के समय साहस का त्याग मत करो। सामने वह पर्वत दिखाई देता है न, उसी पर्वत की गुफा मे मुझे ले चलो।

अजना और बसन्तमाला पर्वत की गुफा के पास पहुची तो देखती क्या है कि गुफा मे एक विकराल सिह मुह फाडे बैठा है। सिह को देखते ही बसन्तमाला के होश उड गये। अजना ने उसे धीरज देते हुए कहा–घबराने से कुछ भी लाभ नही होगा। सकट के समय धीरज रखना चाहिये। महात्मा के कथनानुसार मेरी कूख से परम प्रतापी पुत्र उत्पन्न होगा ओर उसकी रक्षा भी अवश्य ही होगी। जब बालक की रक्षा होने वाली है तो क्या उसे गर्भ मे धारण करने वाली की रक्षा नहीं होगी।

दैव योग से सिह इस बीच उठा और लीला करता हुआ कही अन्यत्र चला गया। अजना ने सिह की उसी गुफा मे तेजस्वी बालक को जन्म दिया। सद्यसजात शिशु के मुख मण्डल पर अनोखी आभा देखकर अजना निहाल हो गई। उसने बसन्तमाला से कहा–देख तो सही यह बालक कितना तेजस्वी हे।

बसन्तमाला भी इस समय हर्ष–विभोर हो रही थी। उसने बड ही चाव से बालक की ओर देखकर कहा–बालक के पिता यहा होते तो इसका जन्मोत्सव केसे ठाठ से मनाया जाता। लेकिन यह निर्जन वन मे जन्मा हे।

अजना–तू इसे दु ख का कारण समझ रही हे यह तरी भूल हे। सखी! इसके वन मे जन्म लेने का अवश्य ही कोई रहस्यपूर्ण कारण हाना चाहिये।

अब अजना मन ही मन चिन्ता करने लगी कि बालक की रक्षा किस प्रकार की जाय? अजना इसी चिन्ता मे डूबी थी कि इसी समय विमान के घटे का शब्द उसके कानो मे आ पडा। अचानक यह शब्द सुनकर बसन्तमाला गुफा से बाहर निकली। उसने देखा विमान इसी ओर चला आ रहा है। बसन्तमाला ने अजना से कहा, अजना भी चकित भाव से विमान की ओर देखने लगी। विमान तब तक और भी समीप आ पहुचा था। धीरे-धीरे विमान गुफा के पास आकर ठहर गया। विमान मे से एक भद्र पुरुष बाहर निकला और वह अजना की ओर आगे बढने लगा।

एक अपरिचित पुरुष को अपने समीप आते देखकर अजना सोचने लगी-यह नई विपदा फिर कहा से आ पडी?

इसी समय वह भद्र पुरुष अजना के समीप आ पहुचा। अजना की व्यग्रता देख उन्होने कहा-बेटी, मैं कोई पराया नही तेरा मामा हनुमत्पाटन का स्वामी हू। मुझे ज्ञात हुआ कि तुम्हे पुत्ररत्न की प्राप्ति हुई है इसलिये मैं तुम्हे लेने के लिये ही यहा आया हू। चलो मेरे साथ विमान मे बैठकर घर चलो।

अजना अपने मामा को पहचान गई। फिर भी वह कहने लगी-मामा आपके स्नेह के लिए मैं अनुगृहीता हू। लेकिन इस वन मे मैं बहुत आनन्द मे हू।

अजना ने अपना पिछला सारा वृत्तान्त कह सुनाया कि किस प्रकार मुनि के दर्शन हुए और किस प्रकार मुनि ने भूत और भविष्य का वृत्तान्त बतलाया। यह सब बाते सुनकर अजना के मामा अत्यन्त प्रसन्न हुए। उन्होंने अपने घर चलने का आग्रह किया।

आखिर अजना अपने मामा के प्रबल आग्रह को टाल नही सकी। तब वह बसन्तमाला के साथ बालक को गोद मे लेकर विमान मे बैठी और विमान हनुमत्पाटन की ओर रवाना हुआ। रास्ते मे अजना अपनी सखी के साथ धर्म की महिमा के विषय मे बाते करती चली जा रही थी। अचानक बालक विमान को देखकर और विमान के घण्टे की आवाज सुनकर खिलखिला कर हसा और उछलने लगा। अजना ने उसे उछलने से रोकने का बहुत प्रयत्न किया मगर उसने एक ऐसी उछाल मारी कि वह विमान से बाहर हो गया और देखते-देखते नीचे पर्वत के शिलापट पर जा पडा।

जो अजना भयानक से भयानक कष्ट आने पर भी पर्वत की तरह अकम्प रही थी उसका हृदय भय ओर आशका से काप उठा। उसके दु ख का पार न रहा। उसके मुह से एक आर्त्त चीख निकल पडी-हाय! मेरे बेटे की क्या गति हुई होगी! आह! यह विमान मेरे लिये तो विष के समान सिद्ध

हुआ। अजना के मामा के दुख का भी क्या पूछना! फिर भी उसने अजना को सान्त्वना देते हुए कहा—बेटी! तू धर्म को जानती है फिर भी इतनी विलख रही है! इस तरह विलखने और दुख मानने से कोई लाभ नहीं हो सकता। रोओ मत। मैं अभी जाकर बालक की जाच करता हू।

इस प्रकार अजना को सान्त्वना देकर और विमान को किसी उपयुक्त स्थान पर उतारकर अजना के मामा बालक को देखने गये। मामा जब बालक के पास पहुचे तो उनके आश्चर्य का पार न रहा। उन्होने देखा—बालक एक शिला पर पडा—पडा मुस्करा रहा है। जिस शिला पर बालक पडा था, वह टूट गई है। मामा ने बडी प्रसन्नता के साथ बालक को उठाकर गले लगा लिया। वह उसे अजना के पास ले आये और उसे सौंपते हुए बोले—तुम्हारे बालक को भला कौन मार सकता है? महात्माजी के कथनानुसार यह तो धर्म सहायक बनेगा, सीताजी की खोज करने वाला वज्रअगी रामदूत होगा।

जिन लोगो को धर्म पर श्रद्धा नहीं है, वे कथा के इस अश को कपोलकल्पित कहेगे। उनके ख्याल से ऐसी बाते सिर्फ कहने भर के लिये हैं। सच्चाई के साथ इनका कोई सरोकार नहीं है। लेकिन धर्म पर आस्था रखने वाले लोग कहेगे कि जिन माता—पिता ने बाईस वर्ष पर्यन्त अखण्ड ब्रह्मचर्य का पालन किया हो, उनका पुत्र अगर इतना तेजस्वी और पराक्रमी हो तो इसमे अचरज ही क्या है? इस तरह जिन्हे धर्म पर विश्वास है उन्हे इस घटना से कोई चमत्कार या आश्चर्य नही जान पडेगा।

इस घटना के आधार पर कोई अपने पुत्र की इसी तरह परीक्षा करना चाहेगा तो वह बुद्धिमान नहीं कहलायेगा। ऐसे लोगो को पुत्र की परीक्षा करने से पहले अपने ब्रह्मचर्य की परीक्षा करनी चाहिए।

अहमदनगर मे प्रोफेसर राममूर्ति मुझसे मिले थे। वे कहते थे—पाच वर्ष का कोई बालक मेरे सुपर्द कर दिया जाय ओर वह मेरे निर्देश के अनुसार चले तो मैं बीस वर्ष की उम्र मे ही उसे अपने समान दृढशरीरी बना सकता हू। इस तरह जब बाह्य प्रयोग के द्वारा भी दृढशरीरी बनाया जा सकता हे तो ब्रह्मचर्य के प्रयोग से सकल्प के अनुसार सिद्धि होने मे आश्चर्य ही क्या हे? ब्रह्मचर्य मे असीम शक्ति है। इसी प्रकार धर्मशक्ति भी कुछ कम नही हे। धर्म की शक्ति से शरीर मे भी कचास नहीं रह पाती।

कौन ऐसा अभागा होगा जो स्वस्थ और सुन्दर सन्तान की अभिलाषा न रखता हो? परन्तु इस अभिलाषा को सफल बनाने के लिये धर्म ओर ब्रह्मचर्य

का पालन करने वाले कितने मिलेगे? आज अजना नही है
है और हनुमान भी नही है। फिर भी जिस धर्म की शक्ति
तो आज भी मौजूद है। अतएव धर्म को अधिक से अधिक
कार्यान्वित करना चाहिये। धर्म के पालन से ही कल्याण है।

राजकुमारी होने पर भी अजना के पास कुछ नहीं
उसके पास एक पभावशाली वस्तु थी जिसे चरित्रबल कहते है।
पभाव से उसे सभी कुछ वापिस मिल गया और उसके सकट
चरित्रबल का ऐसा पभाव है। अतएव हमे भी चरित्रबल प्राप्त
उसे विकसित करना चाहिये और उसकी रक्षा करनी चाहिये।
इहलोक मे भी कल्याण होता है और परलोक मे भी। चरित्रबल से ही
बलवान् बनती है और चरित्रबल से ही आत्मा का उत्थान होता है।
के नाश से आत्मा का पतन होता है जिसमे चरित्रबल नही है
आत्मा का उत्थान या कल्याण नहीं कर सकता। इसी अभिप्राय से
मे कहा गया है–

**नायमात्मा बलहीनेन लभ्य**

अर्थात्–जिसमे चरित्र का बल नहीं है वह आत्मा को
स्वरूप को पाप्त नहीं कर सकता।

उपनिषद् के इस वाक्य का आशय यह है कि जिस
का बल नहीं है वह आत्मा का स्वरूप नहीं समझ सकता और जो आत्मा
स्वरूप ही नहीं समझ सकता वह आत्मा का कल्याण कैसे कर सकता है
इसलिये आत्म–कल्याण करने की इच्छा रखने वाले को चरित्रबल प्राप्त करने
का प्रयत्न अवश्य करना चाहिये। चरित्रबल की प्राप्ति ही आत्मोत्थान की
चाबी है।

## मामा के घर पर

अजना मामा के घर पहुची। उसकी मामी ने यथोचित सत्कार करके
कुशल–क्षेम के समाचार पूछे। अजना की पिछली जीवन–घटना सुनकर
सबको दु ख तो हुआ मगर अन्तत सकुशल घर आ पहुचने के कारण वह दु ख
भी पसन्नता मे छिप गया। मामा ने उत्साह ओर उमग के साथ बालक का
जन्मोत्सव मनाया और उसका नाम हनुमान कुमार रखा गया। यद्यपि अजना
को अपने मामा के घर किसी प्रकार का कष्ट नहीं था–सब प्रकार का सुख
भी था फिर भी उसका हृदय अतीत काल की स्मृतियो के कारण व्यथित रहता

था। सर्वथा निष्कलक होने पर भी सास–ससुर तथा माता–पिता ने उसे कलक लगाया है, यह स्मृति उसे बिच्छू का डक लगने के समान मालूम होती थी।

अजना के मुख पर उदासीनता देखकर उसके मामा ने कहा– आज सारा नगर तुम्हारे पुत्र के जन्मोत्सव के उपलक्ष्य मे आनन्द मना रहा है ओर तुम स्वय ऐसी उदास दिखाई देती हो इसका क्या कारण है? तुमने जिन कष्टो को सहन किया है उनका स्मरण हो आया है अथवा यहा भी कोई कष्ट है?

अजना– यहा मुझे किसी बात का कष्ट नहीं है। मुझे इसके लिये भी दु ख नहीं है कि पहले अनेक कष्ट सहन करने पडे हैं क्योकि मैंने जो कष्ट सहे हैं, उसके बदले मे बहुत कुछ पा सकी हू। मैं वन मे न गई होती तो महात्माजी के दर्शन करने का लाभ न मिलता और अपने भूत तथा इस जीवन की भावी घटनाओ से भी में अज्ञात रह जाती। इस प्रकार वन मे जो आनन्द मिला है, उसके आगे सारे आनन्द तुच्छ प्रतीत होते हैं। जगल मे तो मेरा मगल ही हुआ है। मैं वन का बहुत उपकार मानती हू। इसी प्रकार सास–ससुर और माता–पिता के व्यवहार के कारण भी दु ख नही मानती क्योकि अगर वे मुझे घर से बाहर न निकालते तो मैं वन के लाभ ओर आनन्द से वचित रह जाती। इस कारण मैं उन सबका भी उपकार ही मानती हू।

इसके बाद कुछ रुककर अजना फिर कहने लगी– मुझे ओर तो किसी प्रकार का दु ख नहीं है परन्तु जब से पति युद्ध मे गये हैं तब से आज तक उनका कुछ भी कुशल समाचार नही मिला। इसलिये जरूर मेरे चित्त मे उदासी बनी रहती है। वे एक बार आ जाते तो मेरा कलक धुल जाता और दर्शन भी हो जाते।

अजना के इस कथन के उत्तर मे उसके मामा ने कहा तुम्हारी वाता मे मुझे तो परस्पर विरोध दिखाई देता है। अभी तो तुमने कहा था कि वन मे जाने पर महात्माजी के द्वारा तुमने अपने जीवन की भूत–भविष्यकाल की घटनाए जान ली हैं। अभी–अभी तुम पवनकुमार के विषय मे चिन्ता प्रकट कर रही हो। जब महात्माजी ने कह दिया हे कि पवनकुमार विजयी होकर आयेगे और तुम्हारा मिलाप होगा तो फिर इस प्रकार की चिन्ता क्या करती हा?

महात्माजी ने पुत्र के विषय मे जो वात कही थी उस पर तो तुम्हे विश्वास हे लेकिन पति के विषय मे कही हुई वातो पर सन्देह करती हा। इसका क्या कारण हे?

मामा की बात सुनकर अजना बोली—वास्तव मे मुझे भान ही नही रहा। आपने समय पर चेतावनी देकर मेरा बडा हित किया है। अब मैं किसी पकार की चिन्ता न करके आनन्दपूर्वक रहूगी।

कभी—कभी महापुरुष भी भमणा मे पड जाते हैं। उस समय उन्हे भी दूसरो की सहायता की आवश्यकता पडती है। इसके बाद अजना शातिपूर्वक मामा के घर रहने लगी।

## अंजना की खोज

अब जरा पवनकुमार की ओर ध्यान दीजिये। इधर जब अजना अनेक कल्पित घटनाओ के चक्र मे पडी घूम रही थी तब पवनकुमार भी अनेक नवीन—नवीन परिस्थितियो मे से गुजर रहे थे। दोनो ओर साथ ही साथ घटना चक घूम रहा था। लेकिन एक साथ घटने वाली दो घटनाओ का वर्णन एक ही साथ नही किया जा सकता। एक घटना क्रम का वर्णन समाप्त होने पर ही दूसरे के विषय मे कहा जा सकता है। अतएव अब यह देखना है कि पवनकुमार ने अजना के महल मे से निकलने के बाद क्या—क्या किया?

अजना के महल मे से निकलकर पवनकुमार राजा रावण के साथ युद्धक्षेत्र के लिए रवाना हुआ। पवनकुमार को देखकर रावण ने कहा—राजा पह्लाद स्वय नही आये। उन्होने अपने बदले अपने पुत्र को भेजा है।

रावण के मत्री ने कहा—जब पुत्र योग्य हो गया हो तो पिता को युद्ध के लिये आने की क्या आवश्यकता है?

रावण—तुम्हारी बात सही है लेकिन पवनकुमार क्या वरुण पर विजय पाप्त कर सकेगा?

मत्री—महाराज! राजा प्रह्लाद को अपने पुत्र पर भरोसा न होता तो वे उसे भेजते ही क्यों? जब उन्होने भेजा है तो अवश्य ही उन्हे अपने पुत्र के युद्ध—कोशल पर विश्वास होगा।

रावण—ठीक है। पवनकुमार कितना पराक्रमी है, सो अभी युद्धक्षेत्र मे मालूम हो जायेगा।

पवनकुमार ने रावण की ओर से वरुण के साथ युद्ध किया। युद्ध मे पवनकुमार को विजय प्राप्त हुई। खरदूषण को बन्धनमुक्त करके वह रावण के पास ले आया। पवनकुमार की विजय और खरदूषण की मुक्ति से रावण बहुत पसन्न हुआ। वह पवनकुमार के पराक्रम की प्रशसा करने लगा—उसने पवनकुमार का खूब आदर—सत्कार किया उसे पुरस्कार दिया।

पवनकुमार विजय प्राप्त करने के बाद रावण द्वारा किये हुए सत्कार और पुरस्कार को शिरोधार्य करके वहा रहा अवश्य लेकिन उसका चित्त उस समय भी अजना मे ही लगा था। भक्ति मे बडा बल है। भक्ति के बल के कारण ही सग्राम के अवसर पर भी पुरुष का चित्त अपनी पत्नी की ओर आकर्षित होता रहता है। इसी प्रकार अगर परमात्मा के प्रति विनम्र भक्तिभाव रखा जाय तो तुम्हारा चित्त परमात्मा मे लीन हुए बिना नहीं रह सकता। अनन्त शक्तियो के तेजस्वी पुज परमात्मा के आगे निर्बल बनने से आत्मा को ईश्वरीय बल प्राप्त होता है। जो परमात्मा के आगे निर्बल बन जाता है और ससार सबधी बलो का आसरा छोड देता है, उसी को देवी बल प्राप्त होता है।

पवनकुमार का चित्त अजना मे ही लगा था। वह यही सोचा करता कि मैं उस सती से कब मिल सकूगा? बाईस वर्ष तक मैंने उस पतिव्रता को अनेक कष्ट दिये हैं। युद्ध के लिए रवाना होते समय भी मैंने उसका तिरस्कार किया था। लेकिन धन्य है वह सती जिसने अपने मन मे लेश मात्र भी दुर्भाव नही आने दिया और अपने निश्चय पर अटल रही। मैं इतना दुर्व्यवहार करने के बाद जब उसके पास गया तो उसने मुझे अपराधी नहीं माना और अपने आपको ही अपराधी समझा। सचमुच वह सती अपनी जीवन–परीक्षा मे उत्तीर्ण हुई है। मैंने जब उससे विदाई ली तो उसने कहा था–'मुझे कही कष्ट मे न पडना पडे, अतएव अपने मिलने की साक्षी–स्वरूप कुछ न कुछ देते जाइये।' कही ऐसा न हो कि सती की आशका सत्य सिद्ध हो जाय! मेरी माता का स्वभाव है भी कठोर। मैं जब तक सती के कुशल–समाचार न जान लू तब तक सुखी ओर सन्तुष्ट कैसे हो सकता हू?

रावण के यहा कुछ दिन ठहरने के बाद पवनकुमार अजना से मिलने की भावना करता हुआ अपने घर के लिये रवाना हुआ। राजा प्रह्लाद का मालूम हुआ कि पवनकुमार युद्ध मे विजय प्राप्त करके घर आ रहा हे। यह सुखद समाचार सुनकर राजा को अत्यन्त हर्ष हुआ। पवनकुमार का विजय स्वागत करने के लिए सारा नगर सजाया गया। पवनकुमार ने अत्यन्त हर्ष ओर उत्कठा के साथ नगर मे प्रवेश किया।

राजमहल मे आने पर पवनकुमार ने माता–पिता को प्रणाम किया ओर उनसे कुशल समाचार पूछे। इसके बाद सब गुरुजना से आशीर्वाद लेकर वह अजना से मिलने के लिए अपने महल चले गये। किसी को साहस ही न हुआ कि अजना के सबध का वृत्तान्त पवनकुमार के कानों तक पहुचा द।

अजना के महल मे पवेश करते हुए पवनकुमार ने अपने मित्र पहस्त से कहा–भाई! हम लोग उस रात्रि मे जब इस महल मे आये थे तो यह कितना सुहावना लगता था। आज वैसा नहीं लग रहा है। जान पडता है अजना महल मे नही है। अजना महल मे होती तो उसकी सखी बसन्तमाला अवश्य दिखाई देती। अजना–विहीन यह महल जलरहित सरोवर के समान या प्राणशून्य देह के समान जान पडता है।

प्रहस्त–मैं आगे चलकर तलाश करता हू कि अजना महल मे है या नहीं?

यह कहकर पहस्त ने कदम बढाये। वह महल मे पहुचा। पर अजना के होने का कोई चिन्ह उसे दृष्टिगोचर न हुआ। तब तक पवनकुमार भी वहा आ पहुचे थे। उनके आते ही पहस्त ने कहा–महल मे अजना तो है ही नहीं।

वहा मौजूद दास दासियो से अजना के विषय मे पूछताछ की गई। एक दासी ने बतलाया–'आपके चले जाने के बाद अजना देवी गर्भवती हो गई थी। आपकी माताजी को सन्देह हुआ कि यह गर्भ मेरे पुत्र का नही है। इसी आधार पर उन्हे घर से निकाल दिया गया क्योकि उन्हे घर मे रखने से कुल को कलक लगने की तथा निन्दा होने की सम्भावना थी।

दासी के ये वचन पवनकुमार के हृदय मे विषैले बाण की तरह चुभ गये। उन्हे कितनी व्यथा और कितनी वेदना हुई होगी, इसका अनुमान करना भी कठिन है। वह बोले–घोर अनर्थ हो गया! मुझसे बडी भूल हुई कि मैंने माताजी से नही कह दिया कि मैं अजना से मिल चुका हू। मेरी इस भूल का ही यह दुष्परिणाम है। लेकिन माताजी को मेरे आने की प्रतीक्षा तो करनी चाहिये थी। मेरे लौटने तक तो धीरज रखना था। मैं क्या सदा के लिये चला गया था?

प्रहस्त बोला–जब कुल को कलक लगने का भय हो और क्रोध चढ आया हो धैर्य कैसे रह सकता है।

पवनकुमार–तुम्हारी बात भी ठीक है। मेरी भूल के कारण ही एक सती कलकित समझी गई और घर से निकाली गई है। उस सती ने जो आशका की थी वह आखिर सच ही निकली।

पवनकुमार ने प्रहस्त से कहा–अजना कदाचित् मायके गई हो। हम लोग महेन्द्रपुर चले।

प्रहस्त–महेन्द्रपुर जाने से पहले माता–पिता को जतला देना उचित होगा।

पवन.–ठीक है तुम खबर दे आना।

पवनकुमार और प्रहस्त महेन्द्रपुर जाने के लिए रवाना हुए। राजा महेन्द्र को मालूम हुआ कि पवनकुमार अजना की खोज करने के लिये आ रहे हैं। उन्होने नगर को सजाकर पवनकुमार का खूब स्वागत किया। मगर यह दुविधा उनके हृदय मे शल्य की भाति चुभ रही थी कि अजना के विषय मे पूछे जाने वाले प्रश्नो का इन्हे क्या उत्तर दिया जायेगा? इधर अजना की माता भी अजना को आश्रय न देने के लिये घोर पश्चाताप कर रही थी।

ससुराल मे जिस ढग से उनका स्वागत किया गया, उससे पवनकुमार को आशा बन्ध गई कि अजना यहीं होनी चाहिये। जब वह भोजन करने बैठे तब भी उनकी यही धारणा थी। लेकिन जब भोजन सामग्री से सुशोभित थाल उनके सामने आये तो पवनकुमार ने प्रहस्त से कहा—'मित्र! हम लोग भोजन करने और मजामौज लूटने आये हैं या अजना की खोज करने? मुझे तो ऐसा जान पडता है कि अजना यहा भी नहीं है। कदाचित् अजना न दिखाई देती तो अजना का छोटा—सा शिशु तो नजर आता ही। कदाचित् वह भी नजर न आता तो अजना की सखी बसन्तमाला नजर आती। मगर यहा तो इनमे से कोई भी नहीं दिखता। इससे अनुमान होता है कि अजना यहा नही है।

प्रहस्त—आपका कहना यथार्थ है। हम लोग जिस काम के लिये निकले हैं, वह पहले करना चाहिये। पहले अजना देवी की तलाश और फिर भोजन करना चाहिये। जब श्री कृष्ण दुर्योधन के घर गये थे तो दुर्योधन ने उन्हे अपने पक्ष मे करने के लिये भोजन आदि की बडी—बडी तैयारिया की थी मगर श्री कृष्ण ने उन तैयारियो पर तनिक भी ध्यान न देते हुए यही कहा था कि मैं जिस काम के लिये आया हू, सबसे पहले वही काम करूगा। उसके बाद भोजनादि के काम निबटाऊगा। दुर्योधन ने आग्रह किया कि पहले भोजन तो कर लीजिये, फिर काम तो हे ही। परन्तु नीति—निपुण श्रीकृष्ण ने उत्तर दिया—मैं यहा भोजन करने नहीं आया हू, कार्य के लिये आया हू। अतएव मुझे सबसे पहले वही काम करना चाहिये जिसके लिए मैं आया हू।

प्रहस्त ने भी पवनकुमार का समर्थन करते हुए यही कहा कि हम सर्वप्रथम अजना देवी की खोज करनी चाहिये और उसके बाद ही भोजन करना चाहिये।

प्रहस्त—यह कह ही रहे थे कि उसी समय पवनकुमार के साल की लडकी वहा आ पहुची। पवनकुमार ने प्रेम से उसे अपने पास बुलाया और पूछा—बिटिया तुम्हारी बूआ (फूफी) कहा है? उसन कहा—मरी फूफी ता कलक लगाकर आई थी इसलिये मेर पिताजी तथा दादाजी वगैरह न उन्हे यहा नहीं रहने दिया।

यह समाचार सुनकर पवनकुमार को बहुत दु ख हुआ। ऐसी दु खमय स्थिति मे उन्हे भोजन भाता ही कैसे? पवनकुमार ने अपने मित्र से कहा–अब यहा रहने मे कोई सार नही है। चलो, यहा से जल्दी चल दे। जिस घर मे मेरी पत्नी को और उनकी पुत्री को आश्रय नही मिला, उस घर मे मैं भोजन कैसे कर सकता हू? जब मैं अजना की खोज के लिये ही निकला हू तो फिर यहा भोजन कैसे कर सकता हू? मैं जानता हू कि अजना को आश्रय न देने के लिए मेरे ससुर आदि दोषी नही हैं। दोष तो मेरा ही है कि मैंने अजना के विषय मे अपनी माता को कोई सूचना ही नही दी। मेरे इस दोष के कारण ही अजना को इतने सकट सहने पडे हैं, जब तक अजना का पता न लगे तब तक भोजन न करने के निश्चय पर मुझे अटल रहना चाहिये।

इस प्रकार विचारकर पवनकुमार और प्रहस्त भोजन को हाथ जोडकर उठ बैठे। उन्होने भोजन नही किया। सास–ससुर ने भोजन करने के लिये बहुत आग्रह किया। उन्होने अपनी भूल स्वीकार की और पश्चात्ताप भी किया। लेकिन पवनकुमार अपने इस निश्चय पर डटे रहे कि जब तक अजना का पता नही लगेगा मैं भोजन नहीं करूगा।

राणा प्रताप ने भी प्रतिज्ञा की थी कि जब तक चितौड का किला बादशाह से नहीं जीत लूगा, तब तक मैं राजमहल मे नही रहूगा। इस प्रतिज्ञा का पालन करने के लिये वह जगल मे ही रहते थे। आमेर के राजा मानसिह ने सुना कि राणाप्रताप स्वदेश–रक्षा के लिये जगल मे रहते हैं तो उनके हृदय मे राणाप्रताप के प्रति सम्मान का भाव उत्पन्न हुआ। राजपूतो के मस्तक को उन्नत रखने वाले राणा से मिलने का उन्होने निश्चय किया। उस समय राजा मानसिह, बादशाह अकबर की तरफ से युद्ध करने के लिये दक्षिण देश मे गये थे। दक्षिण से लौटते हुए वे राणा से मिलने गये। राणाप्रताप ने उनके लिये भोजन आदि की व्यवस्था करवाई, किन्तु मानसिह का भोजन–सत्कार करने के लिये वे स्वय नहीं गये। उन्होने अपने पुत्र को भेज दिया। राजा मानसिह ने राणा के पुत्र अमरसिह से पूछा – क्यो राणा नहीं आये?

अमर.–उनके बदले मैं आया हू।

मानसिह–मैं यहा भोजन करने नहीं आया। मैं राणा से मिलने आया हू।

उसी समय राणा ने आकर कहा–जिसने राजपूत होकर एक मुसलमान बादशाह को अपनी बहिन और फूफी ब्याह दी है और जिसने क्षत्रियत्व को कलक लगाया है उसके साथ में भोजन कैसे कर सकता हू?

मानसिह इस अपमान से एकदम क्रुद्ध हो गये। क्रोध के आवेश मे उन्होने कहा—इस अपमान का बदला चुकाया जायेगा।

राणा—अपमान का बदला लेने के लिये आप स्वय आना और अपने बहनोई को भी साथ लेते आना।

राजा मानसिह दात पीसते हुए वहा से रवाना हो गये। उन्होने राणा के घर भोजन नहीं किया। दिल्ली पहुचकर बादशाह से सारा वृत्तान्त कहा। उसके फलस्वरूप हल्दी घाटी का भीषण युद्ध हुआ।

पवनकुमार की सास ने और ससुर ने बहुत कुछ समझाया पर पवनकुमार ने भोजन नहीं किया। सास—ससुर समझ गये अब पवनकुमार को भोजन के लिये बाध्य नहीं किया जा सकता। पवनकुमार क्षत्रिय वीर हैं। उन्होने जो प्रतिज्ञा ले ली है उसका पालन किये बिना वे नहीं रहेगे।

महेन्द्र ने लज्जित भाव से उत्तर दिया—अजना किस ओर गई है इस बात पर हमने कभी ध्यान ही नहीं दिया।

पवनकुमार और प्रहस्त ने वन की ओर गमन किया। प्रहस्त ने निर्जन वन मे पहुच कर कहा इस सुनसान वन मे हम लोग कहा जाएगे? यहा कोई पुरुष भी तो दिखाई नही देता। ऐसी स्थिति मे अकेली स्त्रिया यहा कैसे रह सकती हैं?

पवनकुमार ने कहा—कुछ भी हो अपने को तो अजना का पता लगाना है। मेरी यह प्रतिज्ञा अटल है—**"कार्य वा साधयामि शरीर वा पातयामि"** अर्थात् या तो कार्य सिद्ध कर लूगा या फिर शरीर का त्याग कर दूगा।

दोनो मित्र आगे बढते गये। प्रहस्त को पवनकुमार की प्रतिज्ञा के कारण बडी चिन्ता हो गई थी। काफी आगे बढ जाने पर भी जब किसी मनुष्य का दर्शन वहा न हुआ तो पवनकुमार के दिल मे निराशा—सी उत्पन्न होने लगी। प्रहस्त ने उन्हे सान्त्वना देते हुए कहा—आप धीरज न त्यागे। हम लोग पुरुष हैं तो अजना देवी की खोज करने मे हमे पुरुषार्थ करना ही चाहिये।

प्रहस्त के प्रेरक वचन सुनकर पवनकुमार ने कहा—मित्र! इस सकट के समय तुम मेरी बहुमूल्य सहायता कर रहे हो और मेरे साथ—साथ कितने ही कष्ट सहन कर रहे हो। मैं तुम्हारा बहुत ऋणी हू। मित्र हो तो ऐसा ही हो।

सम्भव था कि पवनकुमार के प्रशसात्मक वचन सुनकर प्रहस्त को अभिमान हो आता लेकिन उसके हृदय मे लेशमात्र भी अभिमान उत्पन्न नही

हुआ। उसने सरलतापूर्वक यही उत्तर दिया—जब बसन्तमाला स्त्री होकर भी अजना देवी की इतनी सेवा कर रही है तो मैं पुरुष होकर आपकी थोडी—सी सेवा करू तो कौन बडी बात हुई? मैं तो अपने कर्त्तव्य का ही पालन कर रहा हू। इस विषय मे आप मेरा उपकार मानने का कष्ट न कीजिये।

दोनो मित्रो ने वन मे अजना की खूब खोज की पर कही पता नही चला। अन्त मे पवनकुमार ने कहा मित्र, मुझे तो ऐसा जान पडता है कि अजना अगर इस वन मे आई होगी तो जीवित ही नही रही होगी। या तो वह सिह या बाघ आदि हिसक पशुओ का आहार बन गई होगी या उसने स्वेच्छा से ही शरीर तज दिया होगा। ऐसी दशा मे अब मेरा भी जीवित रहना व्यर्थ है। जब अजना ही जीवित नही रही तो फिर मैं भी कैसे जीवित रह सकता हू? मित्र तुम पिताजी के पास जाओ और उनसे कह देना—पवनकुमार अब इस ससार मे नही है। जैसे आपने अजना का मोह छोड दिया है, उसी प्रकार पवन का भी मोह छोड दीजिये।

पवनकुमार का यह निराशाजनक कथन सुनकर प्रहस्त ने कहा—मित्र! आपको इस प्रकार कातर नही होना चाहिये। धीरज धरो, हिम्मत रखो। सब ठीक ही होगा। अपघात करने से कोई लाभ नहीं। इसके अतिरिक्त यह मान लेने का भी कोई कारण नही कि अजना देवी जीवित नही। सम्भव है वह जीवित हो और कहीं आपकी प्रतीक्षा कर रही हो। अगर वह जीवित होगी तो आपके अपघात करने के बाद उनकी क्या स्थिति होगी?

पवनकुमार—बात तुम्हारी यथार्थ है पर इस भयकर जगल मे उसका जीवित रहना कठिन है।

प्रहस्त—इस सबध मे अभी निश्चयात्मक कुछ भी नही कहा जा सकता। सम्भव है, कोई दैवी शक्ति प्रकट हुई हो और उनकी रक्षा भी हो गई हो। इसलिये आप अपघात करने का विचार एकदम छोड दीजिये। आज्ञा हो तो पिताजी के पास जाकर मैं समाचार कह देता हू। वे आकर जो आज्ञा दे, आप उसका पालन करना।

पवनकुमार को समझाकर प्रहस्त राजा प्रह्लाद के पास पहुचे। उसने राजा को सब समाचार सुनाये। यह भी कहा कि पवनकुमार निराश होकर अपघात करने के लिये तैयार हैं। आपके पहुचने तक मैं अपघात करने से उन्हे रोक आया हू। अब आपको जो उचित प्रतीत हो, कीजिए।

यह दु खद वृत्तान्त सुनकर राजा और रानी केतुमती के दु ख का पार न रहा। वे कहने लगे—हमारी एक भूल का परिणाम कितना भयकर हो रहा

हे। पवनकुमार के आने तक भी अजना को हमने न रखा और घर से निकाल दिया। इस भूल के कारण ही आज यह दुर्दिन देखना पड रहा हे। इस प्रकार पश्चात्ताप करता हुआ राजा प्रह्लाद प्रहस्त के साथ पवनकुमार के पास जाने को तेयार हुआ। दोनो उसी जगल की ओर रवाना हो गये।

इधर प्रहस्त के चले जाने के पश्चात पवनकुमार विचारने लगे—अपघात करने का यही सबसे अच्छा अवसर है। प्रहस्त के सामने अपघात करना कठिन है। इस समय वह चला गया हे। दूसरा देखने व रोकने वाला नहीं है। इसी मौके पर जीवन का अन्त कर डालना ठीक है। यह सोचकर पवनकुमार जेसे ही अपघात करने का उपक्रम कर रहे थे कि उसी समय राजा प्रह्लाद वहा आ पहुचे। पवनकुमार को मरने के लिये तेयार देखकर प्रह्लाद ने कहा—यह क्या कर रहे हो? क्या औरत के पीछे जान दी जाती है? अभी तक दुनिया मे सती होने की ही बात सुनी जाती थी, पर तुम सत्ता बनने को तेयार हो रहे हो।

पिता का उपालभ सुनकर पवनकुमार कुछ क्षण चुप रहे। फिर उदास और गम्भीर भाव से बोले अजना साधारण स्त्री नही थी, पिताजी! वह सती थी। आपने जेसे उसका वियोग सह लिया हे उसी प्रकार मेरा भी वियोग सह लीजिये। यही मेरी प्रार्थना हे।

राजा प्रह्लाद ने जरा गम्भीरता से कहा—बेटा इस प्रकार अधीर होने से क्या लाभ होगा? जरा धीरज धरो। वह सती थी तो शील के प्रताप से उसका सकट भी अवश्य टल गया होगा। वह जीती—जागती अपने घर लोटेगी।

पवनकुमार बोले—में नहीं समझता कि वह जीवित रही होगी ओर उसके विना म जीवित नही रह सकता।

प्रह्लाद—मगर थोडी प्रतीक्षा करने मे हर्ज क्या हे? मैं अभी उसकी खोज करता हू।

राजा प्रह्लाद ने चारो ओर अपने नोकर ओर गुप्तचर भेज। जिस अजना को किसी ने क्षण भर भी आश्रय देना उचित नही समझा था उसी अजना की तलाश मे आज राजा प्रह्लाद के आदमी चारो दिशाआ म फेल हुए थे। यह सत्य ओर शील का ही प्रताप था। वास्तव मे सत्य मे महान् शक्ति हे। सत्य के प्रताप से भगवान् भी मिल जात हैं। आज कहा जाता हे कि भगवान कहीं दृष्टिगोचर नहीं होत लकिन भल ही भगवान दिखाई न द मगर सत्य ता दिखाई दता ह न? शास्त्र मे कहा हे 'त सच्च खु भगव'। अर्थात सत्य

ही भगवान् है। सत्य की आवश्यकता तो नास्तिक भी स्वीकार करते है। भूख लगने पर नास्तिक भी भूख लगी है इस पकार कहकर सत्य ही का सहारा लेते हैं। इस पकार जिस सत्य का आस्तिक और नास्तिक–दोनो आश्रय लेते हैं उसे अपने जीवन मे स्थान देना बडा ही कल्याणकारी है। जीवन मे सत्य की सक्रिय साधना करने से परमात्मा का भी साक्षात्कार होगा।

## सम्मिलन

आखिर राजा प्रह्लाद का पयत्न सफल हुआ। उन्होने जिन लोगो को अजना की खोज करने भेजा था उनमे से एक ने आकर खबर दी, अजना अपने पुत्र के साथ इस समय हनुमत्पाटन मे है।

यह सुखद समाचार सुनकर राजा प्रह्लाद को कितनी प्रसन्नता हुई होगी यह कौन कह सकता है? पुत्र के प्राण बचे, पुत्रवधू की पुन प्राप्ति हुई और भी साथ ही पौत्र भी उन्होने पा लिया। राजा प्रह्लाद को इससे अधिक और क्या आनन्द हो सकता था।

राजा प्रह्लाद आज अत्यन्त प्रसन्न थे। समाचार पाते ही वे पवनकुमार के पास पवन की तरह तीव्र गति से दौड गये। पवनकुमार के पास पहुच कर वे बोले–बेटा चलो। अजना का पता लग गया है।

पवनकुमार सोचने लगे–पिताजी इस नाजुक मौके पर बनावटी बात नही कह सकते। फिर उनका प्रसन्न वदन ही उनकी बात की सच्चाई का प्रमाण दे रहा है। इस प्रकार विचार कर वह पिता के साथ चलने को तैयार हो गये।

राजा प्रह्लाद अपने परिवार के साथ हनुमत्पाटन के लिये रवाना हुए। अजना के मामा शूरसेन को राजा प्रह्लाद आदि के समाचार मिले तो अजना के पास पहुचे। अजना को सब समाचार सुनाकर उन्होने कहा–तुम्हारे प्रताप से आज प्रह्लाद राजा अचानक ही मेरे द्वार पर आ रहे हैं।

अजना की प्रसन्नता का पार ही नही था। उसने कहा–मामा यह मेरा नही आपका ही प्रताप है। वन मे पहुच कर आपने मेरी रक्षा न की होती तो आज यह सुअवसर ही न मिलता।

मामा ने सन्तोष के साथ कहा–बेटी यह सब तेरे सतीत्व की महिमा है।

इस प्रकार दोनो एक दूसरे को यश का भागी बताने लगे। इतने मे बसन्तमाला बीच मे बोल उठी—यह प्रताप तो उन मुनि महात्मा का है जिनके दर्शन वन मे हुए थे। उन महापुरुष का कथन बराबर सत्य सिद्ध हो रहा है।

अजना और उसके मामा ने बसन्तमाला के कथन का समर्थन किया। सभी मन ही मन महात्मा के प्रति विनीत श्रद्धाजलि अर्पित करने लगे।

राजा शूरसेन ने सारा नगर ध्वजा—पताकाओ से सजाया और राजा प्रह्लाद, राजकुमार पवन आदि का बडे ही ठाठ के साथ स्वागत किया।

पवनकुमार मन ही मन सोचने लगे—पिता की आज्ञा मानने से कल्याण होता है। यह शास्त्रवचन वास्तव मे सच्चा है। पिता की आज्ञा का उल्लघन करके मैंने प्राण त्याग दिये होते तो क्या स्थिति होती?

सब लोग राजा शूरसेन के महल मे आये। अजना आज खूब प्रसन्न थी। समय पर अजना और पवनकुमार का मिलन हुआ। दोनो एक दूसरे से प्रगाढ प्रेम के साथ मिले। दोनो के हृदय मे हर्ष का आवेग इतना प्रबल था कि इसके मारे किसी के मुख से कोई शब्द ही न निकल सका। दोनो एक दूसरे को देखते रहे मानो चिर पिपासु नेत्र अपनी प्यास बुझाने मे लगे थे। जब हर्ष की अधिकता होती है तो गला रुध जाता है। थोडी देर बाद पवनकुमार ने कहा—सकुशल तो हो न?

हर्ष के अतिरेक से अजना पवनकुमार के प्रश्न का उत्तर न दे सकी। इसी बीच बसन्तमाला भी वहा आ पहुची। पवनकुमार ने हसते हुए कहा—तुम्हारी सखी तो कुछ बोल ही नहीं सकती। तुम्ही अपनी मुसीबतो की कहानी सुनाओ।

बसन्तमाला को पिछली घटनाओ का स्मरण होते ही रोना आया। उसने कहा—हमारे ऊपर जो विपदाए पडीं उनकी बात न पूछिये। आपके जाने के बाद आपकी माताजी को सखी के गर्भ मे विषय म शका हुई ओर उन्होंने उन्हे घर से निकालकर बाहर कर दिया।

बोलने से मनुष्य के स्वभाव की परीक्षा हो जाती है। अमुक मनुष्य गम्भीर है या उच्छृखल ह यह जानने के लिये उसक थाड स बोल ही पर्याप्त हैं। गम्भीर मनुष्य छोटी—छोटी बाता की ओर ध्यान नही दत। बसन्तमाला दासी थी। उसमे अजना के समान गम्भीरता नहीं थी। इसलिय वह पवनकुमार से सभी छोटी—बडी बाते कहने म अपना गारव समझती थी। अजना एसी तुच्छ बातो को कहना अनावश्यक समझती थी।

बसन्तमाला कहने लगी–घर से निकलकर हम महेन्द्रपुर गई और फिर हम आदित्यपुर भी पहुची। लेकिन हमे कही भी आश्रय नही मिला। अजना देवी के पिताजी ने तो राज्य की सीमा मे भी न रहने का हुक्म दिया था। आखिर हम भूख–प्यास को झेलती वन मे पहुची। वन मे पहुचकर वहा के फलो–फूलो से भूख मिटाई। वन मे भटकते समय एक मुनि महात्मा के दर्शन हुए। उन महात्मा ने ही अजना देवी के भूत–भविष्य की बात सुनाई। उसी वन मे सिह की गुफा मे आपके इस तेजस्वी बालक का जन्म हुआ। तभी इनके मामा राजा शूरसेन विमान लेकर आ पहुचे। जैसे–तैसे कुछ शान्ति पाने की आशा बधी थी कि बीच मे एक भीषण घटना घट गई। आपका यह वज्रागी बालक खेलते–कूदता अचानक विमान से उछल पडा और नीचे जा गिरा लेकिन आप सब के पुण्य–प्रताप से उसे तनिक भी चोट नही पहुची। इतना ही नही वरन् जिस शिला पर बालक गिरा था, उसके टुकडे–टुकडे हो गये।

इस प्रकार कहकर बसन्तमाला हनुमानकुमार को उठा लाई और धीरे से उसे पवनकुमार की गोद मे रख दिया। अपने तेजस्वी बालक को इतनी दुर्घटनाओ के बाद देखकर पवनकुमार को कितना आनन्द हुआ होगा।

सभी लोग हनुमान के समान तेजस्वी और बलिष्ठ पुत्र चाहते होगे परन्तु तेजस्वी सन्तान प्राप्त करने के लिये पवनकुमार और अजना के समान ब्रह्मचर्य पालने का भी विचार करना चाहिये। उनके समान ब्रह्मचर्य का पालन शक्य न हो तो अन्तत परस्त्री को माता बहिन के समान मानने से शील गुण उत्पन्न होगा और शीलगुण के साथ अन्य अनेक सद्गुण उत्पन्न होगे। अतएव शीलगुण प्राप्त करने के लिये सदैव ऊची और पवित्र भावना बनानी चाहिये।

तेजस्वी बालक को देखकर और उसके पराक्रम की कथा सुनकर पवनकुमार ने कहा–यह बालक वास्तव मे बडा पराक्रमी जान पडता है।

अजना इस कथन का कुछ उत्तर दे, उससे पहले ही बसन्तमाला बोल पडी– 'उस समये ऐसे घोर सकट की हालत थी कि बालक का जन्मोत्सव तक न मना सकी' इतना कहकर फिर बसन्तमाला रोने लगी।

तब अजना ने कहा– 'तू फिजूल बाते करके क्यो रो रही है? मैं दिखावटी उत्सव को कोई महत्व नहीं देती। मैं तो अन्त करण से यही चाहती हू कि बालक मे सत्यशील आवे और यह भी अपने पिता के समान पराक्रमी बने।

इतना कहकर ओर वसन्तमाला को शान्त करके अजना ने पवनकुमार से कहा– आपने हमारा वृत्तान्त तो पूछ लिया पर अपने विषय मे कुछ भी न बताया। अब आप अपनी बीती भी सुनाइये।

अजना का कथन सुनकर पवनकुमार सोचने लगे–वास्तव म यह सती परदु ख मे दु ख और परसुख मे सुख मानने वाली हे। यह अपना वृत्तान्त न कहकर मेरा वृत्तान्त पूछती हे। इस प्रकार मन ही मन सोचकर वह अजना से कहने लगे–तुमसे विदा लेकर में रावण के पास पहुचा। रावण ने मुझसे कहा–तुम आये सो अच्छा ही हे, मगर जब वरुण पर विजय प्राप्त करके आओगे तब में तुम्हारा सत्कार करूँगा। आखिर मे वरुण के साथ युद्ध करने गया। युद्ध एक वर्ष तक चलता रहा। एक वर्ष बाद मेरी विजय हुई। मेंने खरदूषण को शत्रु के पजे से छुडाया। रावण मेरी विजय से अत्यन्त प्रसन्न हुआ। लोटने पर उसने मेरा खूब सत्कार किया।

युद्ध मे विजय प्राप्त करके जब में खुशी–खुशी घर आया तो तुम्हारे निकाले जाने का हृदयवेधी समाचार सुनने को मिला। में अपने मित्र प्रहस्त के साथ तुम्हारी खोज मे निकला। हम दोनो सीधे महेन्द्रपुर पहुचे पर वहा तुम्हारा पता नहीं लगा। वहा से निराश होकर भयानक वन म भटकते रहे। जब वहा भी तुम्हारा पता न मिला तो मुझे बडी निराशा हुई। निराशा से प्रेरित होकर मेंने प्राणत्याग करने का सकल्प कर लिया। अपना सकल्प जब मेंने प्रहस्त के सामने प्रकट किया तो वह बहुत दु खी हुआ। उसने मुझे समझाने का यत्न किया पर निराशा के अन्धकार मे मुझे कुछ सूझा नही। मेंने उसका कहना स्वीकार नहीं किया। आखिर उसने कहा–में आपके सकल्प की सूचना पिताजी को देकर आऊ तब तक आप प्राणत्याग न कर। मेंन यह स्वीकार किया किन्तु उसके चले जाने के बाद जब में अकला वन म रह गया ता फिर विचारो की आधी चलने लगी। सोचा–अभी एकान्त हे राकन वाला काई नही हे। प्रहस्त ओर पिताजी के आने से पहले ही अपने प्राणा का शरीर स मुक्त कर लेना अच्छा हे। यह सोचकर जेसे ही में अपन सकल्प का पूण करन क लिये उद्यत हुआ कि उसी समय पिताजी प्रहस्त के साथ आ पहुच। उन्हान मुझे प्राणत्याग नहीं करने दिया और आज हम लागा का मिलन का सुअवसर मिल गया।

पवनकुमार का वृत्तान्त सुन अजना क नत्रा म आसू आ गय। उसन कहा–मेरी तकदीर अच्छी थी कि एन माक पर पिताजी वन म जा पहुच। म परमात्मा आर अपने श्वसुरजी का उपकार मानती हू, जिन्हान मर सुहाग की रक्षा की।

पवनकुमार बोले मेरे हृदय मे तुम्हारे पति जो पेम जागृत हुआ, वह तुम्हारे सुन्दर शरीर के कारण नहीं वरन् सत्य और शील के कारण। मेरी भूल ने ही तुम्हे कष्ट मे डाला था। भूल का पायश्चित्त करने के निमित ही मै प्राणो का उत्सर्ग करना चाहता था।

धर्म का पालन करने के कारण ही आज हम अजना और पवनकुमार की पशसा करते हैं। राम की पशसा और रावण की निन्दा क्यो की जाती है? इसलिये कि राम मे धर्म और न्याय था किन्तु रावण मे धर्म और न्याय नही था। इससे भलीभाति सिद्ध होता है कि वास्तव मे व्यक्ति का स्वय कोई मूल्य नही है–मूल्य होता है उसके सद्‌गुणो का। गुण ही प्रशसापात्र होते हैं। अतएव पत्येक आत्महितैषी व्यक्ति को चाहिये कि वह धर्म और न्याय को अपने हृदय मे धारण करे। धर्म और न्याय को स्थान देने पर भी अगर कोई तुम्हारी प्रशसा नही करता तो न करे। तुम अपने हृदय मे इस प्रकार का विचार भी मत लाओ। दुनिया मे प्रशसा न होने पर भी धर्म और न्याय की आराधना निष्फल नही हो जायेगी। आगे चलकर एक–एक परमाणु का भी हिसाब होगा। इसलिये यह सोचकर हताश न होओ कि हमारी कोई गिनती ही नही करता। परमात्मा के यहा सबकी गणना है यह मानकर धर्म और न्याय को हृदय में स्थान देने का उत्साह पूर्वक प्रयत्न करो।

अजना और पवनकुमार को परमात्मा पर पूरी आस्था थी और इसी कारण वे दोनो अपने–अपने धर्म का पालन करने मे समर्थ हुए। परमात्मा सर्वज्ञ हैं ऐसा मानने से धर्म का पालन दृढता पूर्वक हो सकता है। जैसे सच्चा सेवक अपने स्वामी की अनुपस्थिति मे भी बराबर काम करता है उसी प्रकार सच्चा भक्त भी यही सोचता है कि मुझे दूसरा कोई देखे या न देखे, परमात्मा तो सभी जगह देखते ही है। जब जड मशीन भी अपना कार्य नियमित रूप से करती है तो क्या हम लोग चेतन विवेक विभूषित होकर भी जड मशीन की भाति भी अपना कार्य नियमित नही कर सकते? जब कोई देखे तो धर्म का पालन करे और जब देखने वाला न हो तो धर्म को धत्ता बता दे? सच्चे भक्त के लिये तो प्रतिक्षण धर्म तथा न्याय का आचरण करना ही बतलाया गया है। शास्त्र मे कहा है–

**'से दिया वा राओ वा एगओ वा परिसागओ वा सुत्ते वा, जागरमाणे वा।**

अर्थात दिन हो या रात हो अकेला हो या समूह मे हो सोता हो या जागता हो जो समान भाव से धर्म पालन करता है वही सच्चा साधु या भक्त है।

राजा महेन्द्र भी उस समय हनुमत्पाटन मे पहुच गये थे। उन्होने पवनकुमार को महेन्द्रपुर चलने का निमत्रण दिया और राजा प्रह्लाद ने घर चलने को कहा। पवनकुमार ने विचार किया–पिताजी का घर ही मेरा है। अतएव अपने घर न जा कर श्वसुर के घर जाना अनुचित है। ससुराल मे कितना ही आदर क्यो न होता हो, आखिर तो अपने घर ही जाना पडता है। ऐसी स्थिति मे पहले अपने घर ही जाना उचित है।

पवनकुमार और अजना, हनुमानकुमार और बसन्तमाला सहित प्रह्लाद राजा के साथ अपने घर के लिये रवाना हुए। राजा शूरसेन ने विचारा–यद्यपि राजा महेन्द्र के साथ मेरा सीधा सबध है, फिर भी उचित तो यह है कि पहले पवनकुमार अपने घर जाए। अतएव मैं कैसे कह सकता हू कि वह पहले ससुराल जाए? इस प्रकार विचार कर शूरसेन ने पवनकुमार आदि को प्रसन्नतापूर्वक विदा दी।

राजा प्रह्लाद के आजाद का इस समय क्या कहना है? वह बडी ही प्रसन्नता के साथ पवनकुमार आदि को साथ लेकर घर की ओर चले। अपने नगर के बाहर तक आकर रानी केतुमती ने सबका स्वागत किया और फिर पवनकुमार को सम्बोधित करके कहा–बेटा! मैं तो तुझे भूल गई थी पर मेरे सौभाग्य से तू मुझे नहीं भूला था। मैंने तेरे आने की राह न देखकर अजना को घर से बाहर निकाल दिया।

केतुमती इतना कह पाई थी कि अजना वहा आ पहुची। उसने केतुमती के चरणो मे प्रणाम किया। केतुमती का दिल भर आया। गद्गद् कठ से वह बोली–बहू! मेंने तुम्हे बहुत कष्ट पहुचाये हैं। तुमने मुझसे बहुत कहा पर मेंने तुम्हारी बात पर कान नहीं दिया इतने पर भी तुमने मेरा परित्याग नहीं किया, यह तुम्हारी उदारता हे। बेटी! तुम बहुत गुणवती हो जेसे नोका समुद्र से तारती हे उसी तरह तुमने भी हम सबको तार दिया है। ऐसा कहते–कहते केतुमती की आखो से आसू बरसने लगे।

अजना ने अपनी सास को आश्वासन देते हुए कहा–माताजी! आप जरा भी खेद न करे। वह सब तो मेरे ही कर्मों का भोग था। इसम तुम क्या करती?

अजना चाहती तो सास को उपालम्भ दे सकती थी और अपनी स्थिति पर गर्व कर सकती थी। मगर वह विचार–शील रमणी थी। इसी कारण उसने ऐसा नही किया। वह बोली–आपकी मरे ऊपर बडी कृपा थी। इसीलिये आपने उस समय मेरा कहना नही माना था। कदाचित उस समय

आपने मेरी बात मानली होती और मुझे बाहर न निकाला होता तो आज जो अपूर्व और अद्भुत आनन्द प्राप्त हो रहा है, सो कैसे प्राप्त होता? इस घटना से मेरी जो प्रशसा हुई है, वह आपकी कृपा का फल है।

केतुमती पहले सोचती थी कि अब सभी लोग अजना के पक्ष मे है इस कारण अब वह बैर का बदला लेगी, परन्तु उसके नम्रतापूर्ण वचन सुनकर केतुमती को निश्चय हो गया कि अजना अपनी शक्ति से किसी को कष्ट नही पहुचाना चाहती।

अजना ने रागद्वेष पर बहुत कुछ विजय प्राप्त करली थी। यही कारण है कि वह भयकर से भयकर और अनुकूल से अनुकूल परिस्थितियो मे समभाव रख सकी। केतुमती पर अजना को क्रोध आना स्वाभाविक था। लेकिन उसने क्रोध न करके उलटा उपकार माना। वह कहती थी–सास ने मेरी परीक्षा की है। ईख की प्रशसा इसी कारण होती है कि घानी मे पेरने पर भी वह मिठास नही छोडती। सोने की प्रशसा तभी होती है जब वह ताप–कषछेद द्वारा शुद्ध होता है। जैसे विपत्ति सहने पर भी ईख और सोना अपना गुण नही त्यागते, उसी प्रकार अजना ने भी अपने सद्गुणो का परित्याग नही किया। क्या अजना के इस विवेकपूर्ण व्यवहार का असर दूसरो पर नही पडा होगा? अजना की उदारता देखकर सभी लोगो ने विचार किया होगा कि शक्ति होने पर भी क्षमा करना ही सच्ची क्षमा है।

सबने अपने दिल की बाते एक दूसरे से कह ली और परस्पर क्षमायाचना भी करली। इसके बाद केतुमती ने प्रह्लाद से कहा–अब पवनकुमार सब प्रकार से योग्य हो गया है। अजना भी योग्य है और फिर हमे पौत्र–रत्न भी प्राप्त हो गया है। अब हमे ससार व्यवहार मे ही नही फसे रहना चाहिये। अब अपने कधो का भार पवनकुमार और अजना को सौंपकर हम लोगो को आत्म कल्याण मे सलग्न होना चाहिये।

पहले के लोग पुत्र के योग्य होते ही अपने गृहस्थ जीवन का भार उसके सुपुर्द करके आत्म–कल्याण की आराधना मे सलग्न हो जाते थे। वे लोग आजकल के लोगो की तरह मरते दम तक हाय–हाय नही करते थे और न हाय–हाय करते मरते थे। उनके त्याग का प्रभाव उनकी सतान पर भी पडता था और फिर सतान भी यथा समय इसी त्याग के आदर्श का अनुकरण करती थी। किन्तु आजकल पुत्र–पौत्र के योग्य हो जाने पर भी लोग मरते समय तक सासारिक प्रपचो मे फसे रहते हे और हाय–हाय करते हुए ही मौत के शिकार होते हे। माता–पिता के इस व्यवहार का प्रभाव उनकी सन्तान पर

पडे बिना कैसे रह सकता है? नतीजा यह होता है कि सन्तान भी सासारिक कार्यों मे फसी रहना पसन्द करती है ओर अन्त मे वह भी झूर–झूरकर मरती है। माता–पिता त्याग के आदर्श का अनुकरण करे तो सतान त्याग का महत्व समझे और त्याग का अनुकरण करे।

एक आदमी हाय–हाय करते मरने का आदर्श अपनी सतान के सामने उपस्थित करता है और दूसरा आदमी त्याग का आदर्श रखता है। इन दोनो मे कौन अपनी सतान के सामने ऊचा आदर्श उपस्थित करता हे? इस प्रश्न के उत्तर मे आप यही कहेगे कि जिसने त्याग का आदर्श उपस्थित किया है, उसीने अच्छा काम किया है। अगर वास्तव मे ही आपको यह बात अच्छी लगती हो तो आप भी अपनी सतान के सामने यही आदर्श रखिए।

## हनुमान की वीरता

राजा प्रह्लाद पवनकुमार को राजपाट सौंपकर केतुमती के साथ आत्मा का कल्याण करने के लिये वन मे गये। जब माता पिता वन मे चले गये तो पवनकुमार ने अजना से कहा–अब हम लोगो पर राज्य सबधी कर्त्तव्य का भार आ पडा है हमे क्या करना चाहिये?

अजना–हम लोगो के सामने माता–पिता ने त्याग का जो आदर्श उपस्थित किया हे उसी आदर्श के अनुसार हमे भी एक दिन हनुमान कुमार को राजपाट सौंपकर आत्मकल्याण करना चाहिये।

इस प्रकार अजना ने अपने हृदय की उच्च भावना व्यक्त की। उसने यह नही कहा कि माता–पिता के वन चले जाने के कारण अब हमे स्वतन्त्रता मिल पाई हे, इसलिये स्वतन्त्र होकर राजकीय वेभव भोगना चाहिये। ऐसी खराब भावना न करके ऊची भावना रखने के कारण ही अजना महासती वन सकी थी।

पवन कुमार ओर अजना हनुमान कुमार को उसके योग्य शिक्षा दन लगे।

यहा एक प्रश्न किया जा सकता है। वह यह हे कि–राजा प्रह्लाद पवन कुमार को राज्य भार सोंपकर वन मे चले गये और पवन कुमार हनुमान कुमार को सोंपकर जाने का विचार रखते हैं तो पहले ही राजपाट त्याग कर या स्वीकार ही न करके सयम क्यो नहीं धारण करते? इस प्रश्न का उत्तर यह हे कि शास्त्र मे कहा है कि पुत्र को राज्यासन पर स्थापित करने क वाद दीक्षा ली। शास्त्र के इस उल्लेख मे वहुत कुछ रहस्य छिपा हुआ ह। इस उल्लेख

से स्पष्ट जान पडता है कि ससार का भार किसी को सौपे बिना यो ही भाग जाना कोई बुद्धिमत्ता नही है। ऐसा करने से आत्मा का कल्याण तो होगा मगर अपना भार किसी को सौपने की व्यवस्था किये बिना ही चल देने से दूसरो पर इसका क्या प्रभाव पडेगा? इस बात को नजर के सामने रखकर अपने भार की समुचित व्यवस्था करने के पश्चात् ही सयम लिया जाता था। शास्त्र मे ऐसा ही आदर्श उल्लिखित हुआ देखा जाता है। आनन्द श्रावक ने भी अपने कुटुम्ब–परिवार के लोगो को इकट्ठा करके और उन्हे भोज देकर कहा था–अब मैं अपने स्थान पर अपने पुत्र को नियुक्त करता हू। इसलिये आपको जो कुछ पूछना हो, इसी से पूछना। मैं तो भगवान् महावीर का मार्ग ग्रहण करता हू। इस पकार आनन्द श्रावक ने आगे–पीछे की व्यवस्था करने के बाद ही ग्यारह प्रतिमाए धारण की थी। शास्त्रकार आनन्द श्रावक के चरित को आदर्श बतलाते हैं। व्यक्तिगत बात अलग है किन्तु समुचय रूप से तो यही राजमार्ग है। शास्त्र मे बतलाये हुए इस राजमार्ग पर चलने के विचार से ही पवनकुमार तथा अजना भी हनुमान को राजपाट सौंपकर सयम की आराधना द्वारा आत्मा का कल्याण करने की भावना रखते थे।

पवनकुमार के इस आदर्श को दृष्टि के सामने रखो और पुत्र जब योग्य हो जाय तो अपने कर्त्तव्य का भार उसे सौपकर आत्मकल्याण का मार्ग स्वीकार करो। इसी मे मनुष्य का सच्चा और शाश्वत हित है। तृष्णा मे फसे रहकर आखिर हाय–हाय करते हुए मरने मे न तुम्हारा हित है और न तुम्हारे कुटुम्ब का ही।

पवनकुमार जब राजा थे तब वरुण और रावण के बीच फिर झगडा पैदा हो गया। वासुदेव के अधीन रहने वाले राजा तो शान्त रहते हैं किन्तु प्रतिवासुदेव के राज्य मे एक न एक झगडा फसाद होता ही रहता है। रावण ने वरुण को दबाने के लिए अपनी शक्ति का प्रयोग किया लेकिन वह वरुण को जीत न सका। तब किसी ने रावण को सलाह दी वरुण को जीतने के लिये राजा पवनकुमार को बुलाना चाहिये। पहले भी उन्होने ही उसे परास्त किया था।

पवनकुमार को बुलाने की सलाह रावण को भी पसन्द आई। उसने पवनकुमार को ही बुलावा भेजा। पवनकुमार यद्यपि धर्म को जानते थे किन्तु स्वामी की आज्ञा का पालन करना आवश्यक मानते थे। वरुणनाग नतुआ श्रावक था और बेला बेला का पारणा करता था, फिर भी जब राजा चेटक ने उसे युद्ध मे जाने का आदेश दिया तब वह पारणा करने के लिये भी नही

रुका। वह दो के बदले तीन उपवास करके स्वामी की आज्ञा पालने के लिये तत्काल युद्ध के लिये तैयार हो गया। इस प्रकार पहले के लोग अपना ही स्वार्थ न देखते हुए स्वामी की आज्ञा का पालन करना भी अपना कर्त्तव्य समझते थे।

रावण का बुलावा आने पर पवनकुमार युद्ध मे जाने के लिये तैयार हुए। कुमार हनुमान को पता चला कि पिताजी रावण की तरफ से वरुण के साथ युद्ध करने की तैयारी कर रहे है। उन्होने सोचा—मेरे होते हुए पिताजी को युद्ध मे जाने की क्या आवश्यकता है? मेरे पिताजी अपने पिताजी को रोककर स्वय युद्ध मे गये थे तो मैं अपने पिताजी को रोक कर स्वय क्यो न जाऊ? वह युद्ध करने जाए और मैं घर मे बैठा रहू, यह उचित नही है। इस प्रकार विचार करके हनुमानकुमार अपने पिता के पास पहुचे। वे कहने लगे—आपको युद्ध मे जाने की क्या आवश्यकता है? जब मैं जाने को प्रस्तुत हू तो आपके जाने की आवश्यकता ही क्या है? अबकी बार मैं ही जाऊगा।

हनुमान की वीरतापूर्ण वाणी सुनकर पवनकुमार ने कहा— बेटा अभी तू बहुत छोटा हे। अभी तू युद्ध करने और शत्रुओ के आघातो को सहन करने के योग्य नहीं हुआ है। इस छोटी—सी उम्र मे तुझे युद्ध करने नही भेजा जा सकता।

हनुमान—आप मुझे छोटा न समझिये। मेरी उम्र भले ही थोडी हो पर मेरा पराक्रम शत्रुओ से जरा भी कम नहीं है। अकुश छोटा—सा होता हे लेकिन वह मदोन्मत्त हाथियो को अपने वश मे कर सकता हे। इसी प्रकार मैं भी वरुण को वश मे कर लूगा। आप मुझे युद्ध के लिये जाने की आज्ञा दे दीजिये।

पवनकुमार सोचने लगे—'हनुमान बालक होने पर भी वीर हे। उसके वचनो से ही वीरता टपकती हे। सिद्धान्तो मे कहा हे कि वीर की वीरता और कायर की कायरता उसके वचनो से ही झलक पडती हे।

हनुमान की वीरतापूर्ण बात सुनकर पवनकुमार को हर्ष ता हुआ लेकिन उसकी बालक—अवस्था देखत हुए अकेले को भेज दन की हिम्मत वह न कर सके। उन्होने सोचा—बालक हनुमान मेरे ही समान वीर हे लकिन वह वीर वरुण को कैसे जीत सकेगा? कदाचित हार गया ता मरी प्रतिष्ठा म बटटा लगेगा आर न जाने क्या अमगल हा जाय?

हनुमान अपने पिता के मन की बात भाप गय। उन्हान विनयपूर्वक कहा—पिताजी मालूम होता ह आपका मरी वीरता क विषय म सन्देह है। लेकिन मैं विश्वास दिलाता हू युद्ध मे मैं अवश्य ही विजयी हाकर लौटूगा।

जैसे आप छोटी उम्र मे युद्धक्षेत्र मे गये थे और विजयी होकर लौटे थे, उसी पकार मैं भी युद्धक्षेत्र मे अपनी वीरता का परिचय दूगा और विजय प्राप्त करके चारो दिशाओ मे आपकी कीर्ति–पताका फहराऊगा।

पवनकुमार हनुमान की वीरता और उत्साह पूर्ण बाते सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुए। उन्होने उसे युद्ध के लिये जाने की आज्ञा दे दी। पिता की आज्ञा पाते ही हनुमान ने जाने की तैयारी शुरू कर दी। अपनी सेना तैयार की और माता–पिता को वन्दन करके वरुण के साथ युद्ध करने के लिये रवाना हुए।

उधर वरुण भी युद्ध के लिये अपनी सेना तैयार कर रहा था। जब उसे विदित हुआ कि पवनकुमार के बदले उसका किशोर वयस्क पुत्र हनुमान युद्ध करने आ रहा है तब वह मन ही मन मुस्कराया और कहने लगा– जान पडता है पवनकुमार युद्ध से डर गया है और इसी कारण वह अपने कोमल–काय पुत्र को भेज रहा है। हाय कितना निर्दय है वह जो मौत के भय से स्वय महल मे बैठा है और अपने नादान बालक को भेज रहा है। खैर, पवनकुमार स्वय आया होता तो युद्धक्षेत्र मे मैं उसके दात खट्टे कर देता लेकिन उस छोटे–से बालक के सामने मै क्या युद्ध करू। उसे तो मैं यो ही मसल सकता हू। पर ऐसा करने से दुनिया मे मेरी प्रशसा के बदले निन्दा ही होगी।

इस प्रकार विचारकर वरुण ने हनुमान के सामने युद्ध के लिये अपने पुत्रो को ही भेजने का विचार किया। वरुण ने अपने पुत्रो के सामने यह चर्चा की तो वे भी लडने को तैयार हो गये। वे कहने लगे–पिताजी! हम लोग रण मे विजय प्राप्त करके लौटेगे। इस प्रकार वरुणपुत्र भी रवाना हुए।

हनुमान युद्धकला मे प्रवीण थे। प्राचीनकाल मे युद्धकला भी सिखलाई जाती थी। उस समय आज की भाति उत्साहहीन बनाने वाली शिक्षा नही दी जाती थी वरन ऐसी शिक्षा दी जाती थी जिससे विद्यार्थी वीर, धीर और गम्भीर बने।

हनुमान ने विद्याबल से सेना की ऐसी सुन्दर व्यूहरचना की थी कि शत्रुसैन्य को चारो ओर से घेर कर परास्त किया जा सके। उधर वरुण पुत्र भी अपनी सेना के साथ रण क्षेत्र मे आ पहुचे। सेनाओ मे मारकाट आरम्भ हो गई। वरुणपुत्र आरम्भ मे बडे उत्साह के साथ जूझे। हनुमानकुमार ने ऐसी योजना की थी कि शत्रुसेना ज्यो–ज्यो बीच मे आती गई त्यो–त्यो उनकी सेना पीछे हटती गई। यह देखकर वरुणकुमारो ने समझा कि हनुमान की सेना भाग रही है। लेकिन जब हनुमान ने देखा कि शत्रुओ की सेना युद्धभूमि के

बीचो–बीच आ पहुची है तब उन्होने चारो ओर से इतना प्रबल आक्रमण किया कि शत्रु–सेना घबरा उठी और इधर–उधर भागने लगी। वीर हनुमान ने अपनी सेना के वीरो को आज्ञा दी कि वरुणपुत्रो को पकड लिया जाय। आज्ञा पाते ही वरुणकुमार के पुत्र कैद कर लिये गये। उन्हे नागपाश मे बाध दिया गया। नायको के कैद हो जाने पर सेना कब ठहर सकती थी? वह इधर–उधर भाग खडी हुई। इस प्रकार वीर हनुमान ने युद्ध कौशल से तथा विद्याबल से शत्रुओ पर विजय प्राप्त की। हनुमान को विजयी हुआ देखकर रावण ने उसे खूब शाबाशी दी। उसका अच्छा आदर–सत्कार किया।

अपने पुत्रो के कैद होने का समाचार पाकर राजा वरुण उन्हे छुडाने और युद्ध करने के लिये आया। वरुण अब भी यही समझता था कि बालक हनुमान को जीत लेना तो खिलवाड के समान है।

वरुण को युद्धक्षेत्र मे आते देख कुमार हनुमान प्रसन्न हुआ। वह सोचने लगे– अच्छा हुआ जो स्वय वरुण आ गया। मुझे तो इन्ही से मतलब है। मैं वरुण को ही कैद करना चाहता था।

वरुण को युद्धक्षेत्र मे अकेला आते देख हनुमान ने विचार किया–वरुण अकेला है इसलिये उसे वशमे करने के लिये विद्याबल की सहायता लेना उचित नहीं है ओर उसने विद्याबल की सहायता लेना छोड दिया।

उधर वरुण ने देखा बालक हनुमान अकेला है और वह रथ मे नही बैठा है, तो फिर उससे बडा होकर मैं रथ मे बैठकर युद्ध केसे कर सकता हू? इस तरह विचार करके वरुण भी रथ से नीचे उतर पडा।

हनुमान और वरुण मे मल्लयुद्ध होने लगा। कभी हनुमान नीचे गिर पडते तो कभी वरुण नीचे आ पहुचते। थोडी देर इसी तरह युद्ध होता रहा। परन्तु हनुमान आखिर अल्पवयस्क ठहरे और वरुण प्रोढ। वरुण ने हनुमान को पछाड दिया। वह हनुमान की छाती पर चढ बेठा और उसके बाल खीचन लगा। रावण यह सब दृश्य देख रहा था। उसने सोचा–हनुमान की हार मरी ही हार होगी। यह सोचकर उसने हनुमान को ललकारा। रावण की ललकार सुनते ही हनुमान मे दुगुणा साहस और बल आ गया। उसने ऐसा जार मारा कि वरुण नीचे आ गया और हनुमान उसकी छाती पर चढ बेठे। अन्त म वरुण भी केद कर लिया गया।

वरुण जब कद हो चुके तो उन्हे बडी उदासी आई। वह सोचन लगे–चाहे हनुमान ने वश मे किया हो चाहे रावण ने लकिन वास्तविकता यह है कि मैं पराधीन हो चुका हू। अब मुझे रावण के अधीन होकर रहना पडगा।

अब क्या उपाय किया जाय कि मैं पराधीन न बनू और रावण के सामने सिर न झुकाना पडे।

अन्त मे वरुण ने मन ही मन निश्चय करके कहा–'महाराज! भले ही आप मेरे प्राण ले ले पर मैं परमात्मा के सिवाय किसी दूसरे के सामने मस्तक नही झुका सकूगा। अगर आप मुझे बन्धनमुक्त करदे तो मैं सयम स्वीकार कर आत्मा का कल्याण करना चाहता हू।

वरुण की बात सुनकर हनुमान ने रावण से कहा–जो पुरुष सयम स्वीकार करना चाहता है उसे बन्धन मे रखना योग्य नहीं है। अतएव राजा वरुण को मुक्त कर देना चाहिये।

हनुमान की सलाह मानकर रावण ने वरुण को मुक्त कर दिया। वरुण ने उसी समय सयम ग्रहण कर लिया। सयमधारी वरुण मुनि को रावण, और हनुमान आदि ने वन्दन किया। वन्दन करने के बाद वरुण मुनि ने रावण से कहा–आपका मान अखड रहा।

सयम का भली भाति पालन करते हुए वरुण मुनि ने आत्मा के कल्याण के लिये अन्यत्र विहार कर दिया।

वरुण मुनि के विहार होने के पश्चात् रावण वरुण के नगर मे गया। उनके पुत्रो को राज्यासन पर आसीन किया और अपनी अधीनता स्वीकार कराई। वरुणकुमारो ने विचार किया–हनुमान बालक होने पर भी अत्यन्त पराक्रमी हैं अगर अपनी बहिन का विवाह उसके साथ कर दिया जाय तो अच्छा होगा। आखिर हनुमान के साथ लग्न सम्बन्ध कर दिया गया। उन्होने रावण से कहा अब आपके साथ हमारा ऐसा सबध जुड गया है कि भविष्य मे विग्रह होने का कोई कारण उपस्थित न होगा।

इस विवाह सबध से रावण भी बहुत प्रसन्न हुआ। रावण, हनुमान को अपने साथ लका ले गया और वहा उनका दिल खोलकर सत्कार किया। उसने कहा–हनुमान कुमार! तुमने राजा वरुण को जीता है, इसलिये तुम्हे धन्यवाद देता हू।

हनुमान ने कहा–वरुण के विजेता आप हैं, मैं नही। मैं तो अभी बालक हू। इस प्रकार दोनो एक दूसरे को विजय का यश देने लगे।

आज तो यह हालत है कि दूसरो के किये काम को लोग अपना प्रकट करके स्वय यश लूटना चाहते हैं और अहकार मे फूले नहीं समाते। लेकिन वास्तव मे महान् है वह जो अहकार पर विजय प्राप्त करता है।

हनुमानकुमार के बर्त्ताव से अत्यन्त प्रसन्न होकर रावण ने उन्हे कुण्डल भेट किये और एक बडी जागीर पुरस्कार मे दी। इतना ही बस न

समझ कर रावण ने अपनी बहिन की लडकी खरदूषण की पुत्री का विवाह भी हनुमान के साथ कर दिया। खरदूषण ने यह सोचकर कि हनुमानकुमार के पिता ने ही मुझे एकबार बन्धन से छुडाया था, प्रसन्नता पूर्वक अपनी पुत्री उन्हे ब्याह दी। वास्तव मे कोन ऐसा बुद्धिमान होगा जो हनुमानकुमार जैसे पराक्रमी शूरवीर को अपनी कन्या न देना चाहे?

रावण और हनुमान परस्पर एक दूसरे को विजय का यश फिर देने लगे। इससे यह बात स्पष्ट हो जाती है कि उन दोनो मे अहकार नहीं था। रावण मे जब तक अहकार का उदय नहीं हुआ था, तब तक हनुमान ने उसका साथ दिया। बाद मे जब उन्होने समझा कि रावण अब अहकार का पुतला बन गया है तो उसका साथ छोड दिया। उसने अहकारहीन राम का साथ दिया।

यह बात ध्यान मे रखकर अहकार का त्याग करना ही उचित है। असल मे देखा जाय तो अहकार को जीत लेने पर ही भगवान् की उपासना हो सकती हे। निरहकारी ही परमात्मा का शरण–ग्रहण कर सकता है।

## प्रवृज्या

कुछ दिनो बाद रावण से विदा लेकर हनुमानकुमार अपने घर लौटे। पवनकुमार ने बडे प्रेम से उनका स्वागत किया। अजना भी समस्त परिजनो को देखकर प्रसन्न हुई। वह सोचने लगी अब दुनियादारी के पचडो मे ही मुझे नहीं पडा रहना चाहिये किन्तु आत्मा के कल्याण की ओर ध्यान देना चाहिये।

इस गहरे विचार के कारण पिछली रात मे उसकी नीद टूट गई। धर्म जागरण करती–करती वह सोचने लगी–पुत्र ने जो विजय प्राप्त की हे उससे क्या मेरी आत्मा की विजय हो सकेगी? इस समय मुझे जो भी सुख–सामग्री प्राप्त हुई हे, वह सब पहले की करनी का फल हे। लेकिन उस करनी को इस तरह सासारिक कार्यो मे ही खर्च कर देना उचित नही हे। उसी करनी की सहायता से आत्मकल्याण करना उचित हे। अगर इस समय यह न किया तो फिर कब ऐसा सुअवसर मिलेगा?

इस प्रकार विचार कर अजना सती पवनकुमार के पास गई। वह दोनो हाथ जोडकर उनके सामने खडी हो गई। पवनकुमार ने पूछा–कहो क्या बात हे? आज इस प्रकार प्रार्थी बनकर आने का क्या प्रयोजन हे?

अजना–आपसे कुछ याचना करने आई हू। किसी चीज की आवश्यकता न होती तो इस समय प्रार्थना करने आती ही क्या?

पवन.–तो कहो क्या इच्छा हे?

अजना—आपकी आज्ञा हो तो मैं धर्मकरनी मे लग जाना चाहती हू।

पवन॰—धर्म करने की मनाई कब है? खूब किया करो न।

अजना—मेरी इच्छा है कि समस्त सासारिक बन्धनो को त्याग कर एकमात्र धर्मक्रिया मे ही अपना शेष जीवन व्यतीत करू।

पवनकुमार अजना का आशय समझ गये। बोले—अजना, अचानक ऐसा विचार तुम्हारे हृदय मे कैसे उत्पन्न हुआ? पुत्र अभी छोटा है और नई बहुए घर पर आई हैं। यह तो आनन्द करने का अवसर है। आनन्द के इस अवसर पर तुम्हे विरक्ति का विचार क्यो आ रहा है? क्या घर मे रहकर ही धर्मक्रिया नही की जा सकती?

अजना—ससार मे ऐसे—ऐसे प्रलोभन हैं कि उनमे फस जाने पर एकाग्र भाव से धर्म की साधना नहीं हो सकती। कदाचित् आपका विचार मुझे सयम ग्रहण करने से रोकने का हो तो मै रुकने को भी तैयार हू, मगर इस शर्त पर कि आप मेरी मृत्यु रोक दे।

पवन॰—मृत्यु को रोकने की शक्ति तो किसी मे भी नही है। कौन जानता है कि कब काल आ जायेगा और कब किसको उठा ले जायेगा? काल स्वछन्द विहारी है। वह न रोकने से रुकता है और न बुलाने से आता ही है।

अजना—अगर आप काल को नही रोक सकते तो फिर मुझे सयम लेने से क्यो रोकते हैं? मीरा ने भी कहा था—

**परणवु तो प्रीतम प्यारो अखंड अहवात—**
**म्हारा राडवानो भय टालो रे।**

इसी प्रकार सती अजना ने कहा—पतिदेव! काल आकर कदाचित् आपको उठा ले जायेगा तो मुझे वैधव्य की वेदना भोगनी पडेगी और कदाचित् मुझे उठा ले गया तो आपको विधुरता की व्यथा होगी। ऐसी अवस्था मे काल के आने से पहले ही आत्मकल्याण कर लेना योग्य है। काल का भरोसा ही क्या है?

अजना का न्याययुक्त कथन सुनकर पवनकुमार को भी ठीक जचा। उन्होने अजना से कहा—थोडे दिन ठहर जाओ। फिर हम दोनो साथ—साथ सयम स्वीकार करेगे।

अजना—आपका कहना ठीक है। परन्तु जिसने मृत्यु को जीत लिया हो जो मृत्यु के आने पर भागकर बच सकता हो जिसकी मृत्यु के साथ मित्रता हो या जिसे मृत्यु का भय न हो वह थोडे दिन राह देखे तो ठीक भी कहा

जा सकता है परन्तु मैं नहीं जानती कि मेरी मृत्यु कब आने वाली है? ऐसी दशा मे मैं समय का दुरुपयोग कैसे कर सकती हू?

पवनकुमार अजना की युक्तियुक्त बात का क्या उत्तर देते? उन्होने सोचा—जब अजना सयम स्वीकार कर रही है तो मैं गृहस्थी मे रहकर क्या करूगा?

पति—पत्नी—धर्म कैसा होता है, यह बात इस घटना से भलीभाति समझ मे आ जाता है। अजना सती ने जैसे पत्नी धर्म का आदर्श उपस्थित किया है, उसी प्रकार पवनकुमार ने पतिधर्म का ज्वलत उदाहरण सामने रख दिया है।

आज के पति—पत्नी धर्म को भूल रहे हैं। इसी कारण ससार मे दाम्पत्य जीवन दु खपूर्ण दिखाई देता है। आज साधारण तौर पर यह रिवाज चल पडा है कि पति एक पत्नी के मर जाने पर दूसरी और दूसरी के मर जाने पर तीसरी ब्याह लाता है। मगर यह अन्याय है। पुरुष अपनी स्त्री को तो पतिव्रता देखना चाहते हैं पर स्वय पत्नीव्रतधारी नहीं बनना चाहते। पुरुषो ने अपनी सुख—सुविधा के अनुकूल नियम घड लिये हैं। परन्तु शास्त्रकार स्त्री और पुरुष के बीच किसी प्रकार का अनुचित भेद न करते हुए, समान रूप से पुरुष को पत्नीव्रत और स्त्री को पतिव्रत पालने का आदेश देते हैं। शास्त्रकार उत्सर्ग मार्ग के रूप मे ब्रह्मचर्य पालन का आदेश देते हैं। अगर पूर्ण ब्रह्मचर्य पालने की शक्ति न हो तो पुरुष को पत्नीव्रत और स्त्री को पतिव्रत पालन करने के लिए कहते हैं। लेकिन पुरुष अपने आपको स्वस्त्रीसन्तोषव्रत से मुक्त समझते हैं और सिर्फ पत्नी से स्वपतिसन्तोषव्रत पालन कराना चाहते हैं। वे यह नहीं सोचते कि जब हम अपने व्रत का पालन नही करते तो स्त्री से यह आशा कैसे रख सकते हैं कि वह अपने व्रत का पालन कर ही। अतएव पुरुषो और स्त्रियो के लिए उचित मार्ग यही है कि दोनो अपने—अपने व्रत का पालन करे। जो व्रत का भली—भाति पालन करता है उसका कल्याण अवश्य होता है।

अजना सती के साथ पवनकुमार भी सयम स्वीकार करने के लिये तैयार हो गये। हनुमानकुमार को पता चला कि माता—पिता सयम स्वीकार करने के लिये तैयार हैं तो वह अपनी माता के पास पहुच। माता को प्रणाम करके उन्होने कहा— माताजी! आप मुझ बालक का परित्याग करके कहा जा रही हैं? घर मे रहकर आप धर्म—ध्यान कर सकती हैं। यहा धर्म—ध्यान के लिये कौन मनाई करता है?

अजना ने कहा—पुत्र, तुम व्यर्थ मोह मे पड रहे हो। क्षत्रिय सग्राम से भय नही खाते। मैं तुझे युद्ध मे जाने से रोकती तो क्या मैं वीरमाता कहला सकती थी? अगर नहीं तो तू मुझे क्यो रोकता है? मैं कर्मशत्रुओ को जीतने के लिये युद्ध मे जा रही हू। ऐसे मौके पर तू अपने को छोटी उम्र का कह कर मुझे दीक्षा लेने से रोकना चाहता है। यह क्षत्रिय पुत्र को शोभा नही देता। काल निर्दय है और शरीर दुर्बल है। कोई नही जानता कि कराल काल का कब आक्रमण हो जायेगा। ऐसी दशा मे कर्मशत्रुओ को जीतने के लिये जाती हुई अपनी माता को रोकना और वीरपुत्र होकर कायरता दिखलाना उचित नही है।

हनुमान धीर—वीर थे। वह समझ गये कि अब माता—पिता की रुचि गृहस्थ होकर रहने की नही हैं और बिना इच्छा के उन्हे रोक रखना उचित नही है। यह सोच कर दीक्षा महोत्सव करने की तैयारिया आरम्भ की। पवनकुमार और अजना ने यथा समय भावपूर्वक सयम अगीकार किया। हनुमान ने सोचा—अब मुझे माता के दर्शन कब होगे? यह सोचकर उन्होने माता के केश अपनी गोद मे ले लिये और उन्हे घर ले आये। उनकी धारणा थी कि जब—जब मैं इन केशो को देखूगा, तब—तब मुझे माता का स्मरण हो आयेगा और माता के केशो का दर्शन भी होगा।

अजना और पवनकुमार सयम का बराबर पालन करने लगे। सयम का विधिपूर्वक पालन करके अजना सती आयु का क्षय होने पर स्वर्ग गई और वहा से उनका जीव महाविदेह क्षेत्र मे जन्म लेकर मोक्ष प्राप्त करेगा।

यहा अजना सती की कथा समाप्त होती है। कथा का सार यही है कि जो मोह पर विजय प्राप्त करके धर्म पर दृढ श्रद्धा रखेगा और धर्म के मार्ग पर चलेगा वह अवश्य ही शाश्वत कल्याण का भागी होगा।

---

# सकडाल पुत्र

## श्रावक

ससार मे विरोधी–पक्ष सदा से चला आता है और किसी अपेक्षा से उसका होना भी आवश्यक है। बिना विरोधी–पक्ष के अच्छे–बुरे या हेय–उपादेय की पहचान नहीं हो सकती। यदि 'रात' न हो तो दिन को 'दिन' नाम से कोई न पुकारे। इसी प्रकार यदि विरोधी–पक्ष न हो तो वास्तविकता का कोई महत्व भी न रहे। उदाहरण के लिये 'झूठ' है , तभी 'सत्य' पहिचाना जाता है और उसका महत्व भी है। यदि झूठ न हो तो सत्य को केसे पहिचाना जा सकता है और उसका महत्व भी क्यो हो ? इससे सिद्ध हुआ कि वास्तविकता का कोई महत्व विरोधी–पक्ष के विना नहीं रहता है।

धर्म का विरोधी अधर्म हे। 'अधर्म' को पर्याय से ही 'धर्म जाना जाता है ओर उसका महत्व है। अधर्म से घवरा कर ही प्राणी धर्म की शरण लेता है। प्राणी, जव देख लेता है कि अधर्म से मेरी हर प्रकार हानि हे, मुझे सब तरह से अशाति है तभी वह धर्म का महत्व जान कर धर्म को उपादेय भी मानता है।

आत्मा का यह स्वभाव हे कि वह अधर्म के नाम से सदा डरता ही रहता है। कोई भी व्यक्ति अधर्म को अधर्म जान कर उसका सेवन नही करता। हाँ, यह बात दूसरी है कि कोई प्राणी किसी स्वार्थवश होकर या विवश हो कर अधर्म को समझता हुआ भी उसका सेवन करे या वह अधर्म उसे धर्म क रूप मे हृदयगम करा दिया गया हो–इसलिए उसका अनुसरण करे अन्यथा प्रत्येक प्राणी स्वभावत धर्मप्राप्ति की ही इच्छा रखता है।

यद्यपि आत्मा को धर्म प्रिय है। आत्माधर्म ही चाहता हे लेकिन कई वार वह स्वार्थियो के वहकावे मे पड कर लम्पटियो की कुयुक्तिया म उलझ कर धर्म के रूप मे अधर्म को भी अपना लेता हे। धर्म की स्थिति सिद्धाता पर है। मिथ्याभिमानी स्वार्थी एवम् विना त्याग किय ही यश–कीर्ति चाहन वाल लोग बुरे सिद्धातो के बल पर अपने अनुयायी बनान की चप्टा करत हैं। धम

से कोसो दूर ये बुरे सिद्धात धर्म के नाम पर लोगो के हृदय मे भर दिये जाते है जिससे लोग अधर्म को भी धर्म मान कर उसका सेवन करने लगते हैं।

धर्म के नाम पर अधर्म मे फस जाना साधारण मनुष्यो के लिए स्वाभाविक है। भोले-भाले लोगो मे लम्पटियो की कुयुक्तियो पर विचार करने की शक्ति कहा ? वे तो तात्कालिक समाधान पर सन्तुष्ट हो जाते हैं, और उसी आधार पर अधर्म को भी धर्म मानने लगते हैं। ऐसे अधर्मानुयायी यद्यपि अधर्म को मानते तो हैं धर्म समझ कर ही, लेकिन जिसे वे धर्म मान रहे हैं, उसे-उसके विरोधियो की बातो से जब तक आजमा न ले, दूसरे की बाते सुनकर अपने माने हुए धर्म को टकरा न ले, तब तक वह धर्म मानना भी अन्धश्रद्धा ही है। इसलिए प्रत्येक व्यक्ति का कर्त्तव्य है कि वह अपनी मानी हुई बात को अपने आत्मा द्वारा या यदि वह शक्ति नही है तो दूसरे की बाते सुनकर और सुनी हुई बातो के विषय मे अपने धर्माध्यक्ष से निर्णय करके-सत्यता का विश्वास कर ले। साथ ही धर्म प्रचारको का भी यह कर्त्तव्य है कि वे, धर्म के नाम पर स्थित अधर्म को जनता के हृदय से निकालने और उसकी जगह धर्म को स्थान दिलाने के लिए चेष्टा करे। प्रमाण, युक्ति, हेतु आदि से धर्म-अधर्म का रूप समझावे तथा जिज्ञासु के हृदय से अधर्म को निकाल, धर्म स्थित करावे। उपासक दशाग सूत्र में वर्णित प्रस्तुत कथा मे यह बतलाया गया है कि भगवान महावीर ने सकडालपुत्र के हृदय से होनहार-वाद की श्रद्धा मिटा कर पुरुषार्थ की श्रद्धा किस प्रकार जमाई थी।

भगवान महावीर के समय मे भी धर्म के नाम पर अनेक अधर्म चल रहे थे। भगवान ने इस प्रकार के अधर्मो को मिटाने के लिये और शुद्ध धर्म का पुनरुद्धार करने के लिये अपने तन-मन को धर्म के अर्पण कर दिया था। उन्होने अधर्म मिटा कर धर्म फैलाने की शक्ति प्राप्त करने के लिए ही बारह वर्ष छ मास पन्द्रह दिन की दुष्कर तपस्या करने का कष्ट उठाया था। भगवान महावीर के समय मे धर्म के नाम पर चलने वाले अधर्मो मे से एक वह मत था कि जिसका सस्थापक मखलीपुत्र-गौशालक था। यद्यपि गौशालक पहले भगवान महावीर का ही शिष्य था लेकिन किसी कारण से वह भगवान महावीर के अनुशासन से निकल गया था और भगवान महावीर का निन्दक बनकर उसने एक दूसरे मत की स्थापना की थी। उसका मत होनहारवाद के सिद्धात पर स्थित था। वह अपने अनुयायियो को यह उपदेश देता कि जो कुछ होता है-होनहार से होता है। पुरुषार्थ से कुछ नही होता।

होनहारवाद और पुरुषार्थवाद ये दोनो परस्पर विरोधी हैं। भगवान महावीर पुरुषार्थवाद के उद्धारक थे और गौशालक होनहारवाद का सस्थापक था। भगवान महावीर का उपदेश था कि पुरुषार्थ से कोई भी कार्य कठिन नहीं है। पुरुषार्थ करने पर भी यदि एक बार कार्य मे सफलता नही मिली है तब भी पुरुषार्थ न छोडना चाहिए। पुरुषार्थ करते रहने पर उसमे सफलता मिलेगी ही। फल को देखकर निराश होना और पुरुषार्थ छोड देना कायरता है। वीरता नही है।

गीता मे भी कहा है–

**कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन।**

तू कर्म करने का अधिकारी है फल कभी न देख। फल देखने से तू कर्म न कर सकेगा, तेरे मे कायरता आजावेगी।

गीता मे कहे हुए कर्म का अर्थ है– पुरुषार्थ। पुरुषार्थी को फल पर दृष्टि न देनी चाहिए। ऐसा करने से पुरुषार्थ मे कायरता आ जाने का भय है। भगवान महावीर का उपदेश यही था कि आत्मोद्धार के लिए पुरुषार्थ करो। लेकिन गोशालक पुरुषार्थ को अनावश्यक बतलाता था। वह कहता था कि पुरुषार्थ से कोई लाभ नहीं है। जो कुछ होना–होगा वह हो जायेगा। गोशालक का यह मत 'आजीविक–मत' कहलाता था। गौशालक के इस आजीविक मत के विचार से लोगो मे प्रमाद और अकर्मण्यता फेलती थी जिससे प्राणियो को बहुत हानि थी। एक नीतिकार ने कहा है–

**प्रमादोहि वर शत्रु सदा तिष्ठति भित्तरे।**

'आलस्य सब से बडा शत्रु हे और वह सदा भीतर शरीर म ही रहता है।

गोशालक अपने मत के प्रचार द्वारा लोगो मे आलस्य फेलाता था। लेकिन भगवान महावीर इस प्रचार का विरोध करते थे और गोशालक का मत मानने वाले को पुरुषार्थवाद का महत्व समझाकर उसके हृदय से हानहारवाद की श्रद्धा मिटाते थे।

गौशालक–जिस मत का सस्थापक एवम प्रचारक था उरा मत का एक पूर्ण अनुयायी पोलासपुर नामक नगर मे रहता था। इस अनुयायी का नाम सकडालपुत्र था। सकडालपुत्र जाति का कुम्हार था और गोशालक के चलाग हुए मत का अनन्य भक्त था।

लोकोत्तर धर्म–किसी जाति या व्यक्तिविशेष क लिय ही नही हे किन्तु सब के लिये हे। उत्तम से उत्तम कहलाने वाला जिस धर्म का उपासक

है उसी धर्म की उपासना एक नीच–से नीच कहलाने वाला भी कर सकता है। भगवान महावीर के समय मे लोगो ने धर्म को एक ठेके की वस्तु बना ली थी और नीच अछूत कहलाने वाले शूदो को उससे वचित कर दिया था। इतना ही नही बल्कि इन धर्म से वचित लोगो पर धर्म के नाम से अत्याचार भी किया जाता था। भगवान महावीर ने इस प्रथा का भी विरोध किया और अपने धर्म मे सब को स्थान दिया। भगवान की इस नीति का अनुकरण गौशालक ने भी किया था। इसी कारण कुम्हार होते हुए भी सकडालपुत्र उसके मत का अनुयायी था।

जिस प्रकार भगवान महावीर के गृहस्थ अनुयायी 'श्रमणोपासक' कहलाते हैं उसी प्रकार गौशालक के मत के गृहस्थ अनुयायी 'आजीविकोपासक' कहलाते थे। आजीविकोपासक लोग, गौशालक को ही अपना तीर्थकर तथा उपास्य मानते थे। गौशालक का मत किसी सच्चे सिद्धान्त के ऊपर स्थित नही था तथा गौशालक नकली तीर्थंकर था। इसलिये उसका मत अधिक समय तक नहीं चला और अब तो उसके मत की बात केवल जैन–शास्त्रो मे ही मिलती है।

सकडालपुत्र गौशालक के मत का पूर्ण अनुयायी था। यद्यपि वह धर्म' नामधारी अधर्म मे फसा हुआ था। लेकिन उसने उस मत का खूब मनन किया था जिससे उसे गौशालक के मत पर ऐसा विश्वास हो गया था कि उसकी हडडी–मज्जा मे भी आजीविक मत का प्रेमानुराग भरा हुआ था। सकडालपुत्र ने अन्ध श्रद्धालु की तरह गौशालक के मत पर भी विश्वास नही किया था किन्तु उसने अपनी बुद्धि के अनुसार उस मत के विषय मे गौशालक से खूब पूछताछ की थी और सशय कर–करके हृदय का समाधान कर लिया था।

किसी बात को विशेषत किसी धर्म पर–बिना परीक्षा किये ही एक दम से विश्वास कर लेना अन्धश्रद्धा कहलाती है। प्रत्येक मनुष्य का कर्त्तव्य है कि वह जिस धर्म को स्वीकार करना चाहता है या अस्वीकार किया है, उसके विषय मे खूब अनुसन्धान करले तथा अपने हृदय का सब प्रकार से समाधान करले। जब तक धर्म के प्रति हृदय मे किसी प्रकार की शका है, धर्म के किसी भी बात के विषय मे सशय है तब तक वह धर्म का पूर्ण अनुयायी नही कहला सकता। पूर्ण अनुयायी तभी कहलावेगा जब उसने धर्म–विषयक सभी शकाए मिटा ली हो और अब उसके मन मे धर्म की ओर से किसी प्रकार का सशय शेष न रह गया हो। धर्म के विषय मे जितना अधिक सशय किया

जायेगा–धर्म पर उतना ही अधिक विश्वास होगा। वैसे तो धर्म की किसी बात के विषय मे सशय करना प्रमाद है। और प्रमाद काक्षा मोहनीय कर्म के बन्ध का हेतु है। लेकिन सशय दो प्रकार का होता है। एक सशय वस्तु निर्णयात्मक होता है और दूसरा सशय अविश्वास रूप होता है। पहले प्रकार का सशय, प्रमाद मे नहीं है किन्तु ज्ञान को बढाने वाला और ईहाज्ञान का एक भेद है। इस प्रकार का सशय समय–समय पर गौतम स्वामी को भी हुआ है। गौतम स्वामी के विषय मे 'जाय ससये' पाठ शास्त्र मे जगह–जगह मिलता है। इस प्रकार वस्तु निर्णयात्मक सशय प्रमाद मे नहीं है। इस सशय के लिए गीता मे कहा है–

**न सशय मना राहो।**

'सशय मे प्राप्त हुए बिना कोई भी आत्म कल्याण नही कर सकता है।'

दूसरा, अविश्वासरूप सशय–आत्मा का पतन कर देता है। ऐसे सशय के लिये कहा है–

**सशयात्मा विनश्यति**

'सशय से आत्मा का विनाश हो जाता है।

प्रमाद मे इसी सशय की गणना है और इसी सशय से कर्मबन्ध होता हे। धर्म के किसी बात के विषय मे सशय करना ओर उस सशय को नहीं मिटाना हृदय मे रहने देना, धर्म पर अविश्वास उत्पन्न करना हे और धर्म पर अविश्वास होना–कर्मबन्ध का हेतु है।

सकडालपुत्र ने गोशालक के मत के विषय मे सन्देह कर करके सब शकाए निवारण कर ली थीं तथा उस मत को शुद्ध रूप से अपने हृदय मे स्थान दिया था। वह, आजीविका मत को ही धर्म अर्थ एवम् परमार्थ मानता था। शेष सबको अनर्थ कहता था।

किसी विषय मे सशय तभी हो सकता हे जब उस विषय का मनन किया जावे। उस विषय पर विचार किए बिना उसको जाने विना शका हो तो किस पर और केसे? उदाहरण के लिये–एक मूर्ख आदमी के हाथ म पुस्तक देकर उससे पूछा जावे कि इस पुस्तक के विषय मे क्या सदेह हे? ता इरा प्रश्न के उत्तर मे वह अधिक से अधिक यही कह सकता हे कि मुझ इस पुस्तक के विषय मे कोई सन्देह नही हे। यद्यपि उसका यह उत्तर ठीक नही हे। लेकिन जब वह उस पुस्तक को पढ ही नही सकता हे ता दूसरा उत्तर क्या दे ? तात्पर्य यह कि धर्म के विषय म कोई सशय तभी हा सकता हे जब

धर्म पर विचार किया जावे, धर्म का मनन किया जावे। सकडालपुत्र ने गौशालक के मत पर अपनी बुद्धि अनुसार खूब विचार किया था। उसका खूब मनन किया था और ऐसा करते हुए उसे जो शकाए हुई उनका उसने गौशालक से समाधान भी कर लिया था।

सकडालपुत्र तीन करोड सोनैया की सम्पत्ति वाला था। उसने अपनी इस सम्पत्ति मे से एक करोड सोनैये कोष मे रख छोडे थे। एक करोड व्यापार मे फैला रखे थे और एक करोड की स्थावर जगम सम्पत्ति थी। उसका व्यवसाय वही था जो कुम्हारो का हुआ करता है। अर्थात् मिट्टी के बर्तन बना–बनाकर बेचना उसका व्यवसाय था। उस व्यवसाय के लिये पोलासपुर नगर के बाहर उसकी पाच सौ दुकाने थी। जिन पर कई कार्यकर्त्ता भी नियुक्त थे।

आज कई जैन धर्मानुयायी शायद यह कहेगे कि सकडालपुत्र मिट्टी के बर्तन बनाने का व्यवसाय करता था। तब तो वह महारम्भी था। सकडालपुत्र मिट्टी के बर्तन बनाने का आरम्भ अवश्य करता था लेकिन उसकी यह आजीविका वश परम्परा से चली आती थी। अपनी पैतृक आजीविका करता हुआ भी वह हृदय का मलिन न था। उसकी आतरिक और व्यवहारिक नीति अन्य गृहस्थो की अपेक्षा खराब न थी। इसके सिवा अग्नि, मिट्टी, पानी आदि का आरम्भ, महारम्भ भी नहीं कहलाता है तथा आगे यह बात और सिद्ध की गई है कि सकडालपुत्र महारम्भी नहीं था।

सकडालपुत्र की पाच सौ दुकाने नगर के बाहर इसलिये थीं कि बर्तन बनाकर पकाने मे जो धुआ होता है वह नगर मे न फैले। नगर मे धुआ फैलने से नगर–निवासियो के स्वास्थ्य को हानि पहुचती है। आज भी यह देखा जाता है कि कुम्हारो के घर अधिकाश मे नगर या ग्राम से बाहर ही होते हैं।

पहले के लोग अपने पास की समस्त सम्पत्ति को बाहर ही नहीं फैला देते थे किन्तु जितनी सम्पत्ति बाहर व्यापार मे फैली हुई रखते थे, लगभग उतनी ही अपने कोष मे समय–असमय के लिए सुरक्षित भी रखते थे। उनका व्यवहार वट–वृक्ष की तरह होता था। कहा जाता है कि वट–वृक्ष जितना ऊपर उठा हुआ होता है भूमि मे भी अपनी उतनी ही जड रखता है। पूर्व समय के लोग ऐसा ही व्यापार–व्यवहार किया करते थे। आज के बहुत से लोग थोडी हैसियत होते हुए भी अधिक हैसियत वाले बनने के लिये बाह्याडम्बर बना लेते हे लेकिन पूर्व के लोग अपनी हैसियत से अधिक बाह्याडम्बर नही

रखते थे। ऐसा करने के कारण उनके लिए आज के लोगो की तरह दिवाला निकालने का समय भी नहीं आता था।

उस समय के लोग जितने करोड सोनैया का व्यापार करते थे अपने यहा उतने ही गोकुल भी रखते थे। एक गोकुल–दस हजार गायो का होता है। गाये पालने के कारण उनके यहा दूध घी आदि पौष्टिक पदार्थों की भी कमी नहीं रहती थी और गोओ की सहायता होने से आर्थिक स्थिति भी नहीं बिगडती थी। सकडालपुत्र का व्यापार एक करोड सोनैये का था। इसलिये उसके यहा भी गौ का एक गोकुल था।

सकडालपुत्र के अग्निमित्रा नाम की पत्नी थी। अग्निमित्रा रूपवती और बुद्धिमती होने के साथ ही पतिपरायण भी थी। पति की इच्छा ही उसकी इच्छा थी, पति की इच्छा के विरुद्ध वह कोई काम नही करती थी।

सकडालपुत्र का जीवन अनियमित न था किन्तु नियमित था। वह कार्य के समय कार्य करता, धर्म–ध्यान के समय धर्म–ध्यान करता और विश्राम के समय विश्राम करता। इस प्रकार उसके प्रत्येक कार्य नियमित थे।

आज–कल के लोगो मे अनियमितता अधिक देखने मे आती है। कई लोग, सोने के समय तो जागते हैं और जागने के समय सोते हैं। उनके समीप समय का कोई मूल्य ही नहीं है। न वे किसी नियम का पालन ही आवश्यक समझते हैं। कई लोग, अपना समय इधर–उधर मे नष्ट कर देते हैं और धर्म–ध्यान के लिये सासारिक कामो के कारण समय का अभाव बतलाते हैं। यद्यपि वे चाहे तो कम–से–कम अपने इधर– उधर मे नष्ट होने वाले समय को धर्म–ध्यान मे लगा सकते हैं लेकिन ऐसा नही करते। इसलिये यही कहा जा सकता हे कि उन्हे धर्म से भली प्रकार प्रेम नही है। ऐसे लोग अपना समय इधर–उधर मे नष्ट करके धर्म–ध्यान से वचित रहते है और साथ ही अनियमितता के कारण अपना स्वास्थ्य भी नष्ट करते है। पूर्व समय के लोग प्रत्येक कार्य नियत समय पर करते थे। किसी भी कार्य मे अनियमितता नही होने देते थे। ऐसा करके वे लोग धर्म सेवा का भी लाभ लेते थे और उनका स्वास्थ्य भी अच्छा रहता था।

सकडालपुत्र नियत समय पर अपने सासारिक कामो से निवृत्त होकर धर्म ध्यान किया करता था। धर्म ध्यान के लिये उसने एक अशोक–वाटिका बना रखी थी। वह उसी अशोक वाटिका मे बेठ कर धर्म ध्यान किया करता। यद्यपि उसका धर्म ध्यान गोशालक के मतानुसार हुआ करता था लेकिन उसकी पूर्व–पुण्याई अच्छी थी जिसके प्रताप से उसे केवल–प्ररूपित धर्म

पाप्त होना था। पूर्व पुण्याई के प्रताप से एक दिन सकडालपुत्र को, जब वह अपनी अशोक वाटिका मे बैठा हुआ धर्म–ध्यान कर रहा था, आकाशस्थित एक देव दिखाई पडा। वह देव, पाचवर्ण के सुन्दर वस्त्र, कानो मे कुण्डल और गले मे रत्नो का दिव्य हार पहिने हुए था। उसके मुख का तेज सभी दिशाओ को आलोकित करता था। पैरो मे पहिनी हुई रत्न जटित घूघरमाल की मधुर झन्कार सब ओर सुनाई दे रही थी।

देव अवधिज्ञानी हुआ करते हैं। उनकी बुद्धि–मनुष्यो की बुद्धि की अपेक्षा अधिक विकसित रहती है। सकडालपुत्र देखने मे तो अग्नि, मिट्टी आदि का बहुत आरम्भ–समारम्भ करता था, लेकिन देव ने उसमे विशेष प्रकार की उदारता और पुण्य भावना देखी तभी वह सकडालपुत्र की दृष्टि मे आया। सासारिक क्रिया चाहे स्वहस्त से की जावे या परहस्त से कराई जावे उसका आरम्भ अवश्य लगता है। सासारिक जीवन व्यतीत करता था–इसलिये इस नियम से सकडालपुत्र भी मुक्त नही था। लेकिन इस आजीविका के लिये किये जाने वाले अग्नि–मिट्टी आदि के आरम्भ के साथ हृदय की भावना को भी दृष्टि मे रखना आवश्यक है। यदि हृदय की भावना पर दृष्टि रखना निरर्थक हो केवल आरम्भ ही देखा जाता हो तो ऐसी दशा मे सकडालपुत्र के लिये देवता क्यो आया ? सकडालपुत्र अग्नि–पानी आदि का बहुत आरम्भ करता था। फिर भी देवता उसके यहा आया। इससे प्रकट है कि सकडालपुत्र जो आरम्भ करता था उस आरम्भ की अपेक्षा उसमे आतरिक गुण विशेष थे। जिस प्रकार अशुद्ध पात्र मे शुद्ध वस्तु नही डाली जाती उसी प्रकार जिसका हृदय मलिन एव ईर्ष्या–द्वेष से भरा हुआ हे उसको किसी प्रकार की सहायता देने देवता नही आया करते। देवता तभी सहायता देने आते हैं जब हृदय मे अपवित्रता न हो।

आकाशस्थित देवता ने सकडालपुत्र से कहा–हे देवानुप्रिय! कल यहा हम देवो के भी देव महा–महान् पधारने वाले हैं। वे महामहान्, भूत–भविष्य और वर्तमान काल की बात को स्पष्ट जानते हैं तथा तीनो लोक को हस्तरेखा के समान प्रत्यक्ष देखते हैं। वे त्रिलोकज्ञ तथा त्रिकालज्ञ हैं, तेजोमय हैं। सारा ऐश्वर्य उनके तेज मे छिपा हुआ है। उनके दर्शन, तीनो लोक के प्राणी हर्ष सहित करते है और अपना अहोभाग्य मानते हैं। हम देवता भी उनके दर्शन करने को उत्कण्ठित रहते हैं तथा दर्शन पाकर गद्गद् हो जाते हैं। उन महामहान को सबसे महान मान कर तीनो लोक–स्वर्ग मृत्यु और पाताल के प्राणियो ने उनकी महापूजा की है। वे ही त्रिलोकीनाथ तुम्हारे यहा आने वाले

हैं। हे देवानुप्रिय! वे त्रिलोक की विभूति महामहान् जब पधारे तब तुम उन मगलमय प्रभु की वन्दना करना ओर भक्ति भाव सहित अपने यहा लाकर शय्यासथारा आदि प्रतिलोभित करना।

देवता ने यह सूचना भगवान महावीर के पधारने के विषय मे दी है। भगवान महावीर को महामहान् इसलिये कहा जाता है कि उन्होने 'किसी जीव को मत मारो' यह उपदेश दिया था। भगवान महावीर, तीनो काल को जानने वाले और तीनो लोक को देखने वाले थे। उनमे यह शक्ति, सम्यकज्ञान, सम्यक् दर्शन और सम्यक् चरित्र उत्पन्न हो जाने से प्रकट हुई थी। यद्यपि सम्यक् ज्ञान दर्शन और चरित्र आत्मा मे सदा ही विद्यमान रहते है लेकिन वे कर्मों के आवरण से ढके रहते हैं। जब उन पर से कर्म रूपी आवरण हट जाता है, तब वे सम्पूर्ण रूप से प्रकट हो जाते हैं। भगवान महावीर–कर्म रूपी आवरण को नष्ट कर चुके थे, इससे उनका सम्पूर्ण ज्ञान दर्शन और चरित्र प्रकट हो गया था। आत्मा और परमात्मा मे यहीं अन्तर है। आत्मा के सम्यक् ज्ञान, दर्शन तथा चरित्र, कर्म रूपी आवरण से ढके रहते है और परमात्मा के सम्यक् ज्ञान, दर्शन तथा चरित्र पर कर्म का आवरण नहीं होता। जब आत्मा अपने सम्यक् ज्ञान दर्शन तथा चरित्र पर से कर्म का आवरण हटा देता है कर्मो को नष्ट कर देता है, तब वह परमात्मा बन जाता है।

'बौध पूर्व' नाम की ऐतिहासिक पुस्तक मे लिखा है कि सिहल भाषा मे जो बौद्ध ग्रन्थ है, उसके अनुसार उस समय मे पूर्णकाश्यप मखलीपुत्र–गोशालक, अजित केश कवल, कुकुधकात्यापन, सजय वेलास्थिपुत्र ओर निर्ग्रंथ ज्ञातपुत्र, ये छ तीर्थंकर थे। हो सकता है कि उक्त पुस्तक की बात सही हो लेकिन यह बात निर्विवाद है कि भगवान महावीर का तीर्थंकर पद जिरा प्रकार सर्वज्ञ आदि विशेषणो और गुणो से विभूषित था–वैसा दूसरे किसी का नहीं था। भगवान महावीर का नाम निर्ग्रंथज्ञात पुत्र भी है। देवता ने भगवान महावीर का जो परिचय दिया हे–वह उनके विशेषणो सहित दिया है।

देवता ने भगवान महावीर के पधारने की सूचना देते हुए सकडालपुत्र से कहा है कि उन महामहान् की पूजा तीनो लोक के प्राणिया ने की हे। देवता के इस कथन का यह अर्थ नही हे कि तीनो लोक के प्राणिया ने भगवान की पूजा जल पुष्प धूप–दीप आदि से की हों। इस प्रकार स पूजा की जान पर तो भगवान महावीर के 'महामहान् विशेषण की सार्थकता ही जाती रहगी। क्योकि 'मत मारो' उपदेश जल अग्नि वनस्पति आदि क जीवा क लिए भी

है। जल, पुष्प आदि से पूजा की जाने पर इनमे के जीव अवश्य ही मरेगे, जिनको अपने लिए मरने देना भगवान को कदापि स्वीकार नही हो सकता। इसके सिवा पूजा, पूज्य के अनुसार हुआ करती है। ससार मे भी देखा जाता है कि लोग ठाकुरजी की पूजा चन्दन, पुष्प आदि से करते हैं और भैरोजी की पूजा तेल–बाकले आदि से। तेल बाकले से ठाकुरजी की पूजा करना ठाकुरजी की अवज्ञा मानी जाती है। इसी प्रकार जिन भगवान ने ससार के किसी भी जीव को न मारने का उपदेश दिया है, उनकी पूजा जल, पुष्प आदि से करने से उनमे के जीवो का नाश करना पूजा के नाम पर भगवान की अवज्ञा होगी। इसलिए देवता के कथन का यह अर्थ कि जल, पुष्प आदि से भगवान की पूजा की–कदापि नही हो सकता। भगवान महावीर की पूजा किस प्रकार की जाती थी इसके लिए औपपातिक सूत्र मे प्रमाण मिलता है। भगवान महावीर के परम भक्त राजा कोणिक ने भगवान की पूजा की है उसका वर्णन औपपातिक सूत्र मे निम्न प्रकार से है–

**समण भगव महावीर पचविहेण अभिगमेण अभिगच्छइ तजहा–सच्चित्ताण दव्वाण वाउसरणयाए अचित्ताण दव्वाणं अविउसरणयाए एगसाडिय उत्तरासग करणण, चक्खु फासे अजलि पग्गहेण मणसोएगत्तभाव करणेण समणं भगवं महावीर तिक्खुत्तो आयाहिण पयाहिण करेइ तिक्खुत्तो आयाहिणं पयाहिणं करेत्ता वदति णमसित्ता तिविहाए पज्जुवासणयाए पज्जुवासति तजहा काइया वाइया माणासियाए–काइयाताव सकुइयाग्गहत्थपाए सुस्सुसमाणे णमंसमाणे अभिमुहे विणएण पजलिउडे पज्जुवासंति, वाइयाएजंजं भगवत वागरेइ तत एहमेय भते! तहमेय ! अवितहमेय भते! असदिद्धमेय भंते! इच्छियमेय भते! पडिच्छिय मेयं भते! इच्छियपडिच्छियमेय भते! से जेहण तुज्झे वदह अपडिकूलमाणे पज्जुवासति, माणसियाए महत्ता सवेगजणइत्ता तिव्वधम्माणुरागरत्ते पज्जुवासति।।**

अर्थात –राजा कोणिक पाच अभिगम करके भगवान महावीर के पास गया। वे पाच अभिगम इस प्रकार हैं– 1 पान फूल आदि सचित्त द्रव्य दूर किये। 2 अचित द्रव्य–वस्त्र आभूषणादि पास ही रखे। 3 एक पट दुपट्टे का उत्तरासग किया। 4 भगवान को देखते ही दोनो हाथ जोड कर अपनी आखो के पास लगा लिए और 5 मन को दूसरी ओर से रोक कर भगवान की भक्ति मे एकीभाव किया। इस प्रकार पाच अभिगम करके राजा कोणिक श्रमण भगवान महावीर के पास गया और श्रमण भगवान महावीर को तिक्खुत्ता के

पाठ से वन्दना नमस्कार किया तथा तीन प्रकार से – मन से वचन से शरीर से–प्रभु की पूजा – भक्ति करने लगा। शरीर मन और वचन से कोणिक राजा ने इस प्रकार उपासना की। हाथ पाव सिकोड कर दोनो हाथ जोड नम्रता तथा विनयपूर्वक भगवान के सामने बैठ गया ओर भगवान की सुश्रूषा करने लगा। इस प्रकार शरीर से भक्ति–उपासना करने लगा। जैसे–जैसे भगवान वचन उच्चारते थे, तैसे–तैसे–हे भगवान ! ऐसा ही है हे भगवान ! तथ्य है हे भगवान ! मैं इच्छता हू , हे भगवान ! मैं विशेष इच्छता हू और आपने जो कुछ कहा, वह अप्रतिकूल है–कहकर भगवान की वचन द्वारा सेवा–भक्ति करने लगा। मन मे महान् वैराग्य भाव धारण करके एव तीव्र धर्मानुरागरक्त न कर, बमन द्वारा भगवान की सेवा–भक्ति करने लगा।

इस पाठ से प्रकट है कि भगवान महावीर की पूजा तीन प्रकार से की जाती थी। मानसिक, वाचिक और कायिक। मन मे उनका ध्यान करना स्मरण करना–मानसिक पूजा है। वचन से उनके गुणगान करना–वाचिक पूजा है और पाचो अग झुका कर नम्रता पूर्वक नमस्कार करना–कायिक पूजा हे। भगवान वीतराग की पूजा इसी प्रकार होती हे। जो पदार्थ राग पैदा करने के कारण माने जाते हैं–उन्हे वीतराग भगवान पर चढाना या भेट करना– पूजा नहीं किन्तु उनकी अवज्ञा हे। राग पैदा करने वाली वस्तुओ को तो भगवान पहले ही त्याग चुके हैं। उन त्यागी हुई वस्तुओ को जिनने त्यागी हे उन्ही पर चढना–उनकी पूजा नहीं हे।

सकडालपुत्र को भगवान महावीर के पधारने की उक्त प्रकार से सूचना देकर देवता चला गया। इधर सकडालपुत्र देवता की सूचना पर से विचार करने लगा कि देवता ने जिन महामहान् के आने की सूचना दी हे वे महामहान् मेरे गुरु गौशालक के सिवा दूसरे कोन हो सकते हैं ? सकडालपुत्र गौशालक का पूर्ण भक्त था इसलिए देवता ने भगवान महावीर के लिए जा विशेषण कहे थे–वे सब विशेषण उसे गौशालक के लिए ही जान पड। वह रात भर यह विचारता हुआ प्रसन्न रहा कि कल मेरे प्रभु गौशालक पधारन वाल हैं। मैं उन्हे वन्दना नमस्कार करूगा।

यह बात दूसरी हे कि सकडालपुत्र एक मिथ्या मत का अनुयायी था ओर जिस गौशालक के प्रति उसके हृदय मे भक्ति हे–वह गोशालक उरा मिथ्या–मत का सस्थापक एवम् प्रचारक था। इसलिये सकडालपुत्र की श्रद्धा–भक्ति मिथ्या है। लेकिन उसके हृदय मे गोशालक क प्रति जो श्रद्धा–भक्ति है वह दृढता की अपेक्षा से अनुकरणीय है। सकडालपुत्र की यह अनुकरणीय

भक्ति की धारा थोडे ही समय मे भगवान महावीर की ओर बहने लगेगी। उस समय इसकी वह श्रद्धा-भक्ति शुद्ध और सत्य होगी। अभी सकडालपुत्र की श्रद्धा भक्ति मिथ्या अवश्य है लेकिन उसकी हृदय की नम्रता एव सरलता उसके हृदय का गुरु प्रेम बिना सराहे नही रहा जा सकता। उसकी यह श्रद्धा भक्ति इस बात की शिक्षा देती है कि जब सकडालपुत्र अपने मिथ्या मत के सस्थापक गुरु के प्रति इतनी भक्ति रखता था तो सत्य-धर्म-प्रचारक गुरु के प्रति लोगो की श्रद्धा भक्ति कैसी होनी चाहिए।

दूसरे दिन पोलासपुर नगर के बाहर सहस्राम्र-वन नाम के उद्यान मे भगवान महावीर पधारे। आकाश मे घूमने वाले धर्म-चक्र एव वनपालादि द्वारा नगर-निवासियो को भगवान के पधारने की सूचना मिली। नगर निवासी नर-नारियो के झुड भगवान महावीर के दर्शन के लिए सहस्राम्र-वन उद्यान की ओर चले। सकडालपुत्र को खबर मिली कि सहस्राम्र-वन उद्यान मे, श्रमण भगवान महावीर पधारे हैं। यह खबर पाकर सकडालपुत्र भी स्नानादि से निवृत्त हुआ और मगल वस्त्र तथा बहुमूल्य आभूषण पहिन कर, दर्शन करने के लिए जाते हुए मनुष्यो के साथ सहस्राम्र-वन उद्यान की ओर चल पडा।

भगवान के दर्शन करने जाते समय गृहस्थो के लिए स्नान से निवृत्त होने का पाठ-शास्त्र मे स्थान-स्थान पर मिलता है। इससे प्रकट है कि उस समय के लोग-गृहस्थ होने के कारण स्नान किया करते थे लेकिन श्रावक लोग अपने लिए यह नियम बना लेते थे कि मैं स्नान में इतने परिमाण से अधिक पानी व्यय न करुगा। जैसे कि आनन्द श्रावक ने भगवान से नियम ले लिया था। भगवान का यह उपदेश है कि गृहस्थ प्रत्येक वस्तु के भोगोपभोग की सीमा कर ले। सीमा कर लेने पर सासारिक काम भी नही रुकते वस्तु का दुरुपयोग भी नहीं होता लालसा भी सीमित हो जाती है और आरम्भ भी अधिक नहीं होता।

शास्त्रो मे स्नान से निवृत्त होने के पाठ के साथ ही मगल-वस्त्र पहिनने का पाठ भी पाया जाता है। मगल-वस्त्र का मतलब – वे वस्त्र हैं जो मगल के द्योतक हो। ससार मे आज भी दो प्रकार के वस्त्र देखे जाते हैं – एक मागलिक और दूसरे अमागलिक। यूरोपियनो मे जब कोई मर जाता है तब वे लोग काले वस्त्र पहिना करते हैं। उनमे काले वस्त्र पहिनना अमगल सूचक है। इसके विपरीत जो वस्त्र पहने जाते हैं – वे अमगल के द्योतक नहीं माने जाते। भारत मे भी सिर पर सफेद और अस्त व्यस्त वस्त्र बाधना अमगल का सूचक माना जाता है और पीले वस्त्र पहिनना – मगल माना जाता हे।

इसी प्रकार की कोई पद्धति पूर्व समय मे भी रही होगी। इसी से भगवान महावीर के पधारने पर अपनी प्रसन्नता प्रकट करने के लिए तथा भगवान का पधारना – हमारे लिए मगल–प्रद है, यह जताने के लिए उस समय के लोग देश–काल–प्रचलित मगल वस्त्र पहिना करते थे।

सहस्राम्र–वन उद्यान मे पहुच कर, सकडालपुत्र ने देवता के कथनानुसार–भगवान महावीर को प्रदक्षिणा सहित वन्दना नमस्कार किया।

सब लोगो के वन्दना–नमस्कार कर चुकने और यथा स्थान बैठ जाने पर, भगवान महावीर अपनी पवित्र वाणी से सबको उपदेश देने लगे। भगवान महावीर की वाणी से उस समय किस उपदेश की धारा बही थी, वह निश्चित रूप से तो नहीं कहा जा सकता लेकिन भगवान की सकडालपुत्र से फिर जो बातचीत हुई, उस पर से अनुमानत भगवान ने निम्न उपदेश फरमाया था –

ऐ ससार के प्राणियो ! आज तुम लोग जिस ससार मे भूल रहे हो – उस ससार से तुम्हारा हित नहीं हो सकता। ससार–क्षणभगुर और अनित्य है। इसके प्रत्येक पदार्थ जड हैं। लेकिन तुम अविनाशी तथा चैतन्य हो। चैतन्य एव अविनाशी होकर नाशवान जड को अपना मानना महान् भूल है। तुम्हारा हित तभी होगा जब तुम ससार के पदाथो को जड नश्वर एव सार–रहित मान कर इनसे मोह छोड दो ओर अपने चैतन्य–स्वरूप पर विचार करो। अपनी चैतन्यता का विचार करते रहने पर एक दिन वह होगा जब तुम जीवन मुक्त हो जाओगे। जीवन मुक्त होने पर, न तो तुम्हे इस ससार मे पुन जन्म लेना पडेगा, न मरना पडेगा, और न ही इसमे होने वाले सयोग–वियोगादि के दु ख ही उठाने पडेगे। इसलिए ससार से मोह छोडकर अपने चैतन्य–रूप पर विचार करो।

ससार में मोह छूटने और अपने चैतन्य रूप पर विचार करने की क्षमता सयम से होती है। सयम मन तथा इन्द्रियो के निरोध से होता है और मन तथा इन्द्रियो का निरोध त्याग–लालसाओ को सीमित करने से होता है। त्याग धर्म की शरण लेने से ही हो सकता है। धर्म को समझकर उसे अपनाने पर त्याग की बुद्धि होगी लालसाए सीमित होगी और मन वश मे रहेगा। मन वश मे होने पर इन्द्रियाँ अपने विषयो की ओर न दौडेगी और ऐसा होने पर धीरे–धीरे ससार से मोह छूटता जावेगा। ससार मे जैसे–जैसे मोह छूटता जावेगा, आत्मचिन्तन की क्षमता वैसे–ही–वैसे अधिक होगी। जब मोह पूरी तरह नष्ट हो जावेगा तथा आत्मा अपने रूप का भली प्रकार जान लेगा तब आत्मा जीवन–मुक्त हो जावेगा–अर्थात ऐसी अवस्था म पहुच जावेगा –

जिसमे न भय है, न शोक, न रोग है और न दुख। इस अवस्था मे पहुचा हुआ आत्मा 'सिद्ध' कहलाता है। यह सिद्धावस्था प्राप्त होने का मूल उपाय, धर्म की सेवा है। इसलिये धर्म को अपनाओ।

तुम कहोगे कि धर्म किसे कहते हैं और हम उसे क्यो कर पहचाने? इसका उत्तर यह है कि जो आत्मा को दुर्गति मे पडने से बचा कर सुगति प्राप्त करावे एव राग–द्वेष रहित वीतराग का कहा हुआ हो, उसका नाम 'धर्म' है। उन समस्त सद्कायो का समावेश धर्म मे हो जाता है जिन्हे आत्मा, नि स्वार्थ और निष्पक्ष होकर, समस्त प्राणियो को आत्मवत् समझता हुआ एव किसी को कष्ट मे न डालता हुआ करे। धर्म की यह व्याख्या सक्षिप्त मे ही बतलाई है पूर्ण व्याख्या समझने–समझाने के लिये तो विशेष समय की आवश्यकता है।

धर्म मे पुरुषार्थ प्रधान है। बिना पुरुषार्थ किसी भी कार्य मे सिद्धि नही मिलती तो धर्म मे – बिना पुरुषार्थ सिद्धि कैसे मिलेगी ? यद्यपि कुछ लोग ईश्वर काल स्वभाव और होनहार को कर्त्ता अवश्य मानते हैं लेकिन दूसरे को कर्त्ता मान कर आप बैठे रहना, अपने आपको कर्तव्य से मुक्त समझना भूल है। काल स्वभाव और होनहार को लोग जड मानते हैं। जड अपने आप को ही नहीं समझता तो वह कार्य सम्पादन मे समर्थ कैसे हो सकता है ? रही ईश्वर की बात ईश्वर कोई व्यक्ति विशेष नही है और वैसे सभी आत्मा ईश्वर है। लेकिन पूर्ण ईश्वर वही आत्मा है जो राग–द्वेष रहित हो गया है यदि ससार के सब प्राणी राग–द्वेष रहित हो जावे तो सभी प्राणी ईश्वर बन जावे। इस सासारिक आत्मा की अपेक्षा से तो ईश्वर कर्त्ता हो सकता है। लेकिन यदि ईश्वर का अस्तित्व आत्मा से भिन्न माना जावे तो यह भूल भी है और इस प्रकार के ईश्वर को कर्त्ता मानने से अनेक बाधाए भी होगी। ईश्वर आत्मा से भिन्न नही है, किन्तु कर्म–बन्धन रहित शुद्ध आत्मा ही ईश्वर है। इसलिए प्रत्येक प्राणी अपने सुख–दुख, हानि–लाभ आदि का कर्त्ता है। यह बात दूसरी है कि निमित्त रूप से दूसरे भी कर्त्ता हो। लेकिन प्रधान कर्त्ता आत्मा ही है। कर्त्ता प्रत्येक अच्छे या बुरे कार्य पुरुषार्थ से ही कर सकता है। इसलिये धर्म मे भी पुरुषार्थ ही प्रधान है। अत आत्मा को कर्त्ता और पुरुषार्थ को प्रधान साधन मानकर धर्म की शरण मे आओ। जिससे तुम्हारा कल्याण हो और ससार–विच्छेद करके मुक्ति प्राप्त कर सको।

भगवान का उपदेश समाप्त हो चुकने पर चारो ओर धन्य–धन्य और जय–जय की ध्वनि होने लगी। सब श्रोता भगवान के उपदेश को सुनकर

आल्हादित थे। लेकिन सकडालपुत्र कुछ और ही सोच रहा था। वह सोच रहा था कि देवता ने किन महामहान् के आगमन की सूचना दी थी ? क्या उसने श्रमण भगवान महावीर के लिए ही मुझसे कहा था कि वन्दना–नमस्कार करना और स्थान पाट–पाटले आदि प्रतिलाभना ? मैं तो सोचता था कि देवता ने मेरे धर्माचार्य गौशालक के पधारने की सूचना दी है, लेकिन जान पडता है कि देवता ने उनके विषय मे नहीं किन्तु इन्हीं के विषय मे सूचना दी थी। क्योकि यदि वह सूचना मेरे गुरु के विषय मे होती तो वे मेरे गुरु गौशालक अवश्य पधारते। वे नहीं पधारे और श्रमण भगवान महावीर पधारे हैं, इसलिये निश्चित ही देवता की दी हुई सूचना, मेरे गुरु के विषय मे नही थी। इन्ही के विषय मे थी। यद्यपि ये मेरे गुरु नही हैं फिर भी देवता के कथनानुसार मुझे इनकी सेवा करनी चाहिए।

सकडालपुत्र, अपने मन मे इस प्रकार के सकल्प–विकल्प कर रहा था, इतने ही मे भगवान महावीर ने सकडालपुत्र से पूछा कि सकडालपुत्र कल जब तू अपनी अशोक वाटिका मे बैठा था तब – क्या तेरे पास एक देव आया था और उसने महामहान् के आगमन की सूचना देकर तेरे से यह भी कहा था कि उन महामहान् को वन्दना–नमस्कार करना तथा भात पानी माट आदि प्रतिलाभना?

भगवान का प्रश्न सुनकर सकडालपुत्र चकित रह गया। उसने नम्रता पूर्वक उत्तर दिया कि – हा भगवान ! देवता आया था ओर उसने ऐसा कहा था। सकडालपुत्र का उत्तर सुनकर भगवान ने उससे कहा कि – उस देवता के चले जाने पर, तेरे मन मे ये विचार भी आये थे कि देवता के कहे हुए गुण, मेरे गुरु गौशालक मे ही हो सकते हैं ! लेकिन हे सकडालपुत्र ! देवता ने गौशालक का आगमन नहीं दर्शाया था यह तू निश्चय समझ।

सकडालपुत्र को यह विचार कर आश्चर्य हो रहा था कि भगवान ने इन अप्रकट बातो को कैसे जान लिया ! अप्रकट बात भगवान से सुनकर सकडालपुत्र को विश्वास हो गया कि भगवान महावीर ही महामहान् उत्पन्न ज्ञान–दर्शन के धारक और तथ्यकर्म से प्राप्त सम्पदा से समृद्ध हैं। तथा देवता ने कल इन्ही के विषय मे सूचना दी थी। देवता की सूचनानुसार इनसे मेरी दुकान पर पधारने की प्रार्थना करनी चाहिये।

सकडालपुत्र ने भगवान महावीर की वन्दना नमस्कार कर के उनसे प्रार्थना की कि नगर के बाहर मेरी पाच सौ दुकान हैं कृपा करके आप वहा पधारिए वहा आपको सब प्रकार से सुविधा होगी।

सकडालपुत्र की विनम्र प्रार्थना देख–सुनकर, भगवान ने उसके यहा पधारना स्वीकार किया और पधारे। सकडालपुत्र की निर्दोष दुकान मे भगवान विराजे। देवता के कथनानुसार, सकडालपुत्र ने पाट–पाटले आदि प्रतिलाभ कर भगवान की सेवा की।

भगवान, त्रिलोकीनाथ, हैं। लेकिन उनका एक छोटे से छोटा भक्त भी उन्हे वश कर लेता है। उनके पास जाति–पाति या ऊच–नीच का भेदभाव नही है। यदि भगवान, जाति–पाति या ऊच–नीच का भेद मानते होते तो जिनकी सेवा के लिए इन्द्र भी लालायित रहता है, वे भगवान सकडालपुत्र (जो जाति का कुम्हार है) के यहा न पधारते। भगवान सर्वज्ञ हैं। वे यह जानते हैं कि इसके यहा अग्नि, पानी, मिट्टी, चाक घूमने आदि बहुत आरम्भ होता है और सकडालपुत्र ने यह भी प्रकट कर दिया था कि मेरी पाच सौ दुकाने हैं। फिर भी भगवान ने उसके यहा पधारने और विराजने मे, इस आरम्भ का विचार नही किया। इससे प्रकट है कि भगवान ने सकडालपुत्र के इस आरम्भ की अपेक्षा उसमे आतरिक गुण विशेष देखे। यदि ऐसा न होता तो भगवान उसके यहा पधारते ही क्यो ? उसके यहा भगवान यह दृष्टि मे रख कर ही पधारे होगे कि सासारिक जीवन, निरारम्भी नहीं हो सकता। हा, अल्पारम्भी हो सकता है और सकडालपुत्र का जीवन, महारम्भी नही है तथा इस आरम्भ के साथ ही इसमे आतरिक गुण विशेष हैं।

भगवान, सकडालपुत्र के यहा पधारे इससे यह शिक्षा मिलती है कि जाति–पाति या सूक्ष्म हिसा के कारण किसी से घृणा करना, किसी को पापी कहना – उचित नही है।

भगवान की सेवा से अवकाश प्राप्त करके, सकडालपुत्र अपना कार्य करने लगा उसने मिट्टी के चाक द्वारा बनाये हुए कच्चे बर्तन धूप और वायु द्वारा सुखाने के अभिप्राय से घर मे से निकाल कर बाहर रखे।

यद्यपि सकडालपुत्र के यहा पर्याप्त नौकर–चाकर थे, लेकिन वह स्वय भी कार्य करता था। केवल नौकरो के भरोसे या पूजी के आधार पर ही उसका जीवन न था। पूर्व समय के लोग अपना व्यवसाय नौकरो के आधार पर नही छोड देते थे न यह विचार कर अकर्मण्य ही बन जाते थे कि हमारी सम्पत्ति से कारोबार हो रहा है–इसलिए हम काम क्यो करे ? जिस समय ऐसा था उस समय आज की तरह पूजीपतियो के प्रति श्रम–जीवियों के हृदय मे द्वेष भी नही होता था। क्योकि जिस प्रकार श्रमजीवी काम करते थे उसी प्रकार उनके स्वामी पूजीपति भी काम करते थे और जिस रहन–सहन से

पूजीपति अपना जीवन निर्वाह करते थे उसी रहन–सहन से अपने यहा काम करने वालो के जीवन–निर्वाह का ध्यान रखते थे।

भगवान जानते थे कि सकडालपुत्र, गौशालक का अनुयायी है और होनहार को मानने वाला है। सकडालपुत्र की इस मान्यता को छुडाकर उसके हृदय मे पुरुषार्थवाद की स्थापना करने के उद्देश्य से ही भगवान, सकडालपुत्र के यहा पधारे थे। भगवान अपनी सर्वज्ञता से यह जानते थे कि अब सकडालपुत्र के मिथ्यात्वमोहनीय कर्म का अन्त हो रहा है। इसलिये इस समय इसे सच्चे धर्म का स्वरूप बताने पर यह उसे धारण कर लेगा। भगवान ने यह जानते हुए भी सकडालपुत्र को समझाने का पुरुषार्थ किया होनहार के भरोसे नहीं रहे।

जिस समय चाक से उतारे हुए मिट्टी के कच्चे बर्तन बाहर धूप मे रखे थे, वह समय भगवान ने सकडालपुत्र को समझाने के लिए उपयुक्त समझा। भगवान ने सकडालपुत्र से पूछा कि–सकडालपुत्र! ये मिट्टी के बर्तन किस प्रकार बने हैं ?

जो भगवान, त्रिलोकज्ञ और त्रिकालज्ञ हैं क्या वे यह नहीं जानते कि मिट्टी के बर्तन किस प्रकार बनते हैं ? वे सब कुछ जानते थे। उनसे कोई बात छिपी हुई नहीं थी। लेकिन उद्देश्य की सिद्धि के लिए भगवान ने सकडालपुत्र के मुख से ही यह कहलवाना उचित समझा कि ये बर्तन किस प्रकार बनते हैं ?

भगवान के प्रश्न के उत्तर मे, सकडालपुत्र ने कहा कि – भगवान ! इन बर्तनो को बनाने के लिए पहले मिट्टी लाई गई। उस मिट्टी मे राख आदि मिलाई गई और पानी से भिगो कर वह खूब रौंदी गई। जब मिट्टी, बर्तन बनाने के योग्य हो गई तब उसे चाक पर रखकर ये बर्तन बनाये गये।

भगवान ने, सकडालपुत्र को पूछा कि सकडालपुत्र! ये मिट्टी के बर्तन पुरुषार्थ से बने हैं या बिना पुरुषार्थ ही बने हैं?

भगवान का यह प्रश्न सुनकर सकडालपुत्र को अपनी मान्यता का ध्यान आ गया। वह समझ गया कि भगवान महावीर मेरे गुरु के सिद्धात के स्थान पर अपना सिद्धात सिद्ध करना चाहते हैं। वह भगवान के उत्तर म कहने लगा कि–भगवान जो कुछ भी होता है वह सब होनहार से ही होता है पुरुषार्थ से कुछ नहीं होता। मिट्टी के बर्तन बनाने म हमने जो–कुछ किया है वह सब होनहार के वश होकर। इसलिए यह मिट्टी के बर्तन पुरुषार्थ के अभाव और होनहार के सद्भाव मे बने हैं।

सकडालपुत्र से भगवान फिर कहने लगे कि सकडालपुत्र, तूने अभी जो–कुछ कहा है उससे तो पुरुषार्थ की ही सिद्धि होती है। ये मिट्टी के बर्तन पहले नहीं थे, किन्तु बनाने से बने हैं, और जब बनाने से बने हैं, तो इनके बनाने मे क्रिया अवश्य ही की गई है। क्रिया है तो कर्त्ता भी अवश्य है। क्योकि बिना कर्त्ता के क्रिया नहीं हो सकती और बिना क्रिया के कर्म नही होता। क्रिया कर्त्ता के पुरुषार्थ से ही होती है। पुरुषार्थ के अभाव मे क्रिया नही होती। इस पकार इन बर्तनो के बनने मे पुरुषार्थ की ही प्रधानता है। कारण के होने पर कर्त्ता के पुरुषार्थ से ही कार्य होता है। प्रत्येक कार्य मे कारण और कर्त्ता की आवश्यकता है। इन बर्तनो को बनाने के लिए जो मिट्टी लाई गई वह मिट्टी बर्तनो का उत्पादन कारण है। फिर मिट्टी मे राख आदि मिलाई गई तथा पानी डाल कर रौंदी गई। इस बर्तन को बनाने के लिए तैयार मिट्टी को 'बर्त्तन' नहीं कह सकते। हा–पानी, राख आदि, बर्तन के निमित्त–कारण अवश्य हैं। फिर मिट्टी को चाक पर रख कर कर्त्ता द्वारा विशेष प्रकार की क्रिया की गई, तब बर्तन बने। बर्तन बनाने मे चाक भी निमित्त–कारण रहा। इस प्रकार, उत्पादन–कारण, निमित्त–कारण, तथा कर्त्ता के होने से बर्तन बने हैं और कर्त्ता द्वारा की गई बर्तन बनाने की क्रिया, पुरुषार्थ से ही हुई है। इसलिए, इन मिट्टी के बर्तनो को बनाने मे, पुरुषार्थ की ही प्रधानता है।

सकडालपुत्र ने, भगवान की बात सुनकर भी यही कहा कि भगवान, इन बर्तनो के बनने मे पुरुषार्थ की प्रधानता नहीं है, किन्तु होनहार की ही पधानता है। ये बर्तन, भवितव्यता से ही बने हैं।

भगवान ने सकडालपुत्र से कहा कि यदि ये बर्तन होनहार से ही बने है – इनके बनने मे पुरुषार्थ का अभाव है – तो एक प्रश्न होता है। वह यह कि यदि कोई आदमी इन बर्तनो को चुरा ले जावे इधर–उधर बिखेर दे या इनको फोड डाले तो तू उस आदमी के साथ कैसा व्यवहार करेगा? या तेरी जिस अग्निमित्रा स्त्री को जिसे तू बहुत प्यार करता है, उस पर कोई पुरुष बलात्कार करे तो उस पुरुष पर क्रुद्ध तो न होगा ?

भगवान का अन्तिम प्रश्न सुनकर सकडालपुत्र ने पति कर्तव्य के आवेश मे उत्तर दिया था कि, हे भगवान ऐसे दुष्ट पर मैं अवश्य ही क्रोध करू, उसे दण्ड दू, लात घूसे तथा लकडी से उस दुराचारी को मारू और आवश्यकता समझने पर उसको जीवन रहित भी कर डालू।

सकडालपुत्र का उत्तर सुनकर भगवान ने उससे कहा कि सकडालपुत्र तेरा ऐसा करना तो तेरे सिद्धात के विरुद्ध होगा न ? क्योकि, तू अभी कह

चुका है कि जो कुछ होता है, वह होनहार से ही होता है। जब तेरे कथनानुसार सब कुछ होनहार से ही होता है तब उस बर्तन चुराने फोडने फैंकने वाले या तेरी स्त्री के साथ दुराचार करने वाले का अपराध ही क्या रहा? जो तू उसे इस प्रकार का दण्ड दे? उसने जो किया है, वह तेरे सिद्धान्तानुसार होनहार के वश होकर, फिर उसे, तेरे द्वारा दण्ड मिलने का क्या कारण ? यदि तू ऐसे व्यक्ति को दण्ड दे, तब तो तूने होनहारवाद को नहीं माना किन्तु पुरुषार्थवाद को माना ! यदि तूने उसे दण्ड दिया, तब तो तेरा माना हुआ होनहारवाद झूठा ठहरता है।

भगवान की इस बात ने सकडालपुत्र का हृदय हिला दिया। वह, विचार में पड गया और अन्त मे इसी निश्चय पर पहुचा कि वास्तव मे, होनहार के आश्रित रहकर हम कुछ नहीं कर सकते, लेकिन पुरुषार्थ के द्वारा हम सब कुछ कर सकते हैं। होनहारवाद से तो जीवन मे आलस्य और अकर्मण्यता आती है।

पुरुषार्थवाद का बोध पाकर, सकडालपुत्र ने भगवान को वन्दना – नमस्कार किया और प्रार्थना की कि मैं आपकी युक्तियो से सहमत होकर पुरुषार्थवाद को प्रधान एव उपादेय तथा होनहारवाद को हेय मानता हू। अब मेरी इच्छा आपका कहा हुआ धर्म सुनने की है इसलिए कृपा करके मुझे धर्म सुनाइये।

सकडालपुत्र की प्रार्थना पर, भगवान ने उसको धर्म सुनाना प्रारम्भ किया। यद्यपि भगवान के कहे हुए धर्मोपदेश को ओर लोगो ने भी सुना, लेकिन इस समय सकडालपुत्र ही प्रधान श्रोता था, इसलिये, सकडालपुत्र को सम्बोधन करके, भगवान फरमाने लगे–

हे सकडालपुत्र ! दुर्गति से निकालकर सुमति मे पहुचाने वाला धर्म ही है। धर्म की सहायता बिना प्राणी दुर्गति से नहीं निकल सकता न सद्गति को ही प्राप्त कर सकता है।

परलोक के लिए हितकारी धर्म के मुख्यत दो भेद हैं– सूत्र धर्म ओर चारित्र्य धर्म। सूत्रधर्म का आचरण निग्रन्थ प्रवचनो पर श्रद्धा करना है। धर्म का प्रधान अग श्रद्धा ही है। जब तक धर्म पर श्रद्धा न हो तब तक धर्म सम्बन्धी की गई क्रियाए भी पूरी तरह सार्थक नही होती। इसलिए कवल प्ररूपित धर्म के आचरण म सबसे पहिला कार्य है निग्रन्थ प्रवचना पर श्रद्धा करना। धर्म के दूसरे भेद–चारित्र धर्म के दो भेद हैं एक आगार धर्म ओर दूसरा अनगार धर्म । आगार धर्म वह है जो सासारिक कार्य करत हुए भी

पाला जा सके, और अनगार धर्म वह है जो सासारिक कार्यो को त्याग कर पाला जा सके। आगार धर्म का पालन करने वाले सासारिक कामो को करते हुए धीरे–धीरे सुगति की ओर अग्रसर होते हैं और अनगार धर्म का पालन करने वाले ससार के समस्त कार्य त्याग कर केवल मोक्ष–पाप्ति के ही प्रयत्न मे जुटे रहते हैं। मोक्ष की पहिली सीढी, आगार धर्म है और दूसरी सीढी अनगार धर्म है। जो लोग धर्म से दूर हैं उन्हे अपनी शक्ति का विचार करके–यदि वे अपने आपको अनगार धर्म पालन करने मे असमर्थ समझते हैं तो उनके लिए आगार धर्म स्वीकार करना तथा उसका पालन करना ही श्रेयस्कर है।

आगार का अर्थ है सीमा। आगार धर्म पालन करने वाला अपनी लालसा और अपनी आवश्यकता की सीमा कर लेता हे ओर उस सीमा के अन्दर रह कर अपना सासारिक जीवन व्यतीत करता है, तथा त्याग एव सतोष को बढाता हुआ अपने आपको अनगार धर्म पालन करने के योग्य बनाता जाता है। आगार धर्म पालन करने वाला श्रमणोपासक' कहलाता हे। श्रमणोपासक का अर्थ है, श्रमण अर्थात साधु या अनगार की उपासना करने वाला। साधु अनगार धर्म का पालन करने वाला होता है। श्रमणोपासक आगार धर्म का पालन करता हुआ अनगार धर्म प्राप्ति की इच्छा रखता हे। अनगार धर्म पालन करने वाले साधु को श्रेष्ठ तथा आदर्श मानकर उनकी उपासना करता रहता है। आगार धर्म स्वीकार करने के लिए बारह व्रतो का धारण करना आवश्यक है। वे बारह व्रत ये हैं – स्थूल अहिसाव्रत, सत्यव्रत, अस्तेय व्रत ब्रह्मचर्यव्रत परिग्रह परिमाणव्रत, दिशि परिमाणव्रत, भोगपभोग परिमाण व्रत अनर्थ दण्ड निवर्तन व्रत, सामायिक व्रत पोषध व्रत और अतिथि सविभाग व्रत।

इन बारह व्रतो को धारण करके निरतिचार पालन करने वाला ही, आगार–धर्म का पूर्णरूपेण–आराधक है। जो प्राणी, आगार धर्म का पालन करता हुआ अनगार धर्म को श्रेष्ठ मानता है तथा श्रमणो की उपासना करता है वही श्रमणोपासक है। यद्यपि उत्तम तो अनगार धर्म ही है – अनगार धर्म का पालन करने पर ही प्राणी ससार के जन्म–मरण से मुक्त हो सकता है लेकिन अनगार धर्म पालने की क्षमता न होने पर, आगार धर्म का पालन करना भी अच्छा है। आगार धर्म पालन करते–करते प्राणी मे अनगार धर्म पालने की शक्ति भी आ जावेगी और इस प्रकार वह ससार के जन्म–मरण से छुटकारा पाकर अपना कल्याण कर सकेगा।

भगवान से धर्मोपदेश सुनकर सकडालपुत्र बहुत आनन्दित हुआ। उसकी इच्छा आगार धर्म स्वीकार करने की हुई। उसने भगवान से प्रार्थना की कि – हे भगवान, आपने धर्म सुना कर मुझे कृतकृत्य कर दिया। मैं अनगार धर्म पालने मे अपने को सशक्त नहीं देखता इसलिए मेरी इच्छा है कि मैं आगार धर्म स्वीकार करू। दया करके मुझे वे बारह व्रत धारण करा दीजिये जिनको–आगार धर्म स्वीकार करने वाले के लिए–धारण करना आवश्यक है।

सकडालपुत्र की नम्र प्रार्थना सुनकर भगवान ने श्रावक के बारह व्रत धारण कराये, और व्रत के वे अतिचार भी बता दिये, जिनसे बचना – व्रत पालने के लिए – आवश्यक है।

भगवान से व्रत धारण करके, सकडालपुत्र को वैसी ही प्रसन्नता हुई जैसी निर्धन को धन और रक को राज्य मिलने से हुआ करती है।

भगवान से व्रत धारण करके और भगवान को वन्दना नमस्कार करके, सकडालपुत्र – पोलासपुर नगर स्थित अपने घर को आया। घर मे सकडालपुत्र अपनी अग्निमित्रा पत्नी से कहने लगा कि – हे प्रिये मैंने श्रमण भगवान महावीर से धर्म सुनकर आगार धर्म स्वीकार किया है। मुझे श्रमण भगवान महावीर का धर्म हितकर और रुचिकर मालूम हुआ। मैं तुम्हे भी यही सम्मति देता हू कि तुम भी जाकर श्रमण भगवान महावीर को वन्दना नमस्कार ओर उनकी सेवा भक्ति करो, तथा उनके पास से – श्रावक के बारह व्रत रूप–आगार धर्म स्वीकार करो।

अग्निमित्रा ने पति की बात बडे हर्ष से सुनी ओर स्वीकार की। तव सकडालपुत्र ने अपने यहा रहने वाले एक व्यक्ति को – अग्निमित्रा के लिए – धर्मरथ तेयार करके लाने की आज्ञा दी। स्नानादि से निवृत्त होकर तथा सुन्दर स्वच्छ, एव धर्म सभा मे जाने योग्य वस्त्र पहिन कर – अपनी सखियो सहित – अग्निमित्रा धर्मरथ मे सवार हुई ओर भगवान के दर्शन करने को चली।

शास्त्र के उक्त कथन से प्रकट है, कि उस समय के लोग धर्मसभा मे जाने के लिए – और स्थान पर जाने के लिए पहिने जाने वाले वस्त्रो से – भिन्न प्रकार के वस्त्र पहिनते थे। धर्म सभा मे जाने के लिए – प्रदर्शक स्वभाव मे चचलता उत्पन करने वाले एव स्वय के तथा दूसरो के हृदय मे विकार–वृद्धि करने वाले वस्त्रो का उपयोग करना धर्म का उचित सत्कार नही करना हे। सम्भवत इसी भावना को लेकर उस समय के लोग– धर्म सभा मे जाने के समय ऐसे वस्त्र पहिनते होगे जिनसे उक्त दोष उत्पन्न न हो।

भगवान महावीर की सेवा मे उपस्थित हो, अग्निमित्रा और उसकी सखियो ने भगवान को वन्दन नमस्कार किया। भगवान महावीर ने अग्निमित्रा सहित उपस्थित जन समुदाय को धर्म सुनाया। भगवान के मुख से धर्म सुन कर अग्निमित्रा बहुत आनन्दित हुई, तथा भगवान को वन्दना नमस्कार करके प्रार्थना करने लगी कि – हे भगवान मैं निग्रन्थ – प्रवचन को श्रद्धती हू और आपने जो कुछ कहा है, उसे सत्य मानती हू। मैं दीक्षा लेकर अनगार धर्म पालने मे तो असमर्थ हू, इसलिए पाच अनुव्रत और सात शिक्षाव्रतरूप – गृहस्थ–धर्म अगीकार करना चाहती हू। कृपा करके आप, मुझे श्राविका के बारह व्रत धारण करा दीजिये।

अग्निमित्रा की विनम्र प्रार्थना पर, भगवान ने अग्निमित्रा को श्राविका के बारह व्रत धारण कराये और उनके अतिचार भी बता दिये।

भगवान से बारह व्रत धारण करके अग्निमित्रा, बहुत हर्षित हुई और भगवान को वन्दना नमस्कार करके रथ पर सवार हो – अपने घर को लौट आई।

सकडालपुत्र पहले आजीविक मत का अनुयायी था, और अव केवली प्ररूपित धर्म का उपासक हुआ है। जिस प्रकार उसने, केवली–प्ररूपित धर्म स्वीकार करके, अपनी स्त्री से भी यही धर्म स्वीकार करने के लिए कहा–और अग्निमित्रा ने, भगवान का धर्म स्वीकार भी किया इसी प्रकार सकडालपुत्र जब गौशालक–मत का अनुयायी बना था, तब भी उसने, अग्निमित्रा से गौशालक का धर्म मत स्वीकार करने के लिए कहा होगा–और अग्निमित्रा ने स्वीकार भी किया होगा। अर्थात् सकडालपुत्र के साथ ही, अग्निमित्रा, भी आजीविक मत की अनुयायिनी रही होगी। ऐसा होते हुए भी, सकडालपुत्र ने गौशालक का मत त्याग कर भगवान महावीर का धर्म स्वीकार किया तब अग्निमित्रा ने भी – पति का अनुसरण करते यही किया। यही नहीं हुआ कि उसने गौशालक के मत का पक्ष लेकर, पति की बात या कार्य का विरोध किया हो, आप गौशालक मत की ही अनुयायिनी रही हो। जिस समय ऐसा था उस समय दाम्पत्य–जीवन भी कलहपूर्वक नहीं किन्तु सुखपूर्वक बीतता था। आज यह हो रहा है कि पति जिस धर्म का अनुयायी है, पत्नी उसके विराधी धर्म की अनुयायिनी है और पत्नी जिस धर्म की अनुयायिनी है पति उसके विरोधी धर्म का अनुयायी हे। पत्नी पति के गुरु को कुगुरु पति के धर्म को मिथ्या–धर्म और पति के धर्म–कार्य को पाप मानती है तथा पति पत्नी के गुरु को कुगुरु पत्नि के धर्म को मिथ्या धर्म एव पत्नी के धर्म–कार्य

को पाप मानता है। वह उसके धर्म तथा गुरु की निन्दा करती है। न पति ही, अपना माना हुआ धर्म, पत्नी को समझा सकता है, न पत्नी ही अपना माना हुआ धर्म पति को समझा सकती है। इस प्रकार धर्म भी दाम्पत्य–कलह का कारण बन रहा है। एक ही घर के लोग, और विशेषत दम्पति जब परस्पर विरोधी धर्म के अनुयायी हो, तब जीवन सुख–पूर्वक बीते तो कैसे ? और पत्नि पति की धर्मसहायिका तथा पति, पत्नी का धर्मसहायक कैसे माना जावे ? ऐसी दशा मे, यह भी कैसे कहा जा सकता है कि इनमे परस्पर विश्वास है। हा, यह दशा, पारस्परिक अविश्वास का द्योतक अवश्य है। पूर्व की जितनी भी कथाए हैं, उनमे यह प्रमाण कहीं भी नहीं मिलता है कि पति–पत्नी जीवन भर भिन्न–भिन्न और परस्पर विरोधी धर्म के अनुयायी रहे हो। बल्कि यह प्रमाण विशेष रूप से मिलता है कि या तो पति के स्वीकार किये हुए धर्म को पत्नी ने भी स्वीकार किया– जैसे कि सकडालपुत्र आनन्द आदि की पत्नियो ने या पत्नी के स्वीकार किये हुए धर्म को, पति ने भी स्वीकार किया– जैसे कि चेलना रानी के स्वीकार किए हुए केवली प्ररूपित–धर्म को, राजा श्रेणिक ने भी अपनाया था।

इस कथन का यह अर्थ नहीं है कि सहयोग की दृष्टि से पति या पत्नी, किसी असत्य धर्म के उपासक बन जावे। किन्तु यह अर्थ है कि परस्पर निर्णय करके जो सत्यधर्म हो, उसे स्वीकार करना उचित है। घर मे एक व्यक्ति सत्य धर्म का उपासक हो और दूसरा असत्य धर्म का अनुयायी हो तो शान्तिभग होना स्वाभाविक है। इसलिये सत्य धर्म को पहिचान कर उसी का उपासक होना श्रेयस्कर है।

भगवान महावीर से आगार धर्म स्वीकार करके सकडालपुत्र श्रमणोपासक हुआ। उसने जीव अजीव आदि सव तत्त्वो को समझा और आगार धर्म का पालन करता हुआ, अपना जीवन सुखपूर्वक विताने लगा। कुछ समय तक पौलासपुर नगर में विराजकर भगवान महावीर भी अन्यत्र जनपददेश मे विहार कर गए।

उधर गौशालक ने सुना कि मेरे अनुयायी सकडालपुत्र ने होनहारवाद तथा आजीविक मत की श्रद्धा त्याग कर भगवान महावीर के पुरुषार्थवाद को मान लिया है ओर श्रमणोपासक बन गया हे। गोशालक ने यह सुनकर विचार किया कि में पोलासपुर जाकर सकडालपुत्र से श्रमण निर्ग्रंथ धर्म का त्याग कराऊँ और उसे फिर आजीविक मतानुयायी बनाऊ। इस प्रकार निश्चय करके गौशालक अपने सघ सहित पौलासपुर आया तथा आजीविक पथिया

की सभा मे अपने भण्डोपकरण रखकर, कुछ अनुयायियो को साथ ले वह सकडालपुत्र के यहा गया।

मिथ्या–मत के प्रचारक लोग, अपने अनुयायियो की सख्या बढाने के लिये प्रत्येक उपाय का अवलम्बन किया करते हैं। उन्हे धर्म–अधर्म की उतनी अपेक्षा नही होती जितनी अपेक्षा अपने अनुयायी बढाने की होती है। इसके लिए वे कभी नम्र से नम्र बन जाते हैं, कभी मूर्तिमान क्रोध बन जाते हैं और कभी सहृदय गुणग्राहक तथा विरोधी की प्रशसा करने वाले भी बन जाते हैं।

गौशालक को अपने यहा आते देखकर सकडालपुत्र समझ गया कि ये मेरे पूर्व गुरु अपना सिद्धात मुझसे मनवाने के लिए आ रहे हैं। उसने विचारा कि इस बात को भली–भाति समझ चुका हू, कि गौशालक का सिद्धात मेरे ही लिये नही, किन्तु सारे ससार के लिए अहितकर है। ऐसी दशा मे इनका सत्कार करना इन्हे अपना सिद्धात माने जाने की आशा दिलाना है। किसी आशावाले को निराश करने की अपेक्षा, आशा न होने देना ही अच्छा है। यदि, वे अतिथि या अभ्यागत के रूप मे आये होते, तब तो इनका आदर–सत्कार करना मेरा नैतिक कर्तव्य था लेकिन ये अपने मिथ्यामत का प्रचार करने आये हैं ऐसी दशा मे इनको सम्मान देना उनके मत को सम्मान देना है। ऐसे दिये हुए सम्मान का और लोगो पर बुरा असर पडेगा। इसके साथ ही तिरस्कार करना भी अच्छा नहीं है, इसलिए मुझे मौन धारण कर लेना ही ठीक है।

गौशालक सकडालपुत्र के यहा आया, लेकिन उक्त विचार से सकडालपुत्र गौशालक को देखकर न तो किसी प्रकार प्रभावित ही हुआ, न पहले की भाति उसने गौशालक का सत्कार ही किया। वह उसी प्रकार मौनस्थ रहा जिस प्रकार कि गौशालक के आने से पहले था। सकडालपुत्र के इस व्यवहार से गौशालक को बडा ही आश्चर्य हुआ। सकडालपुत्र की मुखमुद्रा पर से गौशालक समझ गया कि भगवान महावीर के उपदेश का इस पर बहुत प्रभाव पड चुका है इसी से अब यह मुझे और मेरे सिद्धात को आदर की दृष्टि से नही देखता है। यदि ऐसा न होता तो यह मुझे देखकर भी मौन तथा स्थिर भाव से न बैठा रहता।

गौशालक विचारने लगा कि मैं सकडालपुत्र की प्रार्थना पर नहीं किन्तु स्वेच्छा से इसके यहा हू। अब यदि मैं यहा से लौट जाता हू – तो यह मेरे अनुशासन से निकल ही गया है लेकिन मेरे अन्य अनुयायियो पर भी बुरा प्रभाव पडेगा। यद्यपि मै जिस उद्देश्य से इसके यहा आया हू उसमे सफलता मिलने की आशा तो नही दिखती लेकिन कम से कम आज तो जिस तरह बने

उस तरह इससे स्थान पाट आदि प्राप्त करने चाहिये जिससे दूसरे लोगो के हृदय मे मेरे या मेरे मत के प्रति अश्रद्धा न हो। यह एक मेरा प्रसिद्ध अनुयायी था। यदि मैं इसके यहा से इसी समय चला जाऊगा तो लोगो मे यह बात फैल जावेगी कि सकडालपुत्र अब गोशालक का उपासक नहीं रहा। इस बात का मेरे उपासको पर बुरा प्रभाव पडेगा इसलिए जैसे हो वैसे इससे स्थान पाट आदि लेकर इसी के यहा ठहरना चाहिए। ऐसा होने पर और लोग कम से कम यह तो समझेगे ही कि सकडालपुत्र भगवान महावीर और गौशालक को समान रूप से मानता है। इसके सिवा यदि मैं सकडालपुत्र के यहा रहूगा तो सम्भव है कि कभी इसके विचारो को अपने सिद्धान्त के अनुकूल भी कर सकू।

सम्भवत इस प्रकार विचार कर, ही गौशालक ने, भगवान महावीर की प्रशसा द्वारा, सकडालपुत्र से सम्मान प्राप्त करने का निश्चय किया। यह सकडालपुत्र से कहने लगा कि, देवानुप्रिय, क्या यहा महामहान् आये थे।

गौशालक का प्रश्न सुनकर सकडालपुत्र ने विचारा, कि यद्यपि अब मैं, गौशालक या इसके सिद्धात को पूर्व की भाति आदर की दृष्टि से नही देखता न मेरी इच्छा इससे बात करने की ही हे, लेकिन यह तो जानू कि गौशालक महामहान् कहता किसे हे ?

इस प्रकार विचार कर सकडालपुत्र ने गोशालक से पूछा कि – देवानुप्रिय महामहान् कोन ! अर्थात् आप महामहान किसे कहते हैं ? इस प्रश्न के उत्तर मे, गौशालक ने कहा कि– में, श्रमण भगवान महावीर को महा–महान् कह रहा हू।

'श्रमण' का अर्थ है साधु। जो व्यक्ति ससार के समस्त पदार्थों से ममत्व त्याग कर अपने आत्मा को कल्याण मार्ग मे लगाये हुए हे और मोक्ष प्राप्ति ही जिसका ध्येय हे उसे श्रमण साधु या अनगार कहते हैं। भगवान' का अर्थ मालिक स्वामी या प्रभु है। जो ज्ञान का स्वामी हे अपने आत्मा पर जिसका पूर्ण आधिपत्य है, उसे भगवान कहते हैं। 'महावीर' का अर्थ हे वीरो का भी वीर। साधारण वीरो से न जीते गये– काम क्रोधादि पर जिसने विजय प्राप्त कर ली हे – उन्हे नष्ट कर दिया हे – उसे महावीर कहते हैं। श्रमण भगवान और महावीर ये तीना ही विशेषण हैं। इन विशेषणो द्वारा ही गोशालक ने चौवीसवे तीर्थंकर–सिद्धार्थपुत्र – का परिचय दिया हे तथा वे इन विशेषणो से ही प्रसिद्ध भी थे।

गौशालक के उत्तर देने पर भी सकडालपुत्र चुप रहा। तब गौशालक ने, सकडालपुत्र से फिर पूछा कि – हे देवानुप्रिय क्या यहा महागोप आये थे?

गौओ की रक्षा करते हुए उन्हे उनके स्थान पर पहुचा देने वाले को 'गोप' कहते है। गोप की तरह जो ससार के सभी प्राणियो को सुरक्षित रूप से–जीव के वास्तविक स्थान – मोक्ष मे पहुचाने का उपाय करता है उसे 'महागोप कहते हैं।

गौशालक के इस दूसरे प्रश्न को भी सुनकर सकडालपुत्र ने यही पूछा कि–हे देवानुप्रिय आप महागोप किसे कह रहे हैं ? गौशालक ने उत्तर दिया कि– मैं श्रमण भगवान महावीर को, महागोप कह रहा हू। सकडालपुत्र ने पश्न किया कि–आप किस अर्थ से उन्हे महागोप कह रहे हैं ? इसके उत्तर मे गौशालक कहने लगा कि – जिस प्रकार गौओ को वन मे भटकती रहने देने पर उनके विनाश का भय रहता है, चोरो द्वारा चुराये जाने का डर रहता है, इसलिये गोप लोग उन्हे डण्डे से घेर कर बाडे मे ले आते हैं और इस प्रकार उन गौओ को हिसक जीव चोर इत्यादि की ओर से सुरक्षित कर देते हैं उसी प्रकार इस ससार रूपी वन मे भटकते हुए प्राणियो को भगवान महावीर धर्म–रूपी डन्डे से निर्वाण रूपी बाडे मे पहुँचाकर जन्म–मरण के भय से मुक्त कर देते हैं। इसी कारण मैंने उन्हे महागोप कहा है।

गौशालक से महागोप की व्याख्या सुनकर भी सकडालपुत्र चुप रहा। तब गौशालक ने फिर पूछा कि–हे देवानुप्रिय क्या यहा महा–सार्थवाही आये थे ? गौशालक के इस प्रश्न को सुनकर, सकडालपुत्र ने पूर्व की भाति गौशालक से पूछा कि– देवानुप्रिय, महासार्थवाही कौन ? गौशालक ने उत्तर दिया कि श्रमण भगवान महावीर, महासार्थवाही हैं। सकडालपुत्र ने फिर पूछा कि – श्रमण भगवान महावीर, महासार्थवाही किस अर्थ से हैं ?

सकडालपुत्र के प्रश्न के उत्तर मे गौशालक कहने लगा कि जगल के भयानक तथा सकटपूर्ण पथ मे साथ रह कर जो सुरक्षित रूप से नगर मे पहुचा देता है, उसे सार्थवाही कहते हैं। श्रमण भगवान महावीर इस ससार रूपी भयानक वन मे प्राणियो को धर्म रूपी सरल मार्ग बताते हैं, और इस वन से निकाल कर निर्वाण रूपी नगर में पहुचा देते हैं, इसलिए वे महासार्थवाही हैं।

महासार्थवाही की व्याख्या सुनकर भी सकडालपुत्र गौशालक से कुछ न बोला। तब गौशालक ने सकडालपुत्र से फिर पूछा कि–हे देवानुप्रिय, क्या यहा महाधर्म कथी आये थे ? सकडालपुत्र ने गौशालक से फिर यही प्रश्न किया कि आप महाधर्मकथी किसे कहते हैं ? गोशालक ने उत्तर दिया कि–में

श्रमण भगवान महावीर को महाधर्मकथी कहता हू। सकडालपुत्र ने पूछा कि—आप उन्हे महाधर्मकथी किस अर्थ से कहते हैं। गोशालक उत्तर मे कहने लगा कि—इस ससार मे, बहुत से जीव चक्कर खाते फिरते हैं और नाना प्रकार से कष्ट उठा रहे हैं। भगवान महावीर मोक्ष प्राप्ति के लिए, उन जीवो को धर्म सुना कर सत्पथ पर लगा रहे हैं, इसलिये मैंने उन्हे महाधर्मकथी कहा है।

गौशालक से, महाधर्मकथी की व्याख्या सुन कर भी सकडालपुत्र चुप ही रहा। तब गौशालक ने फिर प्रश्न किया कि—हे देवानुप्रिय क्या यहा महानाविक आये थे। सकडालपुत्र ने पूछा कि आप, महानाविक किसे कह रहे हैं ? गौशालक ने उत्तर दिया कि—मैं श्रमण भगवान महावीर को महानाविक कह रहा हू। सकडालपुत्र ने पूछा कि—आप किस अर्थ से उन्हे महानाविक कह रहे हैं ? गौशालक ने कहा कि—इस ससार रूपी समुद्र मे बहुत से जीव त्रास पाते हैं, डूब रहे हैं और जन्म—मरण रूपी जल लहरो से टकरा रहे हैं। भगवान महावीर, ऐसे जीवो को , धर्म रूपी नाव मे बैठाकर ससार—समुद्र से पार करा देते हैं और मोक्ष रूपी नगर मे पहुँचा देते हैं – जहा वे जीव दु ख रहित हो जाते हैं। भगवान महावीर इस धर्म रूपी नाव के नाविक हैं। नाविक तो साधारण समुद्र मे ही नाव चलाता है, लेकिन भगवान महावीर की धर्म रूपी नाव, ससार रूपी महासमुद्र मे चलती है और जल मे चलने वाली नाव के डूबने का जैसा भय रहता है, वैसे भय से भगवान महावीर की वह – धर्मरूपी—नाव मुक्त है। इसी कारण से भगवान महावीर को मैंने महानाविक कहा है।

गौशालक ने सकडालपुत्र से कई बार प्रश्न किये लेकिन सकडालपुत्र ने उसकी इच्छानुसार उत्तर नहीं दिया। सकडालपुत्र ने गोशालक को इसलिये उत्तर नहीं दिया कि एक तो सकडालपुत्र यह जानना चाहता था कि भगवान महावीर के विषय मे, गौशालक कैसे उद्‌गार निकालता है। दूसरे, भगवान महावीर के विरोधी गोशालक के मुख से भगवान महावीर की प्रशसा सुनने मे सकडालपुत्र को आनन्द आता था। वह विचारता था कि यदि मैं गौशालक को उसके प्रश्न का उत्तर शीघ्र ही दे दूगा तो फिर वह भगवान महावीर की प्रशसा न करेगा। इसके सिवा मैं यह भी न जान सकूगा कि मुझसे उत्तर न पाने पर गौशालक भगवान महावीर के लिए कैसे उद्‌गार निकालता है। सम्भवत इस प्रकार सोचकर ही सकडालपुत्र न गोशालक स उसके द्वारा कहे हुए भगवान महावीर के विशषणो का अर्थ जानन क सिवा – और कुछ नहीं कहा। लेकिन जब गौशालक ने सकडालपुत्र स पाच बार प्रश्न किये और पाचो ही बार भगवान महावीर की प्रशसा की तब सकडालपुत्र

ने विचारा कि अब गौशालक से बातचीत नही करना, अनुचित होगा। अब तो इससे कुछ बातचीत करनी चाहिए।

इस प्रकार सोचकर और गौशालक से महानाविक का अर्थ जान कर सकडालपुत्र ने गौशालक से कहा कि – हे देवानुप्रिय, लोक मे आप बडे विचक्षण बुद्धिमान माने जाते हैं। आप इस तरह नयवादी, एव कुशल–वक्ता हैं अपनी बात सिद्ध करने मे, आपको देर भी नही लगती है और बात के तत्व को भी आप शीघ्र ही ग्रहण कर लेते हैं। आप मे, ये सब गुण दिखाई देते हैं, भगवान महावीर के गुणो से भी आप भिज्ञ हैं और उनकी प्रशसा भी करते हैं लेकिन यह समझ मे नही आता कि ऐसा होते हुए भी आप से और भगवान महावीर से मत–भेद क्यो है ? यदि भगवान महावीर की कोई बात आपको अयथार्थ मालूम होती है तो आप उनसे वाद–विवाद करके, वास्तविकता का निर्णय क्यो नहीं कर लेते हैं ?

सकडालपुत्र की बात के उत्तर मे, गौशालक ने कहा कि हे देवानुप्रिय, मैं भगवान महावीर से वाद–विवाद करने मे असमर्थ हू। जिस प्रकार, एक हृष्ट–पुष्ट शरीर वाले बलशाली मेघावी और व्यायाम किये युवक के हाथ से, भेड बकरी तीतर बटेर प्रभृति छोटे–छोटे पशु–पक्षी, अपनी शक्ति के बल पर नहीं छूट सकते उसी प्रकार मैं, भगवान महावीर से वाद–विवाद मे नही जीत सकता। भगवान् महावीर से वाद–विवाद करने का मेरा साहस करना वैसा ही होगा जैसा कि सिह से लडने के लिए, बकरी का साहस करना होता है।

गौशालक ने भगवान महावीर की जो प्रशसा की थी, वह हार्दिक नही थी किन्तु अपना उद्देश्य सफल करने के लिये थी। इसलिये गौशालक का यह कार्य न तो समदृष्टिपने का ही था, न भगवान की आज्ञा मे ही था। जो लोग अज्ञानी के दान मानादि भी समदृष्टि के दान–मान सम्मान की तरह भगवान की आज्ञा मे कहते हैं। उन्हे गौशालक के इस कार्य पर विचार करना चाहिए कि गौशालक ने भगवान की इतनी प्रशसा की, इस प्रकार गुणगान किया फिर भी वह भगवान का निन्दक क्यो कहलाया ? वास्तव मे बात यह है कि अज्ञानी का दान मान सम्मान हार्दिक नहीं होता, किन्तु बनावटी केवल लोगो को दिखाने या सासारिक कार्य सिद्ध करने के लिये होता है और समदृष्टि का दान मान सम्मान बनावटी लोगो को दिखाने या सासारिक कामना के लिए नहीं होता किन्तु हार्दिक तथा मोक्ष के हेतु होता है। इसलिये समदृष्टि के दान मान सम्मान भगवान मी आज्ञा मे नहीं हैं।

गौशालक की बात सुनकर सकडालपुत्र ने विचारा कि गौशालक ने मेरे गुरु भगवान महावीर की इतनी प्रशसा की है और उनसे वादविवाद करने मे उन्हे सिह, तथा अपने आपको बकरी के समान मान रहा है ऐसी दशा मे कम से कम इसे ठहरने के लिए स्थानादि तो देना ही चाहिए। इस प्रकार सोचकर, सकडालपुत्र ने गौशालक से कहा कि हे देवानुप्रिय आपने मेरे धर्माचार्य भगवान महावीर का, उचित और वास्तविक गुणानुवाद किया है इसलिये मै, आपको मेरी दूकान मे ठहरने एव पाठ शय्या, सथारा आदि लेने के लिए आमन्त्रित करता हू। आपको , जो चाहिये सो लीजिये।

गौशालक ने, भगवान महावीर की जो प्रशसा की थी वह इसी उद्देश्य से कि मुझे सकडालपुत्र, अपने यहा ठहरने का स्थानादि दे। अपने उद्देश्य मे सफलता मिलने से, गौशालक प्रसन्न हुआ और वह, सकडालपुत्र की दूकान मे शय्या सथारा आदि लेकर ठहर गया। वहा ठहर कर गौशालक सकडालपुत्र को फिर अपना अनुयायी बनाने की चेष्टा करने लगा। उसने सकडालपुत्र को, तर्क युक्ति सहित बहुत उपदेश दिया लेकिन वह सकडालपुत्र की अकाट्य युक्तियो के आगे, अपने उद्देश्य मे असफल रहा। सकडालपुत्र को अपना अनुयायी बनाने की ओर से गौशालक जब निराश हो चुका तब वहा से बिहार कर गया।

सकडालपुत्र श्रावक, भगवान महावीर से स्वीकार किये हुए व्रतो को सावधानी पूर्वक पालन करने लगा। व्रतो मे अनाचार होने देना तो दूर रहा अतिचार न होने देना का भी वह बहुत ध्यान रखता था। उसने चौदह वर्ष तक, भगवान महावीर से स्वीकार किये हुए व्रतो का घर मे रह कर–भली प्रकार पालन किया।

श्रावक–धर्म पालन करते जब चोदह वर्ष व्यतीत हो चुके और पन्द्रहवा वर्ष जा रहा था तब–आधी रात के समय सकडालपुत्र ने अपने मन मे विचार किया कि मुझ पर घर–गृहस्थी का बहुत भार है ओर कौटुम्बिक–प्रपच के कारण मैं इस आगार धर्म का भी पालन समुचित–रीति से नहीं कर पाता। मुझे अपनी सारी आयु, घर के कामो मे ही व्यतीत न करनी चाहिये किन्तु अन्त–समय मे काम आने वाले – धर्म से आत्मा को कुछ बलवान बना लेना चाहिये। जिस प्रकार मैंने सासारिक–वैभव सचय किया है उसी प्रकार मुझे धर्मरूपी धन भी सचय करना चाहिए। यह सासारिक धन –वैभव ता यही रह जावेगा साथ न जावेगा। साथ ता केवल धर्म ही जावगा। इसलिये मुझे उचित हे कि मैं सब के सन्मुख घर–गृहस्थी का भार अपन बड लडक

को सौंप– पौषध–शाला मे रहते हुए आत्मा को, निरन्तर धर्म चिन्तन मे लगा दू। अब मेरे लिये ऐसा ही करना श्रेयस्कर है, सासारिक–झगडो मे ही फसे रह कर मरना, ठीक नही है।

इस पकार निश्चय करके, सकडालपुत्र श्रावक ने अपने कुटुम्ब–परिवार के लोगो को, अपने यहा आमन्त्रित किया। आमन्त्रित लोगो को भोजन करा कर सब के सन्मुख सकडालपुत्र ने गृहस्थी का समस्त भार, अपने बडे लडके को सौंप दिया और आप इस भार से मुक्त हो गया।

पहले के लोग अपनी सन्तान के लिये जिस प्रकार यश, वैभव और कीर्ति सम्पादन करने का आदर्श रखते थे, उसी प्रकार, इनके–त्याग का भी आदर्श रखते थे। यही नही होता था, कि जिस प्रकार मकडी, जाल बनाकर फिर उसी मे फस मरती है उसी पकार सासारिक सम्पत्ति एकत्रित करके, उसी मे फस मरे। वे अपनी सन्तान को, नीतिपूर्वक सम्पत्ति–उपार्जन भी सिखाते थे और इसके साथ ही उसका त्याग भी सिखाते थे। किसी बात का प्रभाव कहने मात्र से ही नही पडा करता किन्तु आदर्श रखने से भी पडता है। बल्कि कहने की अपेक्षा करके बता देने का प्रभाव अधिक पडता है। इसके अनुसार पूर्वकालीन श्रावक पैतृक तथा स्वय की उपार्जित –सम्पदा को धर्म–सेवा के लिए त्याग कर अपनी सन्तान के सन्मुख क्रियात्मक–आदर्श रखते थे। 'जैसा पिता वैसा पुत्र' इस कहावत के अनुसार ऐसे त्यागियो की सन्तान भी त्यागिनी होती थी और वह भी धर्म के लिए बडी से बडी सम्पत्ति को त्यागने मे नही हिचकिचाती थी। आज इससे विपरीत हो रहा है कि घर सम्पत्ति सदा के लिए छोडना तो दूर रहा बहुत से लोगो को नियमित धर्मध्यान के लिए भी समय नहीं मिलता–इतनी देर के लिए भी सासारिक झझटो से अपने आपको मुक्त नही कर सकते–या यो कहो कि दो घडी के लिए भी वे ससार के काम नही छोड सकते। ऐसे लोगो की सन्तान के हृदय मे धर्म या त्याग के प्रति प्रेम उत्पन्न हो तो कैसे? हा अपने पिता के आदर्श को सामने रखकर सन्तान धर्म–प्रेम का ही त्याग चाहे कर डाले लेकिन ससार–त्याग का तो उसके सामने आदर्श ही नहीं रखा गया है इसलिए ससार–त्याग कैसे कर सकती? पूर्व समय के लोगो की भावना यह रहती थी कि हमारी सन्तान हमसे भी अधिक धर्मसेवी और सासारिक मोह त्याग करने वाली हो। इसके लिये वे स्वय सासारिक सम्पत्ति त्याग कर धर्म सेवा का आदर्श अपनी सन्तान के सामने रखते थे। ऐसा करके वे लोग अपना भी कल्याण कर लेते थे और अपनी सन्तान को भी कल्याण का मार्ग बता जाते थे।

सकडालपुत्र ने गृहकार्य का भार अपने बडे लडके को सौंप दिया ओर आप — इस ओर से स्वतन्त्र हो — श्रावक की ग्यारह प्रतिमाए स्वीकार कर पोषधशाला मे रहने लगा। धर्म–पालन करते हुए सकडालपुत्र को भगवान महावीर का धर्म छोडने के लिए देवता द्वारा बताये गये अनेक भय का भी सामना करना पडा लेकिन सकडालपुत्र न तो भयभीत ही हुआ न धर्म से विचलित ही हुआ। सकडालपुत्र को धर्म मे इस प्रकार दृढ देख कर अन्त मे देवता को भी भाग जाना पडा है।

सकडालपुत्र श्रावक बहुत दिनो तक तन–मन से धर्म की आराधना करता रहा। अन्त मे उसने सन्थारा कर लिया– अर्थात् समस्त खाद्य पदार्थों का त्याग कर धर्म के लिए शरीर उत्सर्ग कर दिया। इस अवस्था मे वह तीस दिन तक जीवित रहा और फिर शरीर छोड कर प्रथम देवलोक के अरुणभूत विमान मे देवतन धारण किया।

सकडालपुत्र श्रावक की उक्त कथा सुना कर गणधर भगवान श्री सुधर्मा स्वामी ने श्रीजम्बू स्वामी से कहा–कि हे जम्बू, भगवान महावीर के कथनानुसार सकडालपुत्र श्रावक ने अरुणभूत विमान मे चार पल्योयम का आयुष्य पाया हे। इस देव–गति के आयुष्य को क्षय करके वह महाविदेह क्षेत्र मे उत्पन्न होगा ओर वहा सयम को स्वीकार कर सिद्ध बुद्ध तथा मुक्त हो सब दु खो का अन्त करेगा।

## उपसंहार

यह कथा एक ऐसे श्रावक की हे जो पहले सर्वज्ञ प्ररूपित धर्म के विरोधी मत का अनुयायी था और फिर केवली–प्ररूपित धर्म का अनुयायी हुआ। विशेषत यह कथा धर्म को समझ कर पालन करने और धर्म' नाम धारी अधर्म' को त्यागने के आदर्श पर स्थित हे। कथा मे बताया गया है कि किसी असत्य मत के अनुयायी होने पर ओर यह समझ जाने पर कि मत असत्य है उस असत्य मत को किस प्रकार त्याग देना चाहिए तथा सत्य–धर्म के स्वीकार करने के पश्चात् उस पर किस प्रकार श्रद्धाविश्वास रखना एव उसका पालन करना चाहिए यह भी इस कथा मे दर्शाया गया है।

इस कथा म हिसा–अहिसा की गर्भित व्याख्या भी है। अर्थात यह भी बतलाया गया है कि सूक्ष्म और स्थूल हिसा म कैसा अन्तर हे तथा सूक्ष्म हिसा की अपेक्षा आन्तरिक शुद्ध परिणामा की किस प्रकार विशपता है। सकडालपुत्र कुम्भकार था इसलिय वाह्यदृष्टि स ता अपनी आजीविका क

लिए पृथ्वी पानी अग्नि आदि का आरम्भ करता था लेकिन उसके आतरिक परिणाम शुद्ध थे–बुरे न थे। इन शुद्ध परिणामो को दृष्टि मे रखकर ही देवता सकडालपुत्र के यहा आया था। देवता के इस आगमन से सिद्ध है कि शास्त्रकारो ने दव्य–हिसा की अपेक्षा भाव–हिसा को अधिक घातक–बुरा– माना है।

धर्मोपदेशक के लिये भी इस कथा मे यह बताया गया है, कि किसी झूठे मत मे फसे हुए व्यक्ति को उस झूठे मत से निकालने के लिये युक्ति प्रमाण आदि से किस पकार काम लेना चाहिए और उसे सत्य धर्म स्वीकार कराने के लिए किस पकार चेष्टा करनी चाहिए। स्वय भगवान महावीर ने भी, सकडालपुत्र के हृदय से असत्य मत निकाल कर, सत्य धर्म की स्थापना करने के लिए किन उपायो का अवलम्बन लिया है, यह बात धर्मोपदेशक को दृष्टि मे रखने योग्य है।

इस कथा मे एक विशेषता और है। वह यह कि धर्म पालन मे जाति–पात बाधक नही हो सकती। चाहे कोई किसी भी जाति का हो, धर्म मे उसे सबके समान ही अधिकार प्राप्त है। धर्मोपदेशक या धर्माचार्य को यह बात विशेष रूप से लक्ष्य मे रखनी चाहिये, कि कोई व्यक्ति जाति पाति मे हल्का होने के कारण धर्म से वचित न रहने पावे। भगवान महावीर का धर्म, विशेषत पीडित–जनो के लिए ही है। भगवान ने अपने धर्म मे तिरस्कृत जीवो को पहले स्थान दिया है। इसलिये पीडित और तिरस्कृत लोगो को धर्मोपदेश सुना कर शाति पहुचानी चाहिए और उन्हे धर्म का सेवक बनाना चाहिये।

सकडालपुत्र श्रावक की तरह जो लोग केवली प्ररूपित धर्म को समझ कर असत्यमत–त्याग सत्यधर्म का पालन करेगे उनका परम्परा पर सकडालपुत्र की तरह कल्याण होना स्वाभाविक है। इसलिये कथा की बातो को समझकर मिथ्यामत त्यागना और केवली प्ररूपित धर्म का पालन करना श्रेयस्कर है।

# कथारम्भ

भारतवर्ष के अगदेश मे चम्पापुरी नामकी एक नगरी थी। चम्पापुरी बहुत प्रसिद्ध तथा उन्नत थी। भगवान महावीर के समय का वर्णन करते हुए कौणिक को भी चम्पा का राजा कहा है और दधिवाहन को भी। इसलिए यह नही कहा जा सकता कि एक ही चम्पा के ये दोनो राजा प्रथम पश्चात् हुए अथवा चम्पा नाम की दो नगरिया थी, लेकिन जैन और बौद्ध साहित्य मे चम्पा का बहुत ही वर्णन मिलता है। उस वर्णन से प्रकट है कि उस समय चम्पा नगरी प्रत्येक दृष्टि से उन्नत थी। भगवान महावीर के वर्णन मे चम्पापुरी का बहुत उल्लेख हे। ओपपातिक सूत्र मे चम्पापुरी का विवरण देकर बताया गया है कि चम्पापुरी केसी थी? उस वर्णन मे आई हुई बातो पर विचार करने से ही चम्पापुरी की स्थिति और उसकी उन्नत दशा का पता लग सकता है। औपपातिक सूत्र मे चम्पापुरी का वर्णन करते हुए प्रारम्भ मे ही कहा गया है कि–

**तेण कालेण तेण समयेण चम्पा नाम।**
**नगरी होत्था, रिद्धित्थिमिय समिद्धा।।**

इस वर्णन से यह भी जाना जाता हे कि नगर मे तीन बातो का होना आवश्यक है। पहली बात हे ऋद्धि। ऋद्धि का अर्थ–हाट हवेली महल मकान, बाग तलाब कूप आदि। जल पवन ओर निवास आदि की सुविधा के साधनो की गणना ऋद्धि मे हे। दूसरी बात हे समृद्धि। नगर के लिए ऋद्धि के साथ समृद्धि का होना आवश्यक हे। समृद्धि का अर्थ हे –धन धान्यादि। यदि रहने के लिए महल मकान तो हो लेकिन खाने–पीने आदि जीवनोपयागी साधनो का कष्ट हो तो वे महल मकान आदि सुखदाई होने के स्थान पर दु खदायी हो जावेगे। ऋद्धि ओर समृद्धि के साथ ही नगरा के लिए तीसरी बात राजकीय सुव्यवस्था का हाना भी आवश्यक हे। समृद्धि तो हा परन्तु राजकीय सुव्यवस्था न हा किन्तु स्वचक्र–परचक्र का भय हो या परचक्र का

आधिपत्य हो तो वहा की ऋद्धि, समृद्धि थोडे ही समय मे भारत की ऋद्धि, समृद्धि की भाति नष्ट हो जावेगी। जिस नगर मे ऋद्धि भी हो, समृद्धि भी हो, राजकीय सुव्यवस्था भी हो, वह नगर सुखी एव उन्नत माना जाता है। शास्त्र के वर्णनानुसार चम्पापुरी मे ये तीनो ही बाते थी और इस प्रकार उस समय चम्पापुरी उन्नत नगरी थी। चम्पापुरी का सुधार केवल इहलौकिक सुधार तक ही सीमित न था, किन्तु उसका आध्यात्मिक सुधार भी था। शास्त्र के वर्णन से पाया जाता है कि भगवान महावीर चम्पापुरी मे बार–बार पधारते थे। इससे प्रकट है कि वहा के लोग धार्मिक थे। साथ ही चम्पापुरी मे चन्दनबाला ऐसी कन्या और सुदर्शन ऐसा पुरुष उत्पन्न हुआ था, इससे भी यह जाना जाता है कि वहा के लोगो का धार्मिक–जीवन भी अच्छा था। वैसे तो जहा अच्छाई होती है वहा किसी न किसी अश मे बुराई भी होती है। इसके अनुसार कपिला पडिता और अभया जैसी बुरे आचरण वाली स्त्रिया भी चम्पा मे ही हुई थी, लेकिन इनके कारण चम्पा को दूषण नही दिया जा सकता और ऐसा हो सकता है कि ये तीनो स्त्रिया चम्पा से बाहर की हो। भगवान महावीर के चातुर्मास साधु सन्तो का समय–समय पर आगमन और सती चन्दनबाला तथा सुदर्शन सेठ जैसे महापुरुष का जन्म चम्पा के लिये यही सिद्ध करता है कि चम्पा के अधिकाश निवासी धर्मात्मा थे।

चम्पापुरी के राजा का नाम दधिवाहन था। दधिवाहन प्रजाप्रिय, न्यायशील और नीतिनिपुण राजा था। राजा वही अच्छा माना जाता है जो क्षेमकर और क्षेमधर हो। जनता के कुशल के लिए पहले से जो मर्यादा बधी हुई है उसकी रक्षा करने वाला और नवीन परन्तु जनता के लिए हितकारी मर्यादा बाधने वाला राजा ही अच्छा समझा जाता है। दधिवाहन ऐसा ही राजा था। वह प्रजा का अच्छी तरह पालन करता था।

राजा दधिवाहन की पटरानी का नाम अभया था। अभया बहुत सुन्दरी थी इसलिये राजा दधिवाहन उसको स्त्रियो मे रत्न के समान मानता था और हृदय से चाहता था। सुन्दरी होने के साथ ही अभया त्रियाचरित्र मे भी कुशल थी। उसने अपने त्रियाचरित्र के बल से राजा दधिवाहन को अपना सेवक सा बना रखा था। उसको अपने रूप–सोन्दर्य एव अपनी चातुरी पर गर्व भी था। उसी ने सुदर्शन सेठ को अपने कपट–जाल मे फासकर शीलभ्रष्ट करना चाहा था और उसी के कृत्य के कारण सुदर्शन सेठ का चरित्र गाया सुनाया जाता है तथा सुदर्शन सेठ की जय बोली जाती है।

चम्पापुरी मे ही जिनदास नाम का सेठ रहता था। जिनदास धनसम्पन्न एव प्रतिष्ठित व्यक्ति था। राजा तथा प्रजा ने जिनदास को नगर–सेठ पद से विभूषित कर रखा था। उसकी पत्नी का नाम अर्हद्दासी था। अर्हद्दासी पतिभक्ता और धर्मपरायणा स्त्री थी। पतिपत्नी धार्मिक ओर श्रावक व्रतधारी थे। दोनो पारस्परिक सहयोग से सुखपूर्वक गार्हस्थ जीवन व्यतीत करते हुए श्रावक धर्म का पालन करते थे तथा अपने–अपने नाम की सार्थकता सिद्ध करते थे। लेकिन इन दोनो से कोई सन्तान न थी। सन्तान न होने के कारण पतिपत्नी को किसी प्रकार का खेद न था, फिर भी स्त्री–स्वभावानुसार अर्हद्दासी को एक दिन यह विचार हो आया कि मुझे और सुख तो प्राप्त है, पति भी मुझ पर कृपा रखने वाले एव धर्मात्मा हैं, घर भी सम्पन्न है तथा लोकिक प्रतिष्ठा भी अच्छी है परन्तु पुत्र नही है, इसलिये भविष्य अन्धकारमय हे। पुत्र न होने के कारण हम लौकिक धर्म का भार किसको सौंपकर आत्म कल्याण मे लग सकेगे? हमारा उत्तराधिकारी कौन होगा? वास्तव मे गार्हस्थ जीवन के लिये पुत्र का होना आवश्यक हैं। पुत्र के बिना कुल उसी प्रकार सूना रहता हे, जिस प्रकार रात्रि मे दीपक के बिना घर सूना रहता है। वे स्त्रिया अवश्यमेव सद्भागिनी हैं, जिनको माता बनने का सौभाग्य प्राप्त हुआ है, लेकिन में ऐसी हतभागिनी हू कि मेंने एक भी सन्तान को जन्म नही दिया। विवाह करके अपने पर जो ऋण चढाया जाता हे, वह ऋण विषय–विलास से नही उतरता है। किन्तु सन्तान का पालन–पोषण करने से ही उतरता हे। सन्तान की सेवा ओर सन्तान की अनुकम्पा दाम्पत्य जीवन मे होने वाले पाप से मुक्त भी कर सकती हे। मुझे ऐसा अवसर ही नही मिला कि जिससे में दाम्पत्य जीवन के ऋण से मुक्त होती। मेरे पर यह ऋण भी हे ओर मेरा भविष्य भी अन्धकारपूर्ण हे।

इस प्रकार विचार करती–करती अर्हद्दासी चिन्तित हो उठी। उसका प्रसन्न मुख फीका पड गया। जब मन मे किसी प्रकार की चिन्ता होती हे तव मनुष्य को खाना–पीना पहिनना–ओढना या हसना–बोलना आदि कुछ भी अच्छा नहीं लगता। इसीके अनुसार अर्हद्दासी को भी सव कुछ बुरा लगन लगा।

अर्हद्दासी इस प्रकार की चिन्ता मे वेठी थी इतन ही म बाहर से सठ आया। अपनी पत्नी को उदास देखकर सेठ समझ गया कि आज पत्नी का कोई वडी चिन्ता ह इसीसे यह उदास हे। सठ ने सेठानी से पृछा–आज तुम्ह ऐसी क्या चिन्ता है जिसके कारण तुम इस प्रकार उदास हा? पति का अपन

सामने और इस पकार का पश्न करते देखकर अर्हद्दासी ने विचार किया कि मैं अपनी चिन्ता से पति को क्यो दु खी करूँ? यह विचारकर उसने अपनी चिन्ता दबा, पति से कहा–जिसे आप जैसा पति पाप्त हो उस स्त्री को किसी पकार की चिन्ता कैसे हो सकती है? मुझे कोई चिन्ता नही है।

इस पकार पति से पिय वचन कहकर अर्हद्दासी ने जिनदास को सन्तुष्ट करने की चेष्टा की, लेकिन अर्हद्दासी का मुख यह स्पष्ट बता रहा था कि इसको किसी पकार की चिन्ता है। सेठ बुद्धिमान था वह समझ गया कि अर्हद्दासी मेरे सामने अपनी चिन्ता प्रकट करके मुझे अपनी चिन्ता के दु ख से दु खी नही करना चाहती। यह समझने के साथ ही सेठ ने विचार किया यह अपने कर्त्तव्य का ऐसा विचार रखती है, फिर क्या मेरा यह कर्त्तव्य नही है कि मैं इसकी चिन्ता मिटाऊ? बुद्धिमानो का कथन है कि पत्नी को सदा प्रसन्न रखना मुर्झाई हुई कभी न रहने देना। पत्नी अर्द्धागिनी होती है अत उसको मुर्झायी हुई रहने देना अपने आधे अग को ही मुर्झाया हुआ रखना है। इसलिये मेरा भी कर्त्तव्य है कि मैं इसकी चिन्ता मिटाने और इसे प्रसन्न करने का प्रयत्न करू।

अर्हद्दासी की चिन्ता मिटाने के लिये जिनदास ने अनेक प्रयत्न किये। प्रसन्नता देने वाली बाते भी की अर्हद्दासी को खेल–तमासे भी दिखलाये तथा वन–उपवन मे भी घुमाया परन्तु यथेष्ट परिणाम न निकला। जिनदास ने देखा कि अर्हद्दासी ऊपर से तो प्रसन्नता दिखलाती है लेकिन इसका हृदय प्रसन्न नही है किन्तु चिन्ताग्रस्त ही है। इसको प्रसन्नता प्राप्त कराने के लिये किये मेरे सब कार्य रोग दूसरा और औषध दूसरी के समान व्यर्थ हुए हैं इसलिये अब इसीसे यह जानना चाहिये कि इसको क्या चिन्ता है।

जिनदास ने अर्हद्दासी से कहा कि–प्रिये मुझ को कष्ट न हो, इसलिये तुमने अपनी चिन्ता दबाने की चेष्टा की, लेकिन तुम्हारी आकृति यह स्पष्ट कह रही है कि तुम्हारे हृदय मे चिन्ता है। मैने तुम्हे चिन्ता मुक्त करने का प्रयत्न भी किया परन्तु मुझे मेरे प्रयत्न मे सफलता नही मिली। इससे मै समझ गया कि तुम्हे कोई ऐसी बडी चिन्ता है जो इन प्रयत्नो से नही दब सकती। यदि तुम उचित समझो तो मुझे भी यह बताओ कि तुमको किस चिन्ता ने घेर रखा है। तुम समझती हो कि चिन्ता प्रकट करने पर पति को कष्ट होगा परन्तु वास्तव मे मै तुम्हारी चिन्ता न जानने से दु खी हो रहा हू ओर मेरे हृदय मे यह विचार होता ह कि क्या मे तुम्हारी चिन्ता सुनने के योग्य नही हू।

पति की बात सुनकर अर्हद्दासी ने विचार किया कि पति मेरी चिन्ता जानने के लिए आतुर हैं और चिन्ता न जानने से दु खी हैं। इसलिए अब इनसे चिन्ता का कारण अप्रकट रखना ठीक नही। इस प्रकार सोचकर उसने जिनदास से कहा—नाथ आप यह क्या कह रहे है? ऐसी कौनसी बात हो सकती है जिसे सुनने के योग्य आप न हो? यह मेरा सद्भाग्य है कि मुझे आपसे पति मिले हैं जो मेरी चिन्ता को न जानने से दु खी हैं अन्यथा मेरी अनेक बहिनो को ऐसे पति मिले हैं, जो पत्नी की चिन्ता जानने—मिटाने के बदले स्वय ही पत्नी को दु ख देते हैं। मैं केवल यह सोचकार ही आपसे अपनी चिन्ता दबा रही थी कि मेरी चिन्ता का कारण सुनाकर मैं आपको दु खित क्यो करू? लेकिन आप तो मेरी चिन्ता का कारण न जानने से दु खित हैं इसलिये अब यह बताती हू कि मुझे किस बात की चिन्ता है। यह तो आप जानते हैं कि मैं अपनी कुछेक दूसरी बहिनो की तरह खाने—पीने या गहने—कपडे की चिन्ता नही कर सकती। पूर्व पुण्य के प्रताप से और आप की कृपा से खाने—पीने या गहने—कपडे आदि की कुछ भी कमी नही है और कदाचित् कमी भी होती तो मैं धर्म को समझती हू इसलिये इन चीजो के विषय मे चिन्ता नही कर सकती। स्वामिन, आपकी ओर से भी मुझे किसी प्रकार की चिन्ता नही हे। मेरी अनेक बहिनो को तो ऐसे पति मिले हैं, जो पत्नी को अपमानित तथा दु खित करते रहते हें ओर जिनका आचरण भी पत्नी के लिये दु खदायी रहता हे। मेरे सद्भाग्य से मुझे इस ओर का कोई कष्ट नही हे बल्कि में तो यही मानती रहती हू कि जेसे सुयोग्य पति मुझे मिले हैं वैसे ही पति मेरी सव बहनो को मिले। इस प्रकार मुझे ओर किसी बात की चिन्ता नही हे केवल यही चिन्ता हे कि अपने यहा कोई सन्तान नही हे। आज अपन जिस धर्म का पालन कर रहे हें, अपने पश्चात् उस धर्म का पालन कौन करेगा ओर अपने लोकोत्तर—धर्म स्वीकार करके आत्म—कल्याण करने के लिए घर—वार आदि का बोझ किस पर डालेगे? अपना उत्तराधिकारी कोन होगा? इस भविष्य सबधी विचार से ही मेरे को चिन्ता हें। में रह—रहकर यही सोचती हू कि हमारा ८ —जीवन केवल विषय—भोग के लिये ही रहा। सन्तानोत्पति और उसके पालन—पोषण विषयक कर्त्तव्य पालन करने का अवसर हम नहीं मिला। पत्नी का कर्त्तव्य हे कि वह पति से जा कुछ लती हे उसक वदल म पति को सुयोग्य सतान दे। लेकिन में अपना यह कर्त्तव्य पूरा न कर पाई और ऋणी ही वनी रही इन्हीं विचारा स मे चिन्तित हू।

अर्हद्दासी का कथन सुनकर जिनदास समझ गया कि अर्हद्दासी को सतान-विषयक चिन्ता है और यह चिन्ता मेरे ऋण से मुक्त होने के लिये है। यद्यपि स्त्रियो को इस प्रकार की चिन्ता होना अस्वाभाविक नहीं है, लेकिन मैं पुरुष हू और जिनभक्त हू। इसलिये मुझे मेरे योग्य ही काम करना चाहिये। इस प्रकार सोचकर जिनदास ने अर्हद्दासी से कहा कि प्रिये, सन्तान का होना न होना अपने हाथ की बात नही है। तुमने जानबूझ कर तो सन्तानोत्पति को रोका नहीं। यदि सन्तान होती तो तुम उसके पालन-पोषण द्वारा मातृ कर्त्तव्य पूरा करके दाम्पत्य जीवन के ऋण से मुक्त हो जाती। लेकिन जब सतान हुई ही नहीं तब तुम क्या कर सकती हो? ऐसी दशा मे इस विषयक तुम्हारी चिन्ता व्यर्थ है। तुम चाहे जितनी चिन्ता करो, तुम्हारी चिन्ता सन्तानोत्पति के लिए उपयोगी नही हो सकती। बल्कि इस विषय मे तुम्हारा चिन्तित होना, अपनी धार्मिकता को दूषित करना है, अपन जिनभक्त श्रावक है। अपने को इस प्रकार की चिन्ता होनी ही न चाहिये। इसलिये तुम चिन्ता त्यागो। रही उत्तराधिकारी की बात सो उत्तराधिकारी हो या न हो अपने आत्मा के कल्याण-अकल्याण पर इस बात का कोई प्रभाव नहीं हो सकता। उत्तराधिकार के होने मात्र से अपने आत्मा का कल्याण नहीं हो सकता और उत्तराधिकारी के न होने से अपनी आत्मा का अकल्याण नहीं हो सकता। इसलिए चिन्ता छोडो और दान-धर्म के कार्य विशेष रूप से करती हुई अपना धन सद्कार्य मे लगाओ। यदि अपनी पुत्र विषयक अन्तराय टूटनी होगी तब तो टूट ही जावेगी नही तो अपनी आत्मा का कल्याण तो होगा ही तथा अपना द्रव्य सद्कार्य मे लगेगा, किसी अयोग्य के हाथ न जावेगा। अयोग्य उत्तराधिकारी को द्रव्य सौंपने की अपेक्षा द्रव्य को सद्कार्य मे लगाना ही श्रेष्ठ है। वैसे तो तुम धर्म-कार्य करती ही रहती हो लेकिन अब से विशेष करो और अपना द्रव्य भी दानादि शुभ कार्यो मे विशेष रूप से लगाओ। इस प्रकार की चिन्ता सर्वथा त्याग दो।

जिनदास ने अपनी पत्नी अर्हद्दासी को इस प्रकार समझा-बुझाकर चिन्ता मुक्त किया। पति के वचनो से अर्हद्दासी सन्तुष्ट हुई और पति की आज्ञानुसार पहिले की अपेक्षा अधिक सुरूप से धर्म-ध्यान दानादि सद्कार्य करने लगी। जिनदास भी श्रावक धर्म का पालन करता हुआ विशेष रूप से धर्म-ध्यान करने लगा एव इस दिशा मे अर्हद्दासी का उत्साह बढने लगा।

# सुभग के भव मे

आत्मा को जो भी सुख–दु ख तथा हानि–लाभ होता है इष्ट–अनिष्ट का सयोग–वियोग देखना पडता है अथवा स्वय का जो उत्थान या पतन होता है, वह वर्तमान भव की करणी का ही परिणाम नही होता किन्तु पूर्व के एक या अनेक भव की करणी का परिणाम भी उसके साथ रहता है। यह बात शास्त्र से भी प्रकट है और अनुभव से भी सिद्ध है। इस भव की करणी का परिणाम इस भव मे भी प्राप्त होता है और अगले भव मे भी, परन्तु अच्छी या बुरी करणी के परिणाम प्राप्त तो होते ही हैं। यह बात दूसरी है कि कारण विशेष की सहायता से इस तरह के परिणाम को विपाक मे भोगने के बदले प्रदेश से ही भोग लिया जावे अथवा परिवर्तन कर दिया जावे और प्रकट मे परिणाम का उस रूप मे भोगना दृष्टि मे न आवे लेकिन अपने कृत्य का परिणाम किसी न किसी रूप मे प्राप्त अवश्य होता है और वह परिणाम चाहे वर्तमान भव मे प्राप्त हो या अगले भव मे। कर्म की स्थिति जब परिणाम देने के योग्य होती है, तभी परिणाम प्राप्त होता है और ऐसा होने मे कभी–कभी अनेक भव का अन्तर पड जाता हे। यानी एक भव के कृत्य का परिणाम कई भव के पश्चात् भी मिलता हे।

कहने का मतलब यह हे कि सुख–दु ख अच्छाई–बुराई अथवा उन्नति–अवनति आत्मा के कृत्य का ही परिणाम है, फिर वह परिणाम चाहे इस भव के कृत्य का हो अथवा पूर्व के किसी भव के कृत्य का। एक आत्मा सुखी है ओर दूसरी दु खी है। एक इस ससार मे भ्रमण करने का कार्य करता हे ओर दूसरा ससार से निकलने का। यह सव आत्मा के भिन्न–भिन्न कृत्यो का ही परिणाम है।

जिस सुदर्शन सेठ की यह कथा है वह सुदर्शन सेठ लोकिक दृष्टि से भी सुखी था ओर लोकोत्तर दृष्टि से भी। उसको इहलोकिक सुख भी प्राप्त था ओर पारलौकिक सुख भी प्राप्त हुआ। इहलोकिक सुख की दृष्टि से वह स्वस्थ था सुन्दर था कुलीन था अनुकूल स्त्री–पुत्र वाला था धनी था ओर प्रतिष्ठा प्राप्त भी था। इन सव इहलोकिक सुख के प्राप्त होने पर किसी किसीको पारलौकिक सुख प्राप्त नहीं होता। वल्कि कोई–कोई एसे भी होते हें जो इहलौकिक सुखो की सामग्री प्राप्त होने पर परलोक के लिये ओर दु ख पैदा कर लेते हें। वे इहलौकिक सुख–सामग्री का उपयोग ऐसी रीति से करते हें जिससे आगामी भव मे या तो नरक तिर्यंच गति को प्राप्त होते हे अथवा आत्मा को मोक्ष की ओर अग्रसर नहीं कर सकते। लेकिन सुदर्शन सेठ ने

इहलौकिक सब सुख पाप्त होने पर भी आत्मा को मोक्ष की ओर अग्रसर किया और अतत उसी भव मे मोक्ष भी प्राप्त कर लिया। यद्यपि इसमे सुदर्शन की वर्तमान भव की करणी का परिणाम भी है, लेकिन पूर्व भव की अच्छी करणी के बिना वर्तमान भव मे अच्छी करणी भी नही हो सकती और मोक्ष के लिये केवल वर्तमान भव की करणी ही पर्याप्त नही होती, किन्तु अनेक जन्म की करणी के एकत्रित परिणाम से ही आत्मा को मोक्ष प्राप्त होता है। यह बात जैन शास्त्रो को भी मान्य है और अजैन ग्रन्थो को भी। इसलिये सुदर्शन के विषय मे यह देखना है कि उसकी पूर्व भव की ऐसी कौनसी करणी थी जो उसे सुदर्शन के भव मे इहलौकिक और पारलौकिक सुख प्राप्त कराने वाली हुई। पूर्व–भव मे सुदर्शन ग्वाले का बालक था और वहा उसका नाम सुभग था। सुभग किस करणी के प्रताप से सुदर्शन का चरमशरीरी भव तथा मोक्ष पाप्त कर सका, यह देखना है। यद्यपि मोक्ष–प्राप्ति मे किसी न किसी रूप मे सुभग के पूर्व भव अथवा पूर्व भवो की करणी भी आभारी हो सकती है, परन्तु उन भवो का इतिहास नही है, इसलिये सुदर्शन के केवल एक ही पूर्व भव सुभग की करणी के विषय मे ही विचार किया जाता है।

पहले के प्राय सभी श्रावको के वर्णन से यह पाया जाता है कि उनके यहा गाये भी रहती थी। आनन्द, कामदेव आदि श्रावकों का वर्णन करते हुए शास्त्र मे बताया गया है कि उन लोगो के यहा हजारों गाये थी। पहले के लोग जीवन निर्वाह के लिये गाय का होना आवश्यक मानते थे। आज के लोग तो गोपालन को ओछा तथा असुविधापूर्ण कार्य मानते हैं। ऐसा मानने वाले लोगो ने गायो से उत्पन्न घी, दूध आदि खाना तो नहीं छोडा है, लेकिन गायो का पालना छोड दिया है। ऐसा करने से उनकी स्वय की भी हानि हुई है और गायो की भी। स्वय के लिये गाय पालने वाले मे और दूध का व्यवसाय करने के लिये गाये रखने वाले मे प्रत्येक दृष्टि से अन्तर है। जो स्वय के लिये गाय पालता है उसका लक्ष्य यह होता है कि गाय को अच्छी खुराक मिले, जिससे इसके द्वारा मुझे अधिक तथा शुद्ध एव स्वास्थ्यवर्द्धक दूध प्राप्त हो और इसका तथा इसके बच्चे का स्वास्थ्य भी अच्छा रहे। इस प्रकार वह गौ की रक्षा का भी ध्यान रखता है तथा उसके बच्चे की रक्षा का भी। चाहे वह दूध देती हो या न देती हो स्वय पर उसकी रक्षा का दायित्व समझता है इसलिये दूध न देने पर भी उसकी सुविधा एव उसके सुख का ध्यान रखता है और किसी भी समय उसे कष्ट नही होने देता। उसको अपने आत्मीय के समान मानता है। श्रावक मे तो ये बाते विशेषरूप से होती हैं। इसके विरुद्ध

जो लोग दूध का व्यवसाय करने वाले होते हैं वे उन बातो का विचार नही रखते। उनका ध्येय तो यह रहता है कि मुझे गाय के खाने–पीने आदि मे खर्च तो कम करना पडे लेकिन इसके द्वारा अधिक से अधिक दूध प्राप्त हो। फिर ऐसा करने मे गाय या उसके बच्चे को कष्ट ही क्यो न हो? बल्कि दूध का व्यवसाय करने के लिये गाय आदि दुधारू पशु पालने वाले कई लोग गाय–भैंस के बच्चो को पैदा होते ही उसकी माता से अलग कर देते हैं। माता अपने बच्चो को देख भी नहीं पाती। फिर उस बच्चे को या तो कसाई के हाथ बेच देते हैं या वह बच्चा भूख का मारा स्वय ही मर जाता है। वे लोग ऐसा इसलिये करते हैं कि यदि बच्चा उसकी माता की दृष्टि मे आया तो माता उस से प्रेम करेगी, उसके बिना दूध न देगी तथा इस कारण वह बच्चा अपनी माता (गाय या भैंस) का कुछ दूध पी लेगा जिससे दूध की हानि होगी या बच्चे के खाने–पीने मे व्यय करना पडेगा। इस प्रकार व्यय के भय से अपने स्वार्थ के लिये वे लोग गाय के बच्चे की प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष हत्या कर डालते हैं। साथ ही गाय को खुराक भी ऐसी देते हैं, जिससे उसका अधिक से अधिक रक्त दूध मे परिणत हो और वह अधिक दूध दे। उनका लक्ष्य केवल अधिक दूध प्राप्त करना रहता हे, यह लक्ष्य नहीं होता कि दूध भी मिले और गाय की रक्षा भी हो। उनका प्रयत्न यह रहता है कि गाय इसी बार मे सब दूध दे डाले इसके लिये वे ऐसे उपायो का अवलम्बन लेते हैं, जिससे गाय या भैंस उस बार तो अधिक दूध देती हे लेकिन आगे के लिए वह दूध देने के प्राय अयोग्य हो जाती हे। इतना ही नहीं, किन्तु बम्बई कलकता आदि शहरो मे तो दूध के व्यवसायी कई लोग जैसे ही गाय भैंस ने दूध देना बन्द किया वेसे ही उन्हे पशुवध करने वाले कसाइयो के हाथ मे बेच देते हैं। क्योकि दूध न देने पर उन पशुओ को अपने यहा रखकर उनका खर्च उठाना उन्हे भारी लगता है। इस प्रकार स्वय के लिये गाय भैंस रखने वालो मे ओर दूध का व्यवसाय करने के लिये रखने वालो मे बहुत अन्तर है। वहा दूध के व्यवसाय के लिये रखे गये पशुओ के साथ निर्दयता का व्यवहार किया जाता हे फिर भी लोग स्वय पशु पालकर दूध खाना कठिन वल्कि कोई–कोई तो पशुपालन म पाप तक मानते हैं और वाजारू दूध घी खाकर दूध व्यवसाय के कारण हाने वाल पशु वध मे किसी न किसी रूप मे सहायक बनते हैं। भारत की अवनति के कारणा मे से एक यह भी है कि भारत का अधिकाश पशु धन नष्ट हा गया हे तथा नष्ट होता जा रहा है। जिस भारत म दूध दही घृत आदि का वाहुल्य था वहा आज छोटे–छोटे वच्चो को भी दूध नही मिलता इसका कारण यही है

कि लोगो को गौ पालन बुरा मालूम होता हैं परन्तु वास्तव मे जीवन के लिये गाय का साहाय्य उसी प्रकार आवश्यक है जिस प्रकार पृथ्वी की सहायता आवश्यक है। पृथ्वी का नाम भी गौ है और गाय का नाम भी गौ है। गौ का अर्थ है– आधार देने वाली। पृथ्वी और गाय का गौ नाम सभवत इसी दृष्टि से रखा गया है कि जीवन के लिए इन दोनो के साहाय्य की समान आवश्यकता है। पृथ्वी रहने आदि के लिये आधार रूप है और गौ स्वास्थ्य वर्द्धक खान–पान की सामग्री देने के लिये। घी, दूध, अन्न आदि दूसरे खाद्य पदार्थ गाय की सहायता से ही प्राप्त होते हैं। इसीलिए पहले के लोग गाय का आदर करते थे अपने यहा गाय का होना आवश्यक मानते थे और गाय की सहायता से स्वय का जीवन सुख पूर्वक बिताते थे।

जिनदास सेठ के यहा भी गाये थी। उसके यहा कितनी गाये थी, इसका तो वर्णन नही मिलता लेकिन गाये थी अवश्य। उन गायो को चराने के लिए जिनदास ने अपने यहा ग्वाले का एक बालक रख छोडा था, जिसका नाम सुभग था। सुभग शरीर से सुन्दर था और स्वभाव से भी सरल, कोमल, तथा नम्र था। पूर्व के प्राय सभी लोग अपने यहा कार्य करने वाले सेवक को अपने घर का एक सदस्य ही मानते थे। श्रावक तो सभी को अपना आत्मीय मानता है इसलिये वह अपने यहा के सेवक को अच्छी तरह रखे, यह स्वाभाविक ही है। जिनदास और अर्हद्दासी का व्यवहार सुभग के प्रति बहुत ही प्रेम पूर्ण रहता था। उनके यहा कोई सन्तान न थी, इसलिए दोनो का सन्तति प्रेम भी सुभग को ही प्राप्त था। जिनदास सुभग से प्रत्येक काम प्रेम से लेता जिससे सुभग को यह अनुभव न होता कि मैं इनका सेवक हू और अर्हद्दासी तो धर्म जानने वाली श्राविका होने के साथ ही स्वाभाविक ही कोमल हृदया भी थी। इसलिए वह सुभग के खान पानादि का एव सुख–दु ख का उसी प्रकार ध्यान रखती, जिस प्रकार माता अपने पुत्र के खान–पान का ध्यान रखती एव व्यवस्था करती है। सुभग भी जिनदास और अर्हद्दासी के विषय मे यही समझता कि ये ही मेरे माता–पिता हैं तथा यह घर मेरा ही है। इसलिये वह प्रत्येक कार्य यही समझ कर करता कि यह कार्य तो मेरे घर का ही है। वह कभी कभी सेठ के साथ धर्म स्थान पर भी जाया करता था लेकिन बालक सुभग धर्म के विषय मे कोई विशेष जानकारी नहीं रखता था। केवल यदा कदा जिनदास के साथ धर्मस्थान पर जाता और जिनदास की देखादेखी महात्माओ को वन्दन नमस्कार भी कर लेता।

